# युक्त्यनुशासनम्

1) हे वीरजिन ! आप दोषो और दोषाशयोके पाश-बन्धनसे विमुक्त हुए हैं। आप निश्चितरूपसे ऋद्धमान हैं और आप महती कीर्तिसे भूमण्डलपर है। अब आपको स्तुतिगोचर मानकर हम आपको अपनी स्तुतिका विषय बनाना चाहते है ॥ १ ॥

2) यथार्थताका उलघन करके गुणोके उदय उत्कर्षकी जो आख्या कथनी है उसे लोकमे 'स्तुति' कहते हैं। परन्तु हे वीरजिन ! आप भूरिगुणोदधि है और उस गुणसमुद्रके सूक्ष्मसे सूक्ष्म अशका भी हम कथन करनेके लिए समर्थ नही है। तव हम छद्मस्थजन किस तरहसे आपकी स्तुति करके स्तोता वने, यह कुछ समझमे नही आता ॥ २ ॥

3) तो भी मैं भक्तिके वश धृष्टता धारण करके शक्तिके अनुरूप वाक्योको लिये हुए आपका स्तोता बना हूँ। किसी वस्तुके इष्ट होनेपर क्या पुरुषार्थीजन अपनी शक्तिके अनुसार क्रियाओ-प्रयत्नो-द्वारा उसकी प्राप्तिके लिए उत्साहित एव प्रवृत्त नही होते ॥ ३ ॥

4) हे वीरजिन ! आप शुद्धि और शक्तिके उत्कर्षकी उस पराकाष्ठाको प्राप्त हुए है, जो उपमा-रहित है और शान्ति-सुख-स्वरूप है। आप ब्रह्मपथके नेता है और महान् हैं, इतना कहने अथवा दूसरोको सिद्ध करके बतलानेके लिए हम समर्थ है ॥ ४॥

5) आपके शासनमे एकाधिपतित्वरूप लक्ष्मीका स्वामी होनेकी जो शक्ति है, उसके अपवादका कारण एक तो कलिकाल है, दूसरा प्रवक्ताके वचन, उपदेशकी अकुशलता है और तीसरा श्रोताका कलुषित आशय है ॥ ५ ॥

6) हे वीरजिन ! आपका मत दया, दम, त्याग और समाधिकी निष्ठा-तत्परताको लिये हुए है। नयो तथा प्रमाणोके द्वारा सम्यक् वस्तुतत्त्वको बिलकुल स्पष्ट करनेवाला है और दूसरे सभो प्रवादोसे अबाध्य है—अद्वितीय है ॥ ६ ॥

7) आपका अर्थतत्त्व अभेद-भेदात्मक है। अभेदात्ममतत्त्व और भेदात्मकतत्त्व दोनोको स्वतन्त्र स्वीकार करनेपर प्रत्येक आकाशके पुष्प-समान हो जाता है। समवायवृत्तिके अवृत्तिमती होनेसे ससर्गकी हानि होती है और ससर्गकी हानि होनेसे सपूर्ण पदार्थोकी हानि ठहरती है ॥ ७ ॥

8) सत्तात्मक पदार्थोको नित्य माननेपर उनमे विकारकी हानि होती है, विकारकी हानिसे कर्त्तादि कारकोका व्यापार नही बन सकता, कारक-व्यापारके अभावमे कार्य नही बन सकता, और कार्यके अभावमे युक्ति घटित नही हो सकती। युक्तिके अभावमे बन्ध तथा भोग दोनो नही वन सकते और न उनका विमोक्ष ही बन सकता है। आपके मतसे भिन्न दूसरोका मत सब प्रकारसे दोषरूप है ॥ ८ ॥

9) यदि यह कहा जाये कि नित्य पदार्थोंमे विकारी होनेका स्वभाव विना किसी हेतुके ही प्रसिद्ध है तो ऐसी दशामे क्रिया और कारकका विभ्रम ठहरता है, विभ्रमकी मान्यतापर वादान्तरका प्रसग आता है। परन्तु क्या आपसे द्वेष रखनेवालेके यहाँ वादान्तर वनता है? यदि यह कहा जाये कि आबालसिद्धिरूप हेतुसे विविधार्थकी सिद्धिके रूपमे स्वभाव प्रथित है तो यह वादान्तर हुआ, परन्तु यह वादान्तर भी आपके द्वेपियोके यहाँ वनता कहाँ है ॥ ९ ॥

10) नित्य आत्मा देहसे अभिन्न है या भिन्न इस कल्पनाके होनेसे जिन्होने आत्मतत्त्वको 'अवक्तव्य' माना है उनके मतमे आत्मतत्त्व अनवधार्य तत्त्व हो जाता है। और आत्मतत्त्वके अनवधार्य होनेपर तथा प्रत्यक्षादि किसी भी प्रमाणका विपय न रहनेपर वन्ध और मोक्षकी कौनसी स्थिति वन सकती है ॥ १० ॥

11) प्रथम क्षणमे नष्ट हुआ चित्त दूसरे क्षणमे विद्यमान नही रहता यह जो क्षणिकात्मवाद है, वह प्रवाद है, क्योकि इसका ज्ञापक कोई भी दृष्ट या अदृष्ट हेतु नही वनता। सन्तानभिन्नमे वासनाका अस्तित्व नही वन सकता ॥ ११ ॥

12) उसी प्रकार सन्तानभिन्न चित्तोमे कारण-कार्य-भाव भी नही वन सकता। जो चित्त क्षणविनश्वर निरन्वय माने गये है, उन्हे किसके साथ समानरूप कहा जाये? जो असत् है, वह आकाशके पुष्प समान हेत्वपेक्ष नही देखा जाता और न सिद्ध होता है, क्योकि कोई भी असत्-पदार्थ हेत्वपेक्षके रूपमे वादी-प्रतिवादी दोनोमेसे किसीके भी द्वारा सिद्ध नही है ॥१२॥

13) क्षणिकात्मवादमे हेतु वनता ही नही, क्योकि हेतुको यदि सत्रूप माना जाये तो इससे विभवका प्रसग आता है और यदि असत् कहा जाये तो अकस्मात्-कार्योत्पत्तिका प्रसग आयेगा। सन्तानके भिन्न क्षणोमे नाश और उदयकी एक-क्षणताका अभाव होनेसे नाशोदयैकक्षणतारूप युक्ति सदोष है ॥ १३ ॥

14) यदि पदार्थको प्रलय-स्वभावरूप आकस्मिक माना जाये तो इससे कृतकर्मके भोगका प्रणाश ठहरेगा और अकृतकर्मके फलको भोगनेका प्रसग आयेगा। साथ ही, कर्म भी असचेतित-अविचारित ठहरेगा। पदार्थके प्रलय स्वभावरूप क्षणिक होनेपर कोई मुक्तिमार्ग भी युक्त नही रहेगा। और वाधक भी कोई नही रहता ॥ १४ ॥

15) क्षणिक एकचित्तमे सस्थित वन्ध और मोक्ष नही बनते। मृषास्वभावा सवृति भी क्षणिक एक चित्तमें बन्ध मोक्षकी व्यवस्था करनेमे समर्थ नही है। गौणविधि मुख्यके विना देखी नही जाती। आपकी दृष्टिसे भिन्न जो दूसरी दृष्टि है वह विभ्रान्त दृष्टि है ॥ १५ ॥

16) क्षण-क्षणमे पदार्थोंको निरन्वय विनाश स्वरूप माननेपर पूर्व और उत्तर क्षणोमें उनके सर्वथा भिन्न होनेके कारण न तो कोई मातृघाती वनता है, न कोई किसीका स्वपति बनता हैं, और न कोई किसीकी स्वपत्नी ठहरती हैं। दिये हुए धनादिकका पुन वापस लेना भी नही बन सकता। अधिगत किये हुए अर्थकी स्मृति भी तव नही बनती और 'क्त्वा' प्रत्ययका सत्य अर्थ भी नही बन सकता। न कोई कुल वनता है और न कोई जाति ही वन सकती है ॥१६॥

17) शास्ता और शिष्यादिके स्वभाव-स्वरूपकी कोई व्यवस्था नही वनती । यह सव विकल्प-वुद्धि है और विकल्पवुद्धि सारी मिथ्या होती है, ऐसा कहनेवाले जो अतत्त्व-तत्त्वादिके विकल्प-मोहमे डूबे हुए हैं, उनके यहाँ निर्विकल्प-बुद्धि कौन-सी वनती है ॥ १७ ॥

18) यदि साध्य-साधनकी वुद्धि अनर्थिका है तो विज्ञानमात्र तत्त्वको सिद्ध करनेके लिए जो हेतु दिया जाता है, उसकी सिद्धि नही वनती और जव हेतु ही सिद्ध नही तव उससे विज्ञप्ति-मात्ररूप साध्यकी सिद्धि भी नही बन सकती । यदि साध्य-साधनकी वुद्धि अर्थवती है, तो इसीसे प्रस्तुत हेतुके व्यभिचार दोष आता है । यदि विज्ञानमात्रतत्त्वको योगिगम्य कहा जाये तो यह कहना भी ठीक नही है, क्योकि यह बात परवादियोको सिद्ध अथवा उनके द्वारा मान्य नही है ॥ १८ ॥

19) जो तत्त्व सकल विकल्पोसे शून्य है, वह स्वसवेद्य नही हो सकता, क्योकि जो विज्ञानाद्वैत तत्त्व सम्पूर्ण अभिलापोकी आस्पदतासे रहित है, वह निगद्य—दूसरोको कहनेके योग्य भी नही हो सकता । आपकी उक्तिसे जो वाह्य है वह सर्वथा एकान्तरूप विज्ञानाद्वैततत्त्व सुपुप्तिकी अवस्थाको प्राप्त है ॥ १९ ॥

20) गूँगेका स्वसवेदन जिस प्रकार आत्मवेद्य है, उसी प्रकार सवेदनाद्वैततत्त्व भी आत्मवेद्य है। उसका कथन गूँगेकी अस्पष्ट भाषाके समान प्रलाप-मात्र होनेसे निरर्थक है । साथ ही वह अनङ्गसज्ञ है, अङ्गके द्वारा सकेत रहित है । और जव वह अनभिलाप्य तथा अनङ्गसज्ञ है तव दूसरोंके द्वारा अवेद्य है । ऐसा आपसे द्वेप रखनेवाले जिनका कहना है, उनका सर्वथा अवाच्य तत्त्व इससे वाच्य हो जाता है ॥ २० ॥

21) शास्ताने अनवद्य वचनोकी शिक्षा दी, परन्तु उन वचनोके द्वारा उनके वे शिष्य शिक्षित नही हुए । यह कथन अहो दूसरा दुर्गतम अन्धकार है । हे आर्य वीरजिन ! आपके विना निश्रेयस वनता कौन-सा है, जिससे सवेदनाद्वैतको नि.श्रेयसरूप कहा जाये ॥ २१ ॥

22) जिस सवेदनाद्वैतरूप तत्त्वमे प्रत्यक्षवुद्धि प्रवृत्त नही होती, उसे यदि लिङ्गगम्य माना जाये तो उससे अर्थरूप लिङ्ग सभव नही हो सकता । वचनरूप परार्थानुमानका उस सवेदना-द्वैतरूप विषयके साथ योग नही वैठता, उस सवेदनाद्वैत तत्त्वकी क्या गति है । अत. आपको न सुननेवालोका सवेदनाद्वैत दर्शन कष्टरूप है ॥ २२ ॥

23) सवृतिवादियोंके रागादि अविद्यारूप अनलका दीपनरूप वाक्य और विमोक्षविद्या अमृतका शासनरूप वाक्यमे कोई भेद नही है । आपके शासनके विरुद्ध होनेके कारण वे दोनो ही पर-मार्थसे शून्य हैं ॥ २३ ॥

24) आपकी उक्तिमे अनभिज्ञका यह कैसा मोह है जो यह प्रतिपादन करता है कि 'गुरुके द्वारा उपदिष्ट अविद्या भाव्यमान हुई निश्चयसे विद्याको जन्म देनेमे समर्थ होती है । इसमे जो अविद्या अविद्यान्तरके जन्मका कारण सुप्रसिद्ध है, वही उसके अजन्मका भी कारण हो जाती है ॥ २४ ॥

25) परमार्थवृत्तिसे तत्त्व अभावमात्र है और वह परमार्थवृत्ति सवृतिरूप है। और सवृत्ति सर्वविशेषोसे शून्य है तथा उस अविद्यात्मिका एव सकलतात्त्विक-विशेष-शून्या सवृतिके भी जो बध और मोक्ष विशेष है वे हेत्वात्मक हैं। इस प्रकार यह उनका वाक्य है जिनके आप नाथ नही हैं ॥ २५ ॥

26) हे प्रबुद्ध-तत्त्व वीरजिन ! अनेकान्तवादी आपसे भिन्न दूसरोका जो सर्वथा सामान्यभावसे रहित, सर्वथा विशेषभावसे रहित तथा (परस्पर सापेक्षरूप) सामान्यविशेषभाव दोनोसे रहित जो तत्त्व है, वह सपूर्ण अभिलापो तथा अर्थविकल्पोसे शून्य होनेके कारण आकाश-कुसुमके समान अवस्तु ही है ॥ २६ ॥

27) यदि कोई कहे कि 'अतत-शून्य स्वभाव होनेपर भी वन्ध और मोक्ष दोनोकी उपायसे गति होती है, दोनो वचनीय है और गम्य हैं, सम्वन्धी हैं' तो यह कहना ठीक नही है, क्योकि इस प्रकार सत्स्वभावरूप तत्त्व दिखाई नही पडता, विरोध देखा जाता है ॥ २७ ॥

28) आपकी युक्तिकी अभिलाप्यताके जो द्वेषी है, उन द्वेषियोकी इस मान्यतापर कि 'सम्पूर्ण तत्त्व अनभिलाप्य हैं' उपेयतत्त्वकी अवाच्यताके समान उपायतत्त्व भी सर्वथा अनभिलाप्य-अवाच्य हो जाता है ॥ २८ ॥

29) तत्त्व अवाच्य ही है, ऐसा कहना अयथाप्रतिज्ञ हो जाता है, क्योकि 'अवाच्य' इस पदमे ही वाच्यका भाव है। यदि यह कहा जाये कि तत्त्व स्वरूपसे अवाच्य ही है तो 'सर्ववचन स्वरूपवाची हैं' यह कथन प्रतिज्ञाके विरुद्ध पडता है। और यदि यह कहा जाये कि पररूपसे तत्त्व अवाच्य ही है तो 'सर्ववचन पररूपवाची हैं' यह कथन प्रतिज्ञाके विरुद्ध ठहरता है ॥२९॥

30) कोई वचन सत्यानृत ही है, जो प्रतिद्वन्दीसे मिश्र है। दूसरा कोई वचन अनृतानृत ही है, जो अनुबन्धिसे मिश्र है। इस प्रकार हे वीरजिन ! स्याद्वादी आपके विना वस्तुके अतिशायनसे प्रवर्तमान जो वचन है, वह क्या युक्त है ? स्याद्वादसे शून्य उस प्रकारका अनेकान्त वास्तविक नही है ॥ ३० ॥

31) विषयका अल्प भूरि भेद होनेपर अनृत भेदवान् होता है। आत्मभेदसे अनृत भेदवान् नही होता। अनृतका जो आत्मान्तर है, वह भेद-स्वभावको लिये हुए है और सम स्वभावको लिये हुए है। साथ ही 'च' शब्दसे उभय स्वभावको लिये हुए है। अनृतात्मा अनभिलाप्यताको प्राप्त है और द्वितीय 'च' शब्दके प्रयोगसे भेदि अनभिलाप्य, अभेदि-अनभिलाप्य और उभय-भेदाभेदि अनभिलाप्यरूप भी वह है ॥ ३१ ॥

32) तत्त्व न तो सन्मात्र है और न असन्मात्र है, क्योकि परस्पर निरक्षेप सतत्त्व और अस-तत्त्व दिखाई नही पडता। इसी तरह सर्वधर्मोके निषेधका विषयभूत कोई एक आत्मान्तर तत्त्व भी नही देखा जाता। हाँ, सत्वासत्वसे विभिन्न परस्परापेक्षरूप तत्त्व जरूर देखा जाता है और उपाधिके भेदसे हैं। ऋषिराज आपसे भिन्न जो दूसरे सर्वथा सत् आदि रूप एकान्तोके वादी हैं, उनके यह वचन अथवा इस रूप तत्त्व स्वप्नमें भी सभव नही है ॥ ३२ ॥

33) जो प्रत्यक्षके द्वारा निर्देशको प्राप्त हो 'ऐसा तत्त्व भी असिद्ध है, क्योकि जो प्रत्यक्ष अकल्पक है वह दूसरोको तत्त्वके बतलाने-दिखलानेमे किसी तरह भी समर्थ नही होता है। निर्विकल्पक प्रत्यक्ष भी असिद्ध है, क्योकि उसका ज्ञापन अशक्य है। प्रत्यक्षकी सिद्धिके बिना उसका लक्षणार्थ भी नही बन सकता। अत' हे वीर भगवन्! आपके अनेकान्तात्मक स्याद्वादशासनका जो द्वेषी है उसमे सत्य घटित नही होता ॥ ३३ ॥

34) पदार्थके कालान्तरस्थायी होनेपर, चाहे वह अभिन्न हो, भिन्न हो या अनिर्वचनीय हो, कर्ता और कार्य दोनो भी उसी प्रकार नही बन सकते जिस प्रकार कि पदार्थके सर्वथा क्षणिक अथवा ध्रुव होनेपर नही बनते, क्योकि तब विकारकी निवृत्ति होती है। हे वीरजिन! आपके द्वेषियोका यह श्रम व्यर्थ है ॥ ३४ ॥

35) जिस प्रकार मद्याङ्गोंके समागमपर मदशक्तिकी उत्पत्ति अथवा आविर्भूति होती है, उसी तरह भूतोंके समागमपर चैतन्य उत्पन्न अथवा अभिव्यक्त होता है। और यह सब शक्तिविशेषकी व्यक्ति है, कोई दैवसृष्टि नही है। इस प्रकार यह जिनका सिद्धान्त है उन अपने शिश्न (लिङ्ग) तथा उदरकी पुष्टिमे ही सन्तुष्ट रहनेवाले निर्लज्जो तथा निर्भयोके द्वारा हा! कोमलबुद्धि ठगे गये हैं ॥ ३५ ॥

36) जब जननादि हेतु अविशिष्ट देखा जाता है, तब इनके प्राणि-प्राणि के प्रति क्या विशेषता बन सकती है? यदि उस विशिष्टताकी सिद्धि स्वभाव से ही मानी जाये तो फिर चारो भूतो से भिन्न पाँचवे आत्मतत्त्वकी सिद्धि स्वभावसे क्यो नही मानी जाये? इस तत्त्वान्तर-सिद्धिको न माननेवाले जो अतावक हैं, उनका भी हाय! यह कैसा प्रपतन हुआ है ॥ ३६ ॥

37) स्वभावसे ही जगतकी स्वच्छन्द-वृत्ति है, इसलिए जगतके बड़े अनाचार मार्गोंमे भी कोई दोष नही, ऐसी घोषणा करके जो लोग दीक्षाके समकाल ही मुक्तिको मानकर अभिमानी हो रहे हैं अथवा दीक्षाका निरास जैसे बने वैसे मुक्तिको जो अमान्य कर रहे है और मासभक्षण, मदिरापान तथा मैथुनसेवन, जैसे अनाचारके मार्गोंके विषयमे स्वभावसे ही जगत की स्वच्छन्द प्रवृत्तिको हेतु बताकर यह घोषणा कर रहे हैं कि उसमे कोई दोष नही है वे सब आपकी दृष्टिसे बाह्य है और केवल विभ्रम मे पडे हुए हैं। यह बडे ही खेद का विषय है ॥ ३७ ॥

38) जो लोग शम और तुष्टिसे रिक्त हैं, प्रवृत्ति-रक्त है, उनके द्वारा प्रवृत्तिको स्वय अपनाकर, 'हिसा अभ्युदय के हेतुकी आधारभूत है' ऐसी जो मान्यता प्रचलित की गई है, वह उनका बहुत बडा अन्धकार है। इसी तरह 'प्रवृत्ति से शान्ति होती है' ऐसी जो मान्यता है, वह भी दूसरोका घोर अन्धकार है। आपका मत ही सुप्रभातरूप है ॥ ३८ ॥

39) जीवात्माके लिए दु खके निमित्तभूत जो शीर्षोपहारादिक है, उनके द्वारा देवोकी आराधना करके ठीक वे ही लोग सिद्ध होते हैं, जो दोषोके अपचयकी अपेक्षा नही रखते और सुखाभिगृद्ध हैं और यह उन्हीके युक्त है जिनके हे वीरजिन! आप ऋषि-गुरु नही है ॥ ३९ ॥

40) जो विविध विशेष है, वे सब सामान्यनिष्ठ हैं। पद जो कि विशेषान्तरका पक्षपाती होता है वह विशेषको प्राप्त कराता है। साथ ही विशेषान्तरोके अन्तर्गत उसकी वृत्ति होने से दूसरे विशेषको सामान्यरूपमे भी प्राप्त कराता है ॥ ४० ॥

41) जो पद एवकारसे उपहित है, वह अस्वार्थसे स्वार्थको अलग करता है, सब स्वार्थपर्यायो, सब स्वार्थसामान्यो और सब स्वार्थविशेषो सभीको अलग करता है और इससे पदार्थकी हानि उसी प्रकार ठहरती है, जिस प्रकार कि विरोधी की हानि होती है ॥ ४१ ॥

42) जो पद एवकारसे रहित है, वह अनुक्ततुल्य है, क्योकि उससे नियम-द्वयके इष्ट होनेपर भी व्यावृत्तिका अभाव होता है तथा पदोमे परस्पर पर्यायभाव ठहरता है। पर्यायभावके होनेपर परस्पर प्रतियोगी पदोमे से भी चाहे जिस पदका कोई प्रयोग कर सकता है और चाहे जिस पद का प्रयोग होनेपर सपूर्ण अभिधेयभूत वस्तुजात अन्यसे च्युत हो जाता है और जो प्रतियोगी से रहित होता है वह आत्महीन होता है ॥ ४२ ॥

43) यदि यह कहा जाये कि पद अभेदी है तो यह कथन विरोधी है अथवा इससे उस पदका अभिधेय आत्महीन ही नही, किन्तु विरोधी भी हो जाता है, क्योकि किसी भी विशेषका 'उस विरोधी धर्मका द्योतक स्यात्' नामका निपात ( शब्द ) है जो गौणरूपसे उस धर्मका द्योतन करता है। साथ ही वह 'स्यात्' पद विपक्षभूत धर्मकी सन्धि-सयोजनास्वरूप होता है, क्योकि दोनो मे अगपना है और स्यात्पद उन दोनो अङ्गोको जोडने वाला है। सर्वथा अवक्तव्यता श्रायस-मोक्ष अथवा आत्महितके लोपका कारण है ॥ ४३ ॥

44) जो अप्रयोग है उसका कारण उस प्रकार का प्रतिज्ञाशय है। अथवा प्रतिषेधकी युक्ति सामर्थ्य से ही घटित हो जाती है। इस प्रकार हे जिननाग! आपकी दृष्टि दूसरो के द्वारा अप्रधृष्य-अबाधितविषया है और साथ ही परधर्षिनी भी है ॥ ४४ ॥

45) विधि, निषेध और अनभिलाप्यता ये एक-एक करके तीन मूल विकल्प है। इनके विपक्षभूत धर्मकी सधि-सयोजनारूप से द्विसयोगज विकल्प तीन होते हैं और त्रिसयोगज विकल्प एक ही होता है। इस तरहसे ये सात विकल्प हे वीरजिन! सम्पूर्ण अर्थभेदमे आपके यहाँ घटित होते है। और ये सब विकल्प 'स्यात्' शब्दके द्वारा नेय हैं ॥ ४५ ॥

46) 'स्यात्' भी गुण और मुख्य स्वभावोके द्वारा कल्पित किये हुए एकान्तो को लिये हुए होता है क्योकि वह यथोपाधि विशेषका द्योतक होता है। तत्त्व तो अनेकान्त है और वह अनेकान्त भी अनेकान्तरूप है। और वह तत्त्व दो प्रकारसे व्यवस्थित है—एक भावार्थवान् होनेसे और दूसरा व्यवहारवान् होनेसे ॥ ४६ ॥

47) सर्वथा द्रव्यकी कोई व्यवस्था नही बनती, न सर्वथा पर्यायकी कोई व्यवस्था बनती है और न सर्वथा पृथग्भूत-द्रव्य-पर्याय ( दोनो ) की ही कोई व्यवस्था बनती है। यदि सर्वथा द्वयात्मक एक तत्त्व माना जाये तो यह सर्वथा द्वैयात्म्य एकको अर्पणाके साथ विरुद्ध पडता है। आपके मतमे ये धर्मी और धर्म दोनो असर्वथारूप से तीन प्रकार माने गये हैं और विरुद्ध नही हैं ॥ ४७ ॥

48) प्रत्यक्ष और आगम से अविरोधरूप अर्थका जो अर्थसे प्ररूपण है, उसे युक्त्यनुशासन कहते हैं और वही आपको अभिमत है। अर्थका रूप प्रतिक्षण स्थिति, उदय और व्ययरूप तत्त्वव्यवस्थाको लिये हुए है, क्योकि वह सत् है ॥ ४८ ॥

49) आपके शासनमे जो वस्तु एक है वह नानात्मकताका त्याग न करती हुई ही वस्तुतत्त्वको प्राप्त होती है जो वस्तु नानात्मक प्रसिद्ध है वह एकात्मताको न छोडती हुई ही आपके मतमे वस्तुत्वरूपसे अभिमत है। वस्तु जो अनतरूप है वह अङ्गअङ्गीभावके कारण क्रमसे वचन-गोचर है ॥ ४९ ॥

50) जो अश परस्पर निरपेक्ष है, वे पुरुषार्थके हेतु नही हो सकते, अशी-अशोसे पृथक् नही है। अश अशी की तरह परस्परसापेक्ष नय भी असिक्रियामे पुरुषार्थके हेतु हैं, क्योकि उस रूप-मे देखे जाते है ॥ ५० ॥

51) वे रागद्वेषादिक एकान्तधर्माभिनिवेशमूलक होते है और जीवोकी अहङ्कृतिसे वे उत्पन्न होते हैं। और एकान्तकी हानिसे वह एकान्ताभिनिवेश उसी अनेकान्तके निश्चयरूप सम्य-ग्दर्शनत्वको धारण करता है जो आत्माका वास्तविकरूप है। और चूंकि यह एकान्ताभि-निवेशका अभावरूप सम्यग्दर्शन आत्माका स्वाभाविकरूप है। अत आपके यहाँ मनका समत्व ठीक घटित होता है ॥ ५१ ॥

52) जो प्रतिपक्षदूषी है, वह तो हे वीर जिन ! आपके एकानेकरूपता जैसे पटुसिहनादोसे प्रमुक्त ही किया जाता है, क्योकि प्रत्येक वस्तु नानात्मक है, उसका नानात्मकरूपसे निश्चय ही सर्वथा एकान्तका प्रमोचन हैं। अत बन्ध और मोक्ष दोनो अपने ( अनेकान्त ) मतसे बाह्य नही है, क्योकि बन्ध और मोक्ष दोनो ज्ञवृत्ति है ॥ ५२ ॥

53) आत्मान्तरके अभावरूप जो समानता अपने आश्रयरूप भेदोसे हीन है वह वागास्पद--वचनगोचर नही होती। सामान्य और विशेष दोनोकी एकरूपता स्वीकार करनेपर एकके निरात्म होनेपर दूसरा भी निरात्म हो जाता है ॥ ५३ ॥

54) जो अमेय है और अश्लिष्ट है वह सामान्य अमेय-अप्रमेय ही है। भेदके माननेपर भी सामान्य प्रमेय नही होता, क्योकि उन द्रव्यादिकोमे उसकी वृत्तिकी अप्रवृत्तिका सद्भाव है। यदि सामान्यकी द्रव्यादिवस्तुके साथ वृत्ति मानी भी जाये तो वह वृत्ति भी न तो सामान्यको कृत्स्न विकल्परूप मानकर बनती है और न अशविकल्परूप है। जो अनन्त व्यक्तियोके समा-श्रयरूप है उस एकके ग्राहक प्रमाणका अभाव है ॥ ५४ ॥

55) नाना सतो-सत्पदार्थोंका एक आत्मा ही जिसका समाश्रय है, ऐसा सामान्य यदि माना जाये और उसे ही प्रमाणका विषय बतलाया जाये तो ऐसी मान्यतावाले सामान्यवादियोंसे यह प्रश्न होता है कि उनका वह सामान्य अपने व्यक्तियोंसे अन्य ( भिन्न ) है या अनन्य ( अभिन्न ) ? यदि वह एक स्वभावके आश्रयरूप सामान्य अपने व्यक्तियोसे सर्वथा अन्य है तो व्यक्तियो तथा सामान्य दोनोके ही अनातमा होनेपर वह अन्यत्वगुण किसमे रहेगा जिसे

अद्विष्ठ माना गया है। यदि सामान्यको अवस्तु ही इष्ट किया जाये और उसे विकल्पोसे शून्य माना जाये तो उस अवस्तुरूप सामान्यके अमेय होनेपर प्रमाणकी प्रवृत्ति कहाँ होती है ॥५५॥

56) यदि साध्यको व्यावृत्तिहीन अन्वयसे सिद्ध माना जाये तो वह सिद्ध नही होता। यदि इसके विपरीत अन्वयहीन व्यावृत्तिसे साध्य जो सामान्य उसको सिद्ध माना जाये तो वह भी नही बनता। यदि यह कहा जाये कि अन्वय और व्यावृत्ति दोनोसे हीन जो अद्वितयरूप हेतु है, उससे सन्मात्रका प्रतिभासन होनेसे सत्ताद्वैत सामान्यकी सिद्धि होती है, तो यह कहना ठीक नही है। यदि अद्वितयको सविंत्तिमात्रके रूपमे मानकर असाधनव्यावृत्तिसे साधनको और असाध्यव्यावृत्तिसे साध्यको अतद्व्युदासाभिनिवेशवादके रूपमे आश्रित किया जाये तव भी पराभ्युपेतार्थके विरोधवादका प्रसग आता है ॥ ५६ ॥

57) अनात्मा साधनके द्वारा उसी प्रकारके अनात्मसाध्यकी जो गति-प्रतिपत्ति है, उसकी सर्वथा अयुक्ति अयोजना है। यदि वस्तुमे अनात्मसाधनके द्वारा अनात्मसाध्यकी गतिकी अयुक्तिसे पक्षकी सिद्धि मानी जाये तो अवस्तुमे साधन-साध्यकी अयुक्तिसे प्रतिपक्षकी भी सिद्धि ठहरती है। और यदि साधनके विना स्वत ही सवेदनाद्वैतरूप साध्यकी सिद्धि मानी जाये तो वह युक्त नही है ॥ ५७ ॥

58) हे वीर भगवन् ! जिन वैतण्डिकोने कुसृतिका प्रणयन किया है, उन आपके शासनकी दृष्टिसे विमूढ एव निर्भेदके भयसे अनभिज्ञ जनोने परघातक परशु-कुल्हाडेको अपने ही मस्तकपर मारा है ॥५८॥

59) हे वीर अर्हन् ! आपके मतमे अभाव भी वस्तुधर्म होता है। और यदि वह अभाव धर्मीका अभाव है तो वह भावकी तरह भावान्तर होता है। और इस सबका कारण यह है कि अभावको प्रमाणसे जाना जाता है, व्यपदिष्ट किया जाता है और वस्तु व्यवस्थाके अङ्गरूपमे निर्दिष्ट किया जाता है। जो अभावतत्त्व वस्तु-व्यवस्थाका अग नही है वह अमेय ही है ॥५९॥

60) वाक्य विशेष और सामान्यको लिये हुए जो भेद है, वह विधि और प्रतिषेध दोनोका विधायक होता है। आपके यहाँ अभेदवुद्धिसे अविशिष्टता होती है, व्यावृत्ति वुद्धिसे विशिष्टताकी प्राप्ति होती है ॥ ६० ॥

61) आपका तीर्थ, शासन सर्वान्तिवान् है और गौण तथा मुख्यकी कल्पनाको साथ मे लिये हुए है। जो शासन-वाक्य धर्मो मे पारस्परिक अपेक्षाका प्रतिपादन नही करता, वह सर्वधर्मोसे शून्य है। अत आपका ही यह शासनतीर्थ सर्वदु खोका अन्त करनेवाला है, यही निरन्त है और यही सब प्राणियोंके अभ्युदयका कारण तथा आत्माके पूर्ण अभ्युदय का साधक ऐसा सर्वोदय-तीर्थ है ॥ ६१ ॥

62) आपके इष्ट-शासनसे जी भरकर द्वेष रखनेवाला मनुष्य भी, यदि समदृष्टि हुआ, उपपत्तिचक्षुसे आपके इष्टका अवलोकन और परीक्षण करता है तो अवश्य ही उसका मानश्रृङ्ग खडित हो जाता है और वह अभद्र अथवा मिथ्यादृष्टि होता हुआ भी सब ओरसे भद्ररूप एव सम्यग्दृष्टि बन जाता है ॥ ६२ ॥

63) हमारा यह स्तोत्र आप-जैसे भवपाशछेदक मुनिके प्रति रागभावसे नही है, न हो सकता है। दूसरोके प्रति द्वेषभावसे भी इस स्तोत्रका कोई सबन्ध नही है। हम तो दुर्गुणोकी कथाके अभ्यासको खलता समझते है। तब फिर इसका हेतु अथवा उद्देश यही है कि जो लोग न्याय-अन्यायको पहचानना चाहते है और प्रकृत पदार्थके गुण-दोषोको जाननेकी जिनकी इच्छा है उनके लिए यह स्तोत्र 'हितान्वेषणके उपायस्वरूप' आपकी गुण कथाके साथ कहा गया है ॥ ६३ ॥

64) हे वीर जिनेन्द्र! आप चूंकि दुरितपरकी सेनाको पूर्णरूपसे पराजित करनेमे वीर है, नि श्रेयस पदको अधिगत करनेसे महावीर है और देवेन्द्रो तथा मुनीन्द्रो जैसे स्वय स्तुत्योके द्वारा एकाग्रमनसे स्तुत्य है, इसीसे मेरे द्वारा शक्तिके अनुरूप स्तुति किये गये है। अत अपने ही प्रतिनिधिरहित मार्गमे मेरी भक्तिको सविशेष रूपसे चरितार्थ करो ॥ ६४ ॥



# स्वयम्भूस्तोत्रम्

1) जो स्वयम्भू थे, प्राणियोंके हितकी भावना एव परिणतिसे युक्त साक्षात् भूतहितकी मूर्ति थे, सम्यग्ज्ञानकी विभूतिरूप नेत्रके धारक थे और अपने गुणसमूहरूप-हाथोसे अन्धकारको दूर करते हुए, पृथ्वीतलपर ऐसे शोभायमान होते थे जैसे कि अपनी अर्थ-प्रकाशकलादिगुणविशिष्ट किरणोसे रात्रिके अधकारको दूर करता हुआ पूर्ण चन्द्रमा सुशोभित होता था ॥ १ ॥

2) जो प्रजापति थे, जिन्होने प्रथम तो जीनेकी इच्छा रखनेवाले प्रजाजनोको कृषि आदि कर्मोंमे शिक्षित किया और फिर हेयोपादेय तत्त्वका विशेष ज्ञान प्राप्त करके आश्चर्यकारी उदयको प्राप्त होते हुए जो विदावर-श्रेष्ठज्ञानी ममत्त्व--रागसे निर्वेदको प्राप्त हो गये ॥ २ ॥

3) जो मुमुक्षु, आत्मवान् इक्ष्वाकु कुलके आदिपुरुप, सहिष्णु, अच्युत, प्रभु इस सागरवारि-वसना वसुधावधूको सतीवधूकी तरह त्याग करके प्रव्रजित हो गये ॥ ३ ॥

4) जिन्होने अपने आत्मदोपोके मूलकारणको अपने समाधि तेज से निर्दयतापूर्वक पूर्णतया भस्मीभूत कर दिया तथा जिन्होने तत्त्वाभिलापी जगत को तत्त्वका सम्यक् उपदेश दिया। और ब्रह्मपदरूपी अमृतके ईश्वर हुए ॥ ४ ॥

5) वे विश्वचक्षु-सर्वज्ञ-वृषभ, सन्तो द्वारा पूजित, समग्ररूपसे ज्ञानात्मरूप, निरञ्जन, जिन, क्षुद्रवादिशासनो द्वारा अजेय, नाभिनन्दन मेरे चित्तको पवित्र करें ॥ ५ ॥

6) देवलोकसे अवतरित जिनके प्रभावसे क्रीडाओमे भी हर्षोत्फुल्ल-मुखकमल अजेय-शक्ति बन्धुवर्गने 'अजित' ऐसा सार्थक अथवा अन्वर्थक नाम रखा ॥ ६ ॥

7) जिनका शासन अजेय था और जो सत्पुरुषोंके प्रधान नेता थे, उन अजित तीर्थंकरका परमपवित्र नाम आज भी लोकमे अपनी इष्टसिद्धिरूप विजयके इच्छुक जन समूहके द्वारा प्रत्येक मगलके लिए सादर ग्रहण किया जाता है ॥ ७ ॥

8) घातिया कर्मोंके आवरणादिरूप उपलेपसे मुक्त जो महामुनि भव्यजनोके हृदयोमे सलग्न हुए कलङ्कोकी शातिके लिए जगतका उपकार करनेमे समर्थ अपनी वचनादि शक्तिकी सम्पत्ति-के साथ उसी प्रकार प्रादुर्भूत हुए जिस प्रकार कि मेघोंके आवरणसे मुक्त हुआ सूर्य कमलोंके अभ्युदयके लिए प्रकाशमय समर्थ शक्ति-सम्पत्तिके साथ प्रकट होता है ॥ ८ ॥

9) जिन्होने उस धर्मतीर्थका प्रणयन किया जो महान् है, ज्येष्ठ है और जिसका आश्रय पाकर भव्यजन दु ख-सतापपर उसी प्रकार विजय प्राप्त करते हैं जिस प्रकार ग्रीष्मकालीन सूर्यके आतापसे सन्तप्त हुए वडे-बडे हाथी चन्दनलेपके समान शीतल गङ्गाद्रहको प्राप्त होकर अथवा गगाके अगाध जलमे प्रवेश करके सूर्यके आतापजन्य दु खको मिटा डालते है ॥ ९ ॥

10) वे ब्रह्मनिष्ठ, सम-मित्र-शत्रु, आत्मीय कषाय-दोषोको सम्यग्ज्ञानानुष्ठानरूप विद्याके द्वारा पूर्णतया नष्ट करने वाले लब्धात्मलक्ष्मी, अजितात्मा भगवान् अजित-जिन मेरे लिए जिनलक्ष्मी प्रदान करे ॥ १० ॥

11) हे शम्भव-जिन ! सासारिक तृष्णारोगोसे सतप्त जनके लिए आप इस लोकमे उसी प्रकार आकस्मिक वैद्य हुए हैं जिस प्रकार कि अनाथोके रोगोकी शातिके लिए कोई चतुर वैद्य अचानक आ जाता है ॥ ११ ॥

12) यह जगत, जो कि अनित्य है, अशरण है, अहकार-ममकारकी क्रियाओंके द्वारा सलग्न मिथ्या अभिनिवेशके दोषसे दूषित है और जन्म-जरासे पीडित है, उसको आपने निरञ्जना शातिकी प्राप्ति कराई ॥ १२ ॥

13) आपने पीडित जगतको उसके दु खका यह निदान बतलाया है कि इन्द्रिय विषयसुख विजलीकी चमकके समान चचल है और तृष्णारूपी रोगकी वृद्धिका एकमात्र हेतु है, तृष्णाकी अभिवृद्धि निरन्तर ताप उत्पन्न करती है और वह ताप जगतको अनेक दु ख परम्परासे पीडित करता रहता है ॥ १३ ॥

14) बन्ध, मोक्ष, बन्ध और मोक्षके कारण, वद्ध और मुक्त तथा मुक्तिका फल, इन सव बातोकी व्यवस्था हे नाथ ! स्याद्वादी अनेकान्तदृष्टिवाले आपके मतमे ही ठीक बैठती है, एकान्तदृष्टियो-के मतोमे नही । अतएव आप ही शास्ता है ॥ १४ ॥

15) हे आर्य ! पुण्यकीर्ति, आपकी स्तुतिमे प्रवृत्त हुआ शक्र भी अशक्त रहा, तो मेरे जैसे अज्ञोकी बात ही क्या है । फिर भी मेरे द्वारा भक्तिपूर्वक स्तुत चरण-कमल आप द्वारा मेरे लिए उच्च शिवसन्तति देय है ॥ १५ ॥

16) गुणोकी अभिवृद्धिसे आप 'अभिनन्दन' इस सार्थक सज्ञाको प्राप्त हुए हैं । आपने क्षमारूप सखीवाली दयावधूको अपने आश्रयमे लिया है । समाधिके लक्ष्यको लेकर उसकी सिद्धि-के लिए आप उभय प्रकारके निर्ग्रन्थत्वके गुणसे युक्त हुए हैं ॥ १६ ॥

17) अचेतन-शरीरमे और शरीर-सम्बन्धसे अथवा शरीरके साथ किया गया आत्माका जो कर्मबन्ध है उससे उत्पन्न होनेवाले सुख-दु खादिक तथा स्त्री-पुत्रादिकमे 'यह मेरा है, मै इसका हूँ' इस प्रकारके अभिनिवेशको लिये हुए होनेसे तथा क्षणभगुर पदार्थोंमे स्थायित्वका निश्चय कर लेनेके कारण जो जगत नष्ट हो रहा है, उसे आपने तत्त्वका ग्रहण कराया है ॥ १७ ॥

18) क्षुधादि-दुखोके प्रतिकारसे और इन्द्रियविषय-जनित स्वल्प सुखके अनुभवसे देह और देहधारीका सुखपूर्वक सदा अवस्थान नही वनता । ऐसी हालतमे क्षुधादि दु खोके इस क्षण-स्थायी प्रतीकार और इन्द्रिय विषयजन्य स्वल्प सुखके सेवनसे न तो वास्तवमे इस शरीरका कोई उपकार वनता है और न शरीरधारी आत्माका ही कुछ भला होता है, इस प्रकारकी विज्ञापना हे भगवन् ! आपने इस जगतको की है ॥ १८ ॥

19) आपने जगतको यह भी बतलाया है कि अनुबन्धदोष—आसक्तिसे विषय-सेवनमे अति लोलुपी हुआ भी मनुष्य इस लोकमे राजदण्डादिका भय उपस्थित होनेपर अकार्योमे प्रवृत्त नही होता, फिर जो मनुष्य इस लोक तथा परलोकमे होनेवाले विषयाशक्तिके दोषोको भले प्रकार जानता है, वह कैसे विषय-सुखमे आसक्त हो सकता है ॥ १९ ॥

20) वह अनुवन्ध और तृष्णाकी अभिवृद्धि इस लोलुपी प्राणीके लिए तापकारी है। प्राप्त हुए थोडेसे इन्द्रिय-विषय-सुखसे इस प्राणीकी स्थिति सुखपूर्वक नही बनती। इस प्रकार लोक-हितके प्रतिपादनके लिए चूँकि आपका मत है इसलिए हे अभिनन्दन प्रभु! आप ही जगतके शरणभूत हैं, ऐसा सत्पुरुषोने माना है ॥ २० ॥

21) हे सुमति मुनि! आपकी 'सुमति' यह सज्ञा अन्वर्थक है, क्योकि एक तो आपने स्वय ही सुयुक्तिनीत तत्त्वको माना है, दूसरे आपके मतसे भिन्न जो शेष एकान्त मत हैं, उनमे सम्पूर्ण क्रियाओ तथा कर्ता, कर्म, करण आदि कारकोके तत्त्वकी सिद्धि नही बनती ॥ २१ ॥

22) वह सुयुक्तिनीत वस्तुतत्त्व भेदाभेदज्ञानका विषय है और अनेक तथा एकरूप है और यह वस्तुको भेद-अभेदरूपसे ग्रहण करनेवाला ज्ञान ही सत्य है। जो लोग इनमेसे एकको ही सत्य मानकर दूसरेमें उपचारका व्यवहार करते हैं वह मिथ्या है, क्योकि दोनोमेसे एकका अभाव माननेपर दूसरेका भी अभाव हो जाता है। दोनोका अभाव हो जानेसे वस्तुतत्त्व अनुपाख्य-नि स्वभाव हो जाता है ॥ २२ ॥

23) जो सत् है, उसके कथचित् असत्वशक्ति भी होती है। जैसे पुष्प वृक्षोपर तो अस्तित्व-को लिये हुए प्रसिद्ध है परन्तु आकाशपर उसका अस्तित्व नही है, आकाशकी अपेक्षा वह असत् रूप है। यदि वस्तुतत्त्वको सर्वथा स्वभावच्युत माना जाय तो वह अप्रमाण ठहरता है। इसी-से आपकी दृष्टिसे सर्वजीवादि तत्त्व कथचित् सत्-असत्रूप अनेकात्मक हैं। इस मतसे भिन्न वह वचनविरुद्ध है ॥ २३ ॥

24) यदि वस्तु सर्वथा नित्य हो तो वह उदय-अस्तको प्राप्त नही हो सकती और न उसमे क्रिया-कारककी ही योजना बन सकती है। जो सर्वथा असत् है उसका कभी जन्म नही होता और जो सत् है उसका कभी नाश नही होता। दीपक भी बुझने पर सर्वथा नाशको प्राप्त नही होता, किन्तु उस समय अन्धकार रूप पुद्गल-पर्यायको धारण किये हुए अपना अस्तित्व रखता है ॥ २४ ॥

25) विधि और निषेध दोनो कथञ्चित् इष्ट है। विवक्षासे उनमे मुख्य-गौणकी व्यवस्था होती है। इस प्रकार हे सुमति जिन! आपका यह तत्त्व-प्रणयन है। इस तत्त्व-प्रणयनके द्वारा आपकी स्तुति करनेवाले मुझे स्तोताकी मतिका उत्कर्ष होवे ॥ २५ ॥

26) पद्म-पत्रके समान द्रव्यलेश्याके धारक हे पद्म-प्रभ-जिन! आपकी सुन्दरमूर्ति पद्मालया लक्ष्मीसे अलकृत रही है। और आप भव्यरूप कमलोको विकसित करनेके लिए उसी तरह भासमान हुए हैं जिस तरह कि पद्मबन्धु-सूर्य पद्मकरोका विकास करता हुआ सुशोभित होता है ॥ २६ ॥

27) आपने प्रतिमुक्ति लक्ष्मीकी प्राप्तिके पूर्व लक्ष्मी और सरस्वती दोनोको धारण किया हे। वादको विमुक्त होने पर आपने उस पूर्ण शोभावाली सरस्वतीको ही धारण किया है जो सर्वज्ञ लक्ष्मीसे प्रदीप्त थी ॥ २७ ॥

28) आपके शरीरकी किरणोके प्रसारने मनुष्यो तथा देवताओसे भारी हुई समवसरण सभाको इस तरह आलिप्त किया है जिस तरह कि पद्माभमणि-पर्वतकी प्रभा अपने पार्श्वभागको आलिप्त करती है ॥ २८ ॥

29) आपने कामदेवके दर्पको चूर-चूर किया है और सहस्रदलकमलोंके मध्यभागपर चलनेवाले अपने चरण-कमलोंके द्वारा नभस्थलको पल्लवोंसे व्याप्त-जैसा करते हुए, प्रजाकी विभूतिके लिए भूतलपर विहार किया है ॥ २९ ॥

30) हे ऋषिवर! आप अज हैं। आपके गुणासमुद्रके लवमात्रकी भी स्तुति करनेके लिए जव इन्द्र पहले ही समर्थ नही हुआ है, तो फिर अव मेरे जैसा असमर्थ प्राणी कैसे समर्थ हो सकता है? नही हो सकता। यह आपके प्रति मेरी अति भक्ति ही है जो मुझ वालकसे इस प्रकारका यह स्तवन कराती है ॥ ३० ॥

31) यह जो आत्यन्तिक स्वास्थ्य अर्थात् अविनाशी स्वरूपलीनता है वही पुरुषोका स्वार्थ है। क्षणभगुर भोग स्वार्थ नही है, क्योकि इन्द्रिय विषयसुखके सेवनसे उत्तरोत्तर तृष्णाकी वृद्धि होती है और उससे तापकी शान्ति नही होने पाती। यह स्वार्थ और अस्वार्थका स्वरूप शोभनपार्श्वों सुन्दर शरीरागोके धारक भगवान् सुपार्श्वने वतलाया है ॥ ३१ ॥

32) जिस प्रकार अजगम यत्र स्वय अपने कार्यमें प्रवृत न होकर जगम पुरुषके द्वारा चलाया जाता है, उसी प्रकार जीवके द्वारा धारण किया हुआ यह शरीर अजगम है और चेतन-पुरुषके द्वारा स्वव्यापारमे प्रवृत्त किया जाता है। वीभत्सु है, पूति है, क्षयि है और तापक है। इस प्रकारके शरीरमे स्नेह वृथा है। यह हितकी वात हे सुपार्श्व जिन! आपने वतायी है ॥३२॥

33) आपने यह भी ठीक कहा है कि हेतुद्वयके अनिवार्य सयोग-द्वारा उत्पन्न होनेवाला कार्य ही जिसका ज्ञापक है ऐसी यह भवितव्यता अलघ्यशक्ति है। अहकार से पीडित हुआ ससारी प्राणी अनेक सहकारी कारणोको मिलाकर भी सुखादिक कार्योके सम्पन्न करनेमे समर्थ नही होता ॥ ३३ ॥

34) आपने यह भी वतलाया है कि यह ससारी प्राणी मृत्युसे डरता है, परन्तु उस मृत्युसे छुटकारा नही, नित्य ही कल्याण अथवा निर्वाण चाहता हे परन्तु उसका लाभ नही होता। फिर भी यह मूढ प्राणी भय और इच्छाके वशीभूत हुआ स्वय ही वृथा तप्त होता है ॥ ३४ ॥

35) आप संपूर्ण तत्त्वसमूहके प्रमाता है। माता जिस प्रकार वालकको हितकी-उसके भलेकी शिक्षा देती है, उसी प्रकार आप हेयोपादेयके ज्ञानसे रहित वालक-तुल्य जनसमूहको हितका उपदेश देनेवाले हैं, और जो गुणावलोकी जन है, उनके आप नेता हैं। इसीसे मैं भी इन सतत भक्तिपूर्वक आपकी स्तुतिमे प्रवृत्त हुआ हूँ ॥ ३५ ॥

36) मैं उन श्रीचन्द्रप्रभ-जिनकी वन्दना करता हूँ, जो चन्द्रकिरणसम गौरवर्ण द्वितीय चन्द्रमाके समान जगतमे दीप्तिमान् हुए है, जिन्होने अपने अन्त करणके कषाय वन्धनको जीता है। जो ऋद्धिधारी मुनियोंके स्वामी तथा महात्माओके द्वारा-वन्दनीय हुए है ॥ ३६ ॥

37) जिनके शरीरके दिव्य प्रभामण्डलसे वाह्य अन्धकार और ध्यान प्रदीपके अतिशयसे प्रचुर मानस अन्धकार उसी प्रकार नाशको प्राप्त हुआ जिस प्रकार सूर्यकी किरणोंसे अन्धकार विदीर्ण होकर नष्ट हो जाता है ॥ ३७ ॥

38) जिनके प्रवचनरूप सिंहनादोको सुनकर अपने पक्षकी सुस्थितिका घमंड रखनेवाले प्रवादिजन उसी प्रकार निर्मद हुए हैं जिस प्रकार मद झरते हुए मस्त हाथी केसरी-सिंहकी गर्जनाओको सुनकर निर्मद हो जाते है ॥ ३८ ॥

39) जो अद्‌भुत कर्मतेज थे, जो अनन्तधामाक्षर विश्वचक्षु थे और जो सव ओरसे दुःखोंके पूर्ण क्षयरूप मोक्षके शास्ता थे और इस तरह जो सम्पूर्ण लोकमे परमेष्ठिताके पदको प्राप्त हुए थे ॥ ३९ ॥

40) वे दोषा–रात्रि, अभ्र–मेघ और कलक–मृगछालादिके लेपसे रहित अथवा रागादिक दोषो रूप अभ्र-कलंकके आवरणसे वर्जित दोष रहित व्याकरण, कोश, साहित्य, न्याय रूप सुस्पष्ट प्रवचन किरणमालासे युक्त, भव्य-कुमुदनियोके लिए चन्द्रमा, ऐसे पवित्र भगवान् श्रीचन्द्रप्रभ-जिन मेरे मनको पवित्र करे ॥ ४० ॥

41) हे सुविधि जिन! आपने अपने ज्ञान तेजसे उस प्रमाणसिद्ध तत्त्वका प्रणयन किया है जो सत्-असत् आदिरूप विवक्षिताविवक्षित स्वभावको लिये हुए है और एकान्तदृष्टिका प्रतिषेधक है। यह समालीढ पद आपमे भिन्न मत रखनेवाले दूसरे मतप्रवर्तकोके द्वारा प्रणीत नही हुआ है ॥ ४१ ॥

42) आपका वह तत्त्व कथचित् तद्रूप है और कथचित् तद्रूप नही है, क्योकि वैसे ही कथचित् सत् असत्‌रूपकी प्रतीति होती है। स्वरूपादि-चतुष्टयरूप विधि और पररूपादि-चतुष्टयरूप निषेधके परस्पर अत्यन्त भिन्नता तथा अभिन्नता नही है, क्योकि सर्वथा भिन्नता या अभिन्नता माननेपर शून्य दोष आता है ॥ ४२ ॥

43) यह वही है, इस प्रकारकी प्रतीति होनेसे वस्तुतत्त्व नित्य है और यह वह नही अन्य है, इस प्रकारकी प्रतीतिकी सिद्धिसे वस्तुतत्त्व नित्य नही अनित्य है। वस्तुतत्त्वका नित्य और अनित्य दोनो रूप होना तुम्हारे मतमे विरुद्ध नही है, क्योकि वह बहिरङ्ग निमित्त, अन्तरङ्ग निमित्त और नैमित्तक सबधको लिये हुए है ॥ ४३ ॥

44) पदका वाच्य प्रकृतिसे एक और अनेक दोनो रूप है—'वृक्षा' इस पदज्ञानकी तरह। अनेकान्तात्मक वस्तुके अस्तित्वादि किसी एकधर्मका प्रतिपादन करनेपर उस समय गौणभूत नास्तित्वादि दूसरेधर्मके प्रतिपादनमे जिसकी आकाक्षा रहती है ऐसे आकाक्षी-सापेक्षवादी अथवा स्याद्वादीका 'स्यात्' यह निपात गौणकी अपेक्षा न रखनेवाले नियममे निश्चित रूपसे बाधक होता है ॥ ४४ ॥

45) हे सुविधि-जिन ! आपका यह स्यात् पदरूपसे प्रतीयमान वाक्य मुख्य और गौणके आशय-को लिये हुए है। आपसे द्वेष रखनेवाले सर्वथा एकान्तवादियोके लिए यह वाक्य अपथ्यरूपसे अनिष्ट है। इसलिए हे साधो ! आपके चरण-कमल जगदीश्वरोंके द्वारा वन्दनीय है और मेरे द्वारा भी वन्दनीय हैं ॥ ४५ ॥

46) हे अनघ ! आप प्रत्यक्ष-ज्ञानी-मुनिको प्रशम-जलसे भरी हुई वाक्यरश्मियाँ विद्वानोके लिए जैसी शीतल है, वैसा न तो चन्दन शीतल है न चन्द्रमाकी किरणे, न गगाका जल शीतल है और न हारयष्टि ॥ ४६ ॥

47) जिस प्रकार वैद्य विष-दाहसे मूर्च्छित हुए अपने शरीरको विषापहार मन्त्रके गुणोंसे निर्विष एव मूर्च्छा-रहित कर देता है, उसी प्रकार आपने सासारिक सुखोकी अभिलाषा-रूप अग्निके दाहसे मूर्च्छित हुए ज्ञानमय अमृतजलके सिचनसे मूर्च्छारहित शान्त किया है ॥४७॥

48) स्वकीय जीवनकी तृष्णासे दिनमे श्रमार्त और कामसुखकी तृष्णासे रात्रिमे श्रमार्त प्रजा-जन सो जाते हैं। हे आर्य-शीतल-जिन ! आप रात-दिन प्रमादरहित, आत्मविशुद्धिके मार्गमे जागते ही रहे है ॥ ४८ ॥

49) कितने ही तपस्वी सतान, धन तथा उत्कृष्ट लोककी तृष्णासे कर्म करते है, किन्तु समभावी आपने पुनर्जन्म और जराको छोडनेके लिए त्रयी प्रवृत्ति—मन-वचन-काय तीनोकी प्रवृत्तिको रोका है ॥ ४९ ॥

50) हे शीतल-जिन ! कहाँ तो आप उत्तमज्योति, अजन्मा और निर्वृत्त और कहाँ वे दूसरे जो लेशमात्र ज्ञानके मदसे नाशको प्राप्त हुए हैं। इसीलिए अपने निश्रेयसकी भावनामे तत्पर बुध-श्रेष्ठोके द्वारा आप पूजे जाते है ॥ ५० ॥

51) हे अजेयवाक्य श्रेयो-जिन ! आप इन श्रेयप्रजाजनोको श्रेयोमार्गमे अनुशासित करते हुए वीतघन विवस्वान्—मेघरहित सूर्यकी तरह अकेले ही इस त्रिभुवनमे प्रकाशमान हुए है ॥ ५१ ॥

52) आपके मतमे वह विधि प्रमाण है जो कथचित् तादात्म्य सबंधको लिये हुए प्रतिषेध रूप है तथा इन विधि-प्रतिषेध दोनोमेसे कोई एक प्रधान और दूसरा गौण होता है। और मुख्यके नियमका जो हेतु है वह नय है और वह नय दृष्टान्तसमर्थक होता है ॥ ५२ ॥

53) आपके मतमे जो विवक्षित होता है वह 'मुख्य' कहलाता है, दूसरा जो अविवक्षित होता है वह 'गौण' कहलाता है, और जो अविवक्षित होता है वह निरात्मक नही होता। इस प्रकार मुख्य-गौणकी व्यवस्थासे एक ही वस्तु शत्रु, मित्र और अनुभयादि शक्तियोको लिये रहती है। वास्तवमे वस्तु दो सीमाओसे कार्यकारी होती है ॥ ५३ ॥

54) वादी प्रतिवादी दोनोंके विवादमे दृष्टान्तकी सिद्धि होनेपर साध्य प्रसिद्ध होता है, परन्तु वैसी दृष्टान्तभूत कोई वस्तु है ही नही जो सर्वथा एकान्तकी नियामक दिखाई देती हो, क्योकि आपकी अनेकान्त-दृष्टि सबमे अपना प्रभाव डाले हुए है ॥ ५४ ॥

55) हे अर्हन् ! आप एकान्त दृष्टिके प्रतिषेधकी सिद्धिरूप न्यायवाणोसे मोह शत्रुका अथवा मोहकी प्रधानताको लिये हुए ज्ञानावरणादिरूप शत्रु-समूहका नाश करके कैवल्य-विभूतिके सम्राट् हुए है। इसीसे आप मेरी स्तुतिके योग्य है ॥ ५५ ॥

56) हे श्रीवासुपूज्य मुनीन्द्र ! आप शिवरूप अभ्युदय क्रियाओमे पूज्य हैं। वासुपूज्य हैं। त्रिदशेन्द्रपूज्य है। अल्पवुद्धि मेरे द्वारा भी पूज्य है। दीपशिखाके द्वारा क्या सूर्य पूजा नही जाता ॥ ५६ ॥

57) हे भगवन् ! पूजा-वन्दनासे आपका कोई प्रयोजन नही है, क्योकि आप वीतरागी हैं, निन्दासे भी आपका कोई प्रयोजन नही है। क्योकि आप विवान्तवैर-वैररहित है। फिर भी आपके पुण्य गुणोका स्मरण हमारे चित्तको पाप-मलोंसे पवित्र करता है ॥ ५७ ॥

58) हे पूज्य जिन श्रीवासुपूज्य ! आपकी पूजा करते हुए प्राणीके जो सावद्यलेश होता है, वह बहु पुण्यराशिमे दोषका कारण नही वनता। विपकी एक कणिका शीतल तथा शिवाम्बु-राशि-कल्याणकारी जलसे भरे हुए समुद्रको दूषित नही करती ॥ ५८ ॥

59) जो वस्तु गुण-दोषकी उत्पत्तिका बाह्य निमित्त होती है, वह अभ्यन्तर मूल हेतुका अङ्ग-भूत होती है। आपके मतमे अध्यात्मनिरत व्यक्तिके केवल अभ्यन्तर हेतु भी पर्याप्त है ॥ ५९ ॥

60) कार्योंमे बाह्य और आभ्यन्तर कारणोकी समग्रता आपके मतमे द्रव्यगत स्वभाव है। अन्यथा पुरुषोंके मोक्षकी विधि भी नही वनती। इसीसे परमर्द्धि सम्पन्न ऋषि ! आप बुध-जनोंके अभिवन्द्य है ॥ ६० ॥

61) जो नित्यक्षणिकादिक नय परस्परमे अनपेक्ष होनेसे स्वपरप्रणाशी है, वे ही नय, हे प्रत्यक्ष-ज्ञानी विमल जिन ! आपके मतमे परस्पर साक्षेप होनेसे स्वपर उपकारी हैं ॥ ६१ ॥

62) जिस प्रकार एक-एक कारक शेष-अन्यको अपना सहायकरूप कारक अपेक्षित करके अर्थ-की सिद्धिके लिए समर्थ होता है, उसी प्रकार आपके मतमे सामान्य और विशेषसे उत्पन्न होनेवाले अथवा सामान्य और विशेषको विषय करनेवाले जो नय है, वे मुख्य और गौणकी कल्पनासे इष्ट हैं ॥ ६२ ॥

63) परस्परमे एक दूसरेकी अपेक्षाको लिये हुए जो अन्वय और भेदका ज्ञान होता है उससे प्रसिद्ध होनेवाले सामान्य और विशेषकी आपके मतमें उसी तरह समग्रता है, जिस तरह कि भूतलपर बुद्धिलक्षण प्रमाण स्वपरप्रकाशकरूपमे समग्र है ॥ ६३ ॥

64) वाच्यभूत विशेष्यका वह वचन जिससे विशेष्यको नियमित किया जाता है 'विशेषण' कहलाता है और जिसे नियमित किया जाता है वह 'विशेष्य' है। विशेषण और विशेष्य दोनोके सामान्यरूपताका अतिप्रसग आता है, किन्तु आपके मतमे कथंचित् अर्थके वाचक स्यात् पदके द्वारा विवक्षित विशेषण विशेष्यसे अविवक्षित विशेषण विशेष्यका परिहार हो जाता है ॥ ६४ ॥

65) आपके मतमे जो नय है, वे सब स्यात्पदरूपी सत्यसे चिह्नित है और रसोपविद्ध लोह-धातुओंके समान अभिमत फलको फलते है। इसीसे अपना हित चाहनेवाले आर्यजनोंने आपको प्रणाम किया है ॥ ६५ ॥

66) अनन्त दोषोके आधारभूत विग्रह–शरीरवाला, मोहमयग्रह चिरकालसे हृदयमे चिपटा हुआ था। चूंकि तत्त्व श्रद्धामे प्रसन्नता धारण करनेवाले आपने उसे पराजित कर दिया है, इसलिए आप भगवान् 'अनन्तजित' हुए है ॥ ६६ ॥

67) आप 'कषाय' नामके प्रमाथियो-पीडनशील शत्रुओका नाम नि शेष करते हुए अशेष-वित-सर्वज्ञ हुए है। और आपने समाधिरूप भैषज्य गुणोंके द्वारा सतापकारक मन्मथके दुर्मद आमय-व्याधिको नष्ट कर दिया है ॥ ६७ ॥

68) जिसमे परिश्रम रूप जल भरा है और भयरूप तरगमालाएँ उठती है, उस अपनी तृष्णा-नदीको हे आर्य-अनतजित ! आपने अपरिग्रह-रूप ग्रीष्मकालीन सूर्यकी किरणोके तेजसे सुखा डाला है, इसलिए आपका निर्वृत्ति-तेज उत्कृष्ट है ॥ ६८ ॥

69) हे भगवन् ! आपमे सुहृद्‌भाव रखनेवाला श्रीविशिष्ट सौभाग्यको प्राप्त करता है, और आपमे द्वेषभाव रखने वाला प्रत्ययकी तरह विलीन हो जाता है। परन्तु आप उन दोनोमे भी अत्यन्त उदासीन रहते हैं, आपका यह ईहित–चेष्टित बडा ही विचित्र है ॥ ६९ ॥

70) आप ऐसे हैं, वैसे हैं, इस प्रकार मुझ अल्पमतिका यह स्तुतिरूप प्रलाप लेश है। अमृत-समुद्रके अशेष माहात्म्यको न जानते और न कथन करते हुए भी जिस प्रकार उसका सस्पर्श कल्याणकारक होता है उसी प्रकार हे महामुने ! आपके अशेष-माहात्म्यको न जानते और न कथन करते हुए भी मेरा वह थोडा-सा प्रलाप आपके गुणोंके सस्पर्शरूप होनेसे कल्याणका ही हेतु है ॥ ७० ॥

71) अनवद्य धर्मतीर्थको प्रवर्तित करते हुए आप सत्पुरुषों द्वारा 'धर्म' इस सार्थक सज्ञाको लिये हुए माने गये है। आपने तपरूप अग्नियोंसे कर्मवनको जलाया है, शाश्वत सुख प्राप्त किया है। आप शकर है ॥ ७१ ॥

72) देव और मानवनिकायोमे श्रेष्ठ बुधजनोंसे परिवृत आप वैसे ही सुशोभित होते है, जैसे तारकाओंसे परिवृत निर्मल पूर्ण शशलाञ्छन आकाशमे सुशोभित होता है ॥ ७२ ॥

73) प्रातिहार्यों और विभवोंसे विभूषित आप उन्हीसे ही नही, किन्तु देहसे भी विरक्त रहे आपने मनुष्यो तथा देवोको मोक्षमार्ग सिखलाया, परन्तु आप शासन फलकी एषणासे आतुर नही हुए ॥ ७३ ॥

74) हे मुनि ! आपकी मन, वचन और कायकी प्रवृत्तियाँ चिकीर्षासे नही हुईं और न असमीक्ष्य-कारित्वके रूपमे भी वे हुईं। इस तरह हे धीर-धर्मजिन ! आपका ईहित अचिन्त्य है ॥ ७४ ॥

75) हे नाथ ! चूँकि आप मानुषी प्रकृतिको अतिक्रान्त कर गये हैं और देवताओमे भी देवता हैं, इसलिए आप परम उत्कृष्ट देवता है । अत हे धर्मजिन ! आप हमारे श्रेयस-कल्याणके लिए प्रसन्न होवें ॥ ७५ ॥

76) जो शान्ति-जिन परशत्रुओंसे प्रजाजनोकी रक्षा करके चिरकाल तक अप्रतिम प्रतापके धारक राजा हुए और फिर जिन्होने स्वय ही मुनि होकर दयामूर्तिकी तरह प्रथम पापोकी शान्ति की ॥ ७६ ॥

77) जो शत्रुओके लिए भय उपजानेवाले चक्रसे नरेन्द्रचक्रको जीतकर चक्री नृप हुए और बादको समाधिचक्रसे दुर्जय मोहचक्रको जीतकर जो महान् उदयको प्राप्त हुए हैं ॥ ७७ ॥

78) जो राजसुभोगतन्त्र होकर राजश्रीसे राजाओमे राजसिंहकी तरह शोभित हुए वही बादमे आत्मतन्त्र होकर आर्हन्त्य लक्ष्मीसे देवो तथा असुरोकी उदारसभा—समवशरणमे शोभाको प्राप्त हुए है ॥ ७८ ॥

79) जिनके राजा होनेपर राजचक्र, मुनि होनेपर दयाकी किरणोवाला धर्मचक्र तथा बादमे पूज्य होनेपर देवचक्र, ध्यानोन्मुख होनेपर कृतान्तचक्र प्राञ्जलि हुआ ॥ ७९ ॥

80) जिन्होने अपने दोषोकी शान्ति करके आत्मशान्ति स्थापित की । जो शरणागतोकी शान्तिके विधाता हैं, वे भगवान् शान्ति जिन ससार परिभ्रमणके क्लेश और भयोकी उपशान्तिके लिए मेरे शरण्य—त्राता हो ॥ ८० ॥

81) कुन्थ्वादि सकल प्राणियोपर दयाके अनन्य विस्तारको लिये हुए हे कुन्थुजिन ! आपने पहले राज्यविभूतिके निमित्त राजाओके स्वामी चक्रवर्ती होकर बादको ज्वरादि रोग, जरा और मरणकी उपशान्तिरूप मुक्ति-विभूतिके लिए इस लोकमे धर्मचक्रको प्रवर्तित किया है ॥ ८१ ॥

82) तृष्णारूप अग्नि ज्वालाएँ स्वभावसे ही सतापित करती हैं । इनकी शान्ति अभिलषित इन्द्रिय-विषयोकी सम्पत्तिसे नही होती, उल्टी वृद्धि ही होती है, क्योकि वस्तुस्थिति ऐसी ही है । सेवन किये हुए इन्द्रिय-विषय शरीरके सन्तापको मिटानेमे निमित्तमात्र है । यह सब जानकर हे आत्मवान् ! आप विषय-सौख्य से पराङ्मुख हुए हैं ॥ ८२ ॥

83) आपने आध्यात्मिक तपकी परिवृद्धिके लिए परम दुश्चर बाह्य तप किया और आर्त-रौद्ररूप दो कलुषित ध्यानोका निराकरण करके उत्तरवर्ती दो अतिशय ध्यानोमे प्रवृत्त हुए ॥८३॥

84) आप अपने कर्मोंकी चार कटुक प्रकृतियो—घतियाकर्मोको रत्नत्रयकी सातिशय अग्निमे होम करके जातवीर्य हुए और सकलवेद विधिके प्रणेता होकर ऐसे शोभायमान हुए जैसे कि घनपटल-विहीन आकाशमे दीप्त किरणोको लिये हुए सूर्य शोभता है ॥ ८४ ॥

85) हे मुनीन्द्र ! चूकि लोकपितामहादि आपकी विद्या और विभूतिकी एक कणिकाको भी प्राप्त नही हैं, इसलिए आत्महितसाधनकी धुनमे लगे हुए श्रेष्ठ सुधीजन अज—पुनर्जन्मसे रहित अप्रतिमेय स्तुत्य आपकी स्तुति करते हैं ॥ ८५ ॥

86) विद्यमान गुणोकी अल्पताका उल्लघन करके जो उनके बहुत्वकी कथा की जाती है उसे लोकमे 'स्तुति' कहते हैं। वह स्तुति आपमे कैसे बन सकती है ? क्योकि आपके गुण अनन्त होनेसे पूरे तौर पर कहे ही नही जा सकते ॥ ८६ ॥

87) फिर भी पुण्यकीर्ति मुनीन्द्र आपका चूकि नाम-कीर्तन भी हमे पवित्र करता है, इसलिए हम आपके गुणोका लेशमात्र कथन करते हैं ॥ ८७ ॥

88) लक्ष्मीकी विभूतिके सर्वस्वको लिये हुए जो चक्रलाञ्छन सार्वभौम साम्राज्य आपको सम्प्राप्त था, वह मुमुक्षु होने पर आपके लिए जीर्ण तृणके समान हो गया ॥ ८८ ॥

89) आपके रूप-सौन्दर्यको देखकर तृप्तिको प्राप्त न हुआ दो नेत्रोवाला इन्द्र आश्चर्यचकित होकर सहस्राक्ष हो गया ॥ ८९ ॥

90) कपाय-भटोकी सैन्यसे युक्त जो मोहरूप पापी शत्रु है उसे हे धीर अरजिन! आपने सम्यग्दर्शन, सम्यग्ज्ञान और उपेक्षारूप अस्त्र-शस्त्रोसे पराजित कर दिया ॥ ९० ॥

91) तीन लोककी विजयसे उत्पन्न हुए कामदेवके उत्कट दर्पको आपने लज्जित किया है। धीरवीर-मुनीन्द्र! आपके सामने कामदेव हतोदय हो गया ॥ ९१ ॥

92) आपने उस तृष्णा-नदीको निर्दोप ज्ञान-नौकासे पार किया है जो इस लोक तथा परलोकमे दु खोकी योनि है और जिसका पार करना आसान नही है ॥ ९२ ॥

93) पुनर्जन्म और ज्वरादिक रोगोका मित्र अन्तक—यम सदा मनुष्योको रुलानेवाला है, परन्तु आप अन्तकका अन्त करनेवाले है, आपको प्राप्त होकर अन्तक—काल अपनी इच्छानुसार प्रवृत्तिसे उपरत हुआ है ॥ ९३ ॥

94) हे धीर! आभूषणो, वेषो तथा आयुधोके त्यागी और ज्ञान, कषायेन्द्रियजय तथा दया-की उत्कृष्टताको लिये हुए आपका रूप ही इस बातको वतलाता है कि आपने दोषोका पूर्णतया निग्रह किया है ॥ ९४ ॥

95) सब ओरसे निकलनेवाले आपके अङ्गप्रभाके वृहत् परिमडलसे बाह्य अन्धकार दूर हुआ और ध्यान-तेजसे आध्यात्मिक अन्धकार नाशको प्राप्त हुआ है ॥ ९५ ॥

96) हे नाथ! सर्वज्ञ-ज्योतिसे उत्पन्न हुआ आपका महिमोदय किस सचेतन प्राणीको प्रणम्र-शील नही बनाता ॥ ९६ ॥

97) सर्व-भाषाओमें परिणत होनेके स्वभावको लिये हुए और ससद—समवशरणसभामे व्याप्त हुआ आपका श्रीसम्पन्न वचनामृत प्राणियोको अमृतपानकी तरह तृप्त करता है ॥ ९७ ॥

98) आपकी अनेकान्त दृष्टि सती—सच्ची है, विपरीत इससे जो एकान्त मत है वह शून्यरूप असत् है। अत जो कथन अनेकान्त दृष्टिसे रहित है, वह सब मिथ्या है, क्योकि वह अपना ही घातक है ॥ ९८ ॥

99) जो परमे विरोधादि दोष देखनेके लिए उन्निद्र रहते हैं और अपनेमे दोषोंके प्रति गज-निमीलनका व्यवहार करते हैं, वे बेचारे क्या करे ? वे आपके अनेकान्त मतकी श्रीके पात्र नही हैं ॥ ९९ ॥

100) वे एकान्तवादी अपने उस स्वघाति-दोषको दूर करनेके लिए असमर्थ हैं, आपसे द्वेष रखते हैं, आत्मघाती हैं और बाल–अज्ञ है, उन्होने तत्त्वकी अवक्तव्यताको आश्रित किया है ॥ १०० ॥

101) सत्, एक, नित्य, वक्तव्य और इनके विपक्षरूप असत्, अनेक, अनित्य, अवक्तव्य ये जो नय पक्ष है, वे यहाँ सर्वथारूपमे तो अतिदूषित है और स्यात्‌रूपमे पुष्टिको प्राप्त होते हैं ॥१०१॥

102) सर्वथारूपसे प्रतिपादनके नियमका त्यागी और यथादृष्टको अपेक्षामे रखनेवाला जो 'स्यात्' शब्द है, वह आपके न्यायमे है, दूसरोंके न्यायमे नही है, जो कि अपने बैरी आप हैं ॥ १०२ ॥

103) आपके मतमे अनेकान्त भी प्रमाण और नय साधनोको लिये हुए अनेकान्तस्वरूप है। प्रमाणकी दृष्टिसे अनेकान्तरूप सिद्ध होता है और विवक्षित नयकी अपेक्षासे अनेकान्तमे एकान्तरूप सिद्ध होता है ॥ १०३ ॥

104) इस प्रकार हे अरजिन ! आप निरुपम-युक्तशासन हैं, प्रिय तथा हितकारी योगोके और गुणोंके अनुशासक हैं, साथ ही दमतीर्थके नायक हैं। आपके समान फिर साधुजनोको प्रतिबोध देनेके लिए और कौन समर्थ है ॥ १०४ ॥

105) हे वरद अरजिन ! मैंने अपनी मत-शक्तिकी सम्पत्तिके अनुरूप तथा आगमकी दृष्टिके अनुसार आपके विषयमे कुछ थोडेसे गुणोका कीर्तन किया है। यह गुणकीर्तन मेरे पाप कर्मोंके विनाशमें समर्थ हो ॥ १०५ ॥

106) जिन महर्षिके सकल पदार्थोंका प्रत्यवबोध साक्षात् रूपसे उत्पन्न हुआ और इसलिए देवो और मानवो सहित सारे जगतने प्राञ्जलि होकर प्रणिपात किया ॥ १०६ ॥

107) जिनकी मूर्ति सुवर्णनिर्मित-जैसी है और स्वकीय देदीप्यमान आभासे परिमण्डल किये हुए है। वाणी भी जिनकी 'स्यात्' पदपूर्वक यथावत् कथन करनेवाली है और साधुजनोको रमाती है ॥ १०७ ॥

108) जिनके सामने गलितमान हुए प्रतितीर्थिजन पृथ्वीपर विवाद नही करते थे और पृथ्वी भी पद पदपर विकसित कमलोसे मृदु-हास्यको लिये हुए रमणीक हुई थी ॥ १०८ ॥

109) जिन-जिनेन्द्र-चन्द्रका विभव शिष्य-साधु-ग्रहोंके रूपमे हुआ तथा जिनका आत्मीय तीर्थ भी ससार समुद्रसे भय-भीत प्राणियोको पार उतरनेके लिए प्रधान मार्ग बना ॥ १०९ ॥

110) और जिनकी शुक्लध्यानरूप परम तपोग्निने अनन्त दुरितको भस्म कर दिया था, उन जिनसिंह, कृतकृत्य और अशल्य मल्लिजिनेन्द्रकी मै शरणमे प्राप्त हुआ हूँ ॥ ११० ॥

111) मुनियोके सुव्रतोकी स्थितिको अधिगत करनेवाले 'मुनिसुव्रत' इस अन्वर्थ सज्ञाके धारक हे अनघ मुनिराज ! आप मुनियोकी परिषद्मे उसी प्रकार शोभाको प्राप्त हुए है जिस प्रकार नक्षत्र समूहसे परिवेष्टित चन्द्रमा शोभाको प्राप्त होता है ॥ १११ ॥

112) मद अहकारका निग्रह करनेवाले हे जिन ! आपका शरीर तपसे उत्पन्न हुई तरुण-मोरके कण्ठ-वर्ण-जैसी आभासे उसी प्रकार शोभित हुआ है जिस प्रकार कि ग्रहपरिवेषरुचि चन्द्रमाकी दीप्ति शोभती है ॥ ११२ ॥

113) हे यतिराज ! आपका अपना शरीर चन्द्रमाकी दीप्तिके समान निर्मल शुक्ल रुधिरसे युक्त, अतिसुगन्धित, रजरहित, शिवस्वरूप तथा अति आश्चर्यको लिये हुए रहा है और आपके वचन तथा मनकी जो प्रवृत्ति हुई है वह शिव-स्वरूप तथा अति आश्चर्यको लिये हुए हुई है ॥ ११३ ॥

114) हे वदतावर जिन ! आपका यह वचन कि चर और अचर जगत प्रतिक्षण स्थिति-जनन-निरोधलक्षणको लिये हुए है, सर्वज्ञताका चिह्न है ॥ ११४ ॥

115) आप अनुपम योगबलसे आठो पाप-मलरूप कलकोको भस्मीभूत करते हुए, ससारमे न पाये जानेवाले सौख्यको प्राप्त हुए है आप मेरी भी ससार-शान्तिके लिए निमित्तभूत होवें ॥ ११५ ॥

116) स्तुतिके समय स्तुत्य चाहे मौजूद हो या न हो और फलकी प्राप्ति भी चाहे सीधी उसके द्वारा होती हो या न होती हो, परन्तु साधु स्तोताकी स्तुति कुशल परिणामकी कारण जरूर है, और वह कुशल-परिणाम अथवा तज्जन्य पुण्यविशेष श्रेयफलका दाता है। जब जगतमे इस तरह स्वाधीनतासे श्रेयोमार्ग सुलभ है तब, हे सर्वदा अभिपूज्य नमि-जिन ! ऐसा कौन विद्वान् है जो आपकी स्तुति न करे ॥ ११६ ॥

117) हे बुद्धि-ऋद्धिसम्पन्न भगवन् ! आपने ब्रह्मप्रणिधान मनसे अर्थात् परमात्मस्वरूपमे चित्तको एकाग्र करके पुनर्जन्मके बन्धनको उसके मूल-कारण-सहित नष्ट किया है, अतएव आप विद्वज्जनोंके लिए मोक्षमार्ग अथवा मोक्षस्थान है। आपमे विभव किरणोंके साथ केवलज्ञान-ज्योतिके प्रकाशित होनेपर अन्यमती जन उसी प्रकार हतप्रभ हुए है जिस प्रकार निर्मल सूर्यके सामने खद्योत होते है ॥ ११७ ॥

118) हे सम्पूर्ण जगत्के महान् गुरु श्रीनमिजिन ! आपने वस्तुतत्त्वको अनेक नयोकी विवक्षा-अविवक्षाके वशसे विधेय, निषेध, उभय, अनुभय तथा मिश्र भग रूप निर्दिष्ट किया है। साथ ही अपरिमित विशेषोका कथन किया है, जिनमेसे एक-एक विशेष सदा एक दूसरेकी अपेक्षाको लिये रहता है, और सप्तभगके नियमको अपना विषय किये रहता है ॥ ११८ ॥

119) प्राणियोकी अहिंसा जगतमे परमब्रह्म जानी गई है। वह अहिंसा उस आश्रमविधिमें नही बनती जिसमें अणुमात्र भी आरम्भ होता है। अत उसकी सिद्धिके लिए परमकरुणा-भावसे सम्पन्न आपने ही बाह्याभ्यन्तररूपसे उभय-प्रकारके परिग्रहको छोडा है और फलत परमब्रह्मकी सिद्धिको प्राप्त किया है। किन्तु जो विकृतवेष और उपधिमे रत हैं उन्होने उस बाह्याभ्यन्तर परिग्रहको नही छोडा है। ॥ ११९ ॥

120) आभूषण, वेष तथा व्यवधानसे रहित और इन्द्रियोकी शान्तताको लिये हुए आपका नग्न दिगम्बर शरीर चूँकि यह बतलाता है कि आपने कामदेवके वाणोके विपसे होनेवाली चित्तकी पीडा अथवा अप्रतीकार व्याधिको जीता है और बिना भयकर शस्त्रोके ही निर्दयहृदय क्रोधका विनाश किया है, इसलिए आप निर्मोह है और शान्ति-सुखके स्थान है। अत हमारे शरण्य है ॥ १२० ॥

121-22) विकसित कमलदलके समान दीर्घ नेत्रोंके धारक और हरिवशमे ध्वजरूप हे अरिष्ट-नेमि जिनेन्द्र ! आप भगवान्, ऋषि और शीलसमुद्र हुए हैं, आपने परमयोगरूप शुक्लध्यानाग्निसे कल्मषेन्धनको भस्म किया है और ज्ञानकी विपुल किरणोसे सम्पूर्ण जगत अथवा लोकालोकको जानकर आप निर्दोष विनय तथा दमरूप तीर्थके नायक हुए है। आप जरामे रहित और भवसे विमुक्त हुए हैं ॥१२१-१२२ ॥

123-124 ) आपके उस निर्मल चरण-युगलको, जो देवेन्द्रोके मुकुटोकी मणियो और रत्नोकी किरणोके प्रसारसे उपचुम्बित है, जिसका तलभाग विकसित कमलदलके समान रक्तवर्ण है और जिसकी अँगुलियोका उन्नत प्रदेश नखरूप-चन्द्रमाओकी किरणोंके परिमण्डलसे अति सुन्दर मालूम होता ह, वे सुधी महर्षिजन प्रणाम करते हैं जो अपना आत्महितसाधनमे दत्तचित्त है और जिनके मुखपर सदा स्तुति-मन्त्र रहत हे ॥ १२३-१२४ ॥

125-126) जिनके शरीरका दीप्तिमण्डल द्युतिको लिये हुए सुदर्शनचक्ररूप रविमण्डलकी किरणोंसे जड़ित है और जिनका शरीर नीले कमल-दलकी राशिके समान श्यामवर्ण है उन गरुडध्वज और हलधर दोनो लोकनायकोने जो स्वजनभक्तिसे प्रमुदितचित्त और धर्मरूप विनयाचारके रसिक थे, आपके दोनो चरणकमलोको बन्धु-जनोके साथ बार-बार प्रणाम किया ॥ १२५-१२६ ॥

127-128) जो पृथ्वीका ककुद है, विद्याधरो की स्त्रियोसे सेवित शिखरोसे अलकृत है और जिसके तट मेघ-पटलोसे व्याप्त हैं वह विश्रुत ऊर्जयन्त नामका पर्वत इन्द्रद्वारा लिखे गये आपके चिह्नोको धारण करता है, इसलिए तीर्थस्थान है और जो सदा तथा आज भी भक्तिसे उल्लसितचित्त ऋषियोद्वारा सब ओरसे निरन्तर अतिसेवित है ॥ १९७-१२८ ॥

129-130) हे नाथ ! आपने इस अखिल विश्वको सदा कर-तल-स्थित स्फटिक मणिके समान युगपत् जाना है, और आपके इस जाननेमे बाह्यकरण और अन्त करण ये अलग-अलग तथा दोनो मिलकर भी न तो कोई बाधा उत्पन्न करते हैं और न किसी प्रकारका उपकार ही सम्पन्न

करते है। इसीसे हे बुधजन-स्तुत! आपके न्याय-विहित और अद्भुत उदय-सहित चरित-माहात्म्यको भले प्रकार अवधारण करके हम बड़े प्रसन्न-चित्तसे आपमे स्थित हुए है ॥ १२९-१३० ॥

131) तमालवृक्षके समान नील-श्यामवर्णके धारक, इन्द्रधनुषो तथा विद्युद्गुणोसे युक्त और भयकर वज्र, वायु तथा वर्षाको सब ओर बखेरनेवाले ऐसे वैरि-वशवर्ती मेघोसे उपद्रुत होनेपर भी जो महामना योगसे चलायमान नही हुए ॥ १३१ ॥

132) जिन्हे उपसर्ग प्राप्त होनेपर धरणेन्द्र नामके नागने चमकती हुई बिजलीकी पीत-दीप्तिको लिये हुए बृहत्फणाओंके मण्डलरूप मण्डपसे उसी प्रकार वेष्ठित किया जिस प्रकार कृष्णसध्यामे विद्युतोपलक्षित मेघ अथवा विविधवर्णोंकी सध्यारूप विद्युतसे उपलक्षित मेघ पर्वतको वेष्टित करता है ॥ १३२ ॥

133) जिन्होने अपने योगरूप खड्गकी तीक्ष्ण धारासे दुर्जय मोहशत्रुका घात करके उस आर्हन्त्यपदको प्राप्त किया है जो कि अचिन्त्य है, अद्भुत है और त्रिलोककी पूजाके अतिशयका स्थान है ॥ १३३ ॥

134) जिनको ईश्वर तथा विधूतकल्मष देखकर वैसे ही होनेकी इच्छा रखनेवाले वनवासी वे तपोधन भी अपने श्रम–प्रयासमे निष्फल बुद्धि होते हुए शमोपदेश–मोक्षमार्गोपदेशकी शरणको प्राप्त हुए ॥ १३४ ॥

135) वे श्रीपार्श्व-जिन मेरे द्वारा प्रणाम किये जाते है, जो कि सच्ची विद्याओ तथा तपस्याओके प्रणेता हैं, पूर्णबुद्धि है, उग्रवशरूप आकाशके चन्द्रमा है और जिन्होने मिथ्या दर्शनादिरूप कुमार्गकी दृष्टियोसे उत्पन्न होने वाले विभ्रमोको विनष्ट किया है ॥ १३५ ॥

136) हे वीर जिन! आप उस निर्मलकीर्तिसे, जो गुणोसे समुद्भूत है, पृथ्वीपर उसी प्रकार शोभाको प्राप्त हुए हैं जिस प्रकार कि चन्द्रमा आकाशमे नक्षत्र-सभा-स्थित उस प्रभा-दीप्तिसे शोभता है जो कि कुन्दपुष्पोकी शोभाके समान सब ओरसे धवल है ॥ १३६ ॥

137) हे वीर जिन! आपका शासन-माहात्म्य कलिकालमे भी जयको प्राप्त है। उसके प्रभावसे गुणोमे अनुशासन प्राप्त शिष्यजनोका भव विनष्ट हुआ है। इतना ही नही, किन्तु जो दोषरूप चाबुकोका निराकरण करनेमे समर्थ है और अपने ज्ञानादि-तेजसे जिन्होने आसन-विभुओको निस्तेज किया है, वे भी आपके इस शासन-माहात्म्यकी स्तुति करते है ॥१३७ ॥

138) हे मुनिनाथ! 'स्यात्' शब्द-पुरस्सर कथनको लिये हुए आपका जो स्याद्वाद है वह निर्दोष है, क्योकि दृष्ट और इष्ट प्रमाणोके साथ उसका कोई विरोध नही है। दूसरा 'स्यात्' शब्द-पूर्वक कथनसे रहित जो सर्वथा एकान्तवाद है, वह निर्दोष प्रवचन नही है, क्योकि दृष्ट और इष्ट दोनो के विरोधको लिये हुए है ॥ १३८ ॥

139) आप सुरो तथा असुरोसे पूजित हैं, किन्तु ग्रन्थिकसत्वोंके हृदयसे प्राप्त होनेवाले प्रणामसे पूजित नही है। आप तीनो लोकके प्राणियोके लिए परमहितरूप है, आवरणरहित ज्योतिको

लिये हुए हैं और उज्ज्वलधामको प्राप्त हुए है अथवा अनावरण ज्योतिसे जो स्थान प्रकाशमान है उसको प्राप्त हुए हैं ॥ १३९ ॥

140) आप उस गुणभूषणको धारण किये हुए हैं जो सभ्यजनो अथवा समवसरण-सभा-स्थित भव्यजनोको रुचिकर है और श्रीसे ऐसे रूपमे पुष्ट है जिससे उसकी शोभा और भी बढ जाती है। और अपने शरीरकी कान्तिसे आप उस मृगलाञ्छन-चन्द्रमाको जीतते हैं जो अपनी दीप्तिमे मग्न है और सबको सुन्दर तथा प्यारा मालूम होता है ॥ १४० ॥

141) मुमुक्षुओको इच्छित प्रदान करनेवाले आप मद और मायासे रहित हैं, आपका जीवादि-पदार्थोंका परिज्ञान अतिशय प्रशसनीय है, और आपने श्रीविशिष्ट तथा कपट-रहित यम और दमका उपदेश दिया है ॥ १४१ ॥

142) जिस प्रकार झरते हुए मदके दानी और गिरिभित्तियो–पर्वतकटनियोका विदारण करनेवाले श्रीमान् गजेन्द्रका स्वाधीन गमन होता है उसी प्रकार परम अहिंसादानके दानी हे वीर जिन ! शमवादोकी रक्षा करते हुए आपका उदार विहार हुआ है ॥ १४२ ॥

143) हे वीर जिनदेव ! जो परमत है वह मधुर वचनोके विन्यासमे मनोज्ञ होता हुआ भी बहुगुणोकी सम्पत्तिसे विकल है, किन्तु आपका मत-शासन नयोंके भङ्ग रूप अलकारोसे अलंकृत है अथवा नयोकी भक्ति-उपासनारूप आभूषणोको प्रदान करता है और इस तरह बहुगुण-सम्पत्तिसे युक्त है, पूर्ण है और समन्तभद्र है।



# जिनशतकम्

1) कामस्थान-इष्टस्थान मोक्षको प्रदान करनेमे समर्थ श्रीमान् केवलज्ञान आदि लक्ष्मीसे सम्पन्न जिनेन्द्रदेवके पदसामीप्यको प्राप्त करके पापोंको जीतनेके लिए मैं उस स्तुतिविद्याकी प्रसाधना करना चाहता हूँ जो उत्तम कामस्थानको प्रदान करनेमे समर्थ है ॥ १ ॥

2) हे भव्यजनो! जिनेन्द्रदेवका जो अपरिमित गुणसमुद्र है, वह अत्यन्त निर्मल, गम्भीर, पवित्र, श्रीसम्पन्न और जगतका सारभूत है। तुम उसमे स्नान करो—एकाग्रचित्त होकर उसमे अवगाहन करो, उसके गुणोको पूर्णतया अपनाओ और फलस्वरूप शीघ्र ही शिवको-आत्मकल्याणको प्राप्त करो ॥ २ ॥

3-4) जो पीडारहित-अनन्तसुखसम्पन्न हैं, प्राप्त हुई-ज्ञानावरणकर्मके अत्यन्त क्षयसे उपलब्ध-केवलज्ञानरूपी बुद्धिसे सहित हैं, जिन्हे उपाय-उपगम्य-सेवनीक ( समझकर ) इन्द्र आदि श्रेष्ठ पुरुष नमस्कार करते हैं, जो पाप-कर्म मलसे रहित हैं, जो ससार समुद्रके पारको पा चुके है अथवा जिन्होने सब पदार्थ जान लिये हैं, जो शरणमे आये हुए भव्यपुरुषोको लक्ष्मीद्वारा विस्तृत करते है-केवलज्ञानादि लक्ष्मीसे युक्त करते है और जो उत्कृष्ट तथा अविनाशी मोक्षमन्दिरमे सदा निवास करते है, वे कल्याणप्रदाता जिनेन्द्र भगवान् भक्तिसे सन्मुख आये हुए मुझ भक्तकी सदा रक्षा करें, उनके भक्तिपूर्वक आराधनसे मै अपना आत्मविकास करनेमे समर्थ हो सकूँ ॥ ३-४ ॥

5-6) हे ऋषभदेव! आप नम्र मनुष्योकी सासारिक व्यथाओको हरने वाले है, शोकरहित हैं, आपका हृदय उत्तम है, लोककल्याणकारक भावनासे पूर्ण है। हे प्रभो! आप भामण्डल, सिंहासन अशोकवृक्ष पुष्पवृष्टि, मनोहर दिव्यध्वनि, श्वेतच्छत्र, चमर और दुन्दुभिनिनादसे शोभित होकर अनेक स्तोत्रोमे श्रम करनेवाले-मधुरध्वनिसे अनेक स्तुति करनेवाले तथा दर्दुर आदि-वाद्योंसे सहित दिव्यजनोंके-देवेन्द्र, विद्याधर, चक्रवर्ती आदिके साथ ( समवसरणभूमिमे ) आसीन-स्थित हुए थे और उन्हीके साथ आपने आकाशविहार किया था ॥ ५-६ ॥

7) हे प्रभो! यद्यपि आप समवसरणमे अनेक निर्विकार- कामेच्छासे रहित-सुन्दर देवियोके द्वारा सेवित होते हैं, बहुत देवियाँ आपकी उपासना करती है तथापि आत्मवान्-जितेन्द्रिय होनेके कारण आप महान्-पूज्य ही माने जाते हैं, अत निर्मल बुद्धिके उत्पन्न करनेवाले विधाता आप ही हैं ॥ ७ ॥

8) हे आर्य! यह समस्त लोक और अलोक आपके केवलज्ञानका ही ज्ञेय है-आपका केवलज्ञान लोकवर्ति समस्त पदार्थों और अलोकाकाशको जानता है-अत वह आपके ज्ञानरूप समुद्रका एक द्वीप है ॥ ८ ॥

9) हे प्रभो ! यद्यपि आप उदासीन हैं–रागद्वेषसे रहित हैं तथापि आपकी सेवा करनेवाले— विशुद्ध चित्तसे आपका ध्यान करनेवाले–पुरुष कल्याणको ही प्राप्त होते हैं और अहकारसे पूर्ण अथवा रागद्वेषसे पूर्ण अन्य कुदेवादिककी सेवा करनेवाले पुरुष अकल्याणको प्राप्त होते हैं। अत आप ही अर्चितेश्वर है ॥ ९ ॥

10) हे स्तुत ! आपकी स्तुति करनेवाला पुरुष पृथ्वीपर उन समवसरण-सभाओको पाकर अत्यन्त शोभित होता है जो सभाएँ अष्ट महाप्रातिहार्यरूप लक्ष्मीसे शोभित हैं, सगीतमय स्तोत्रोसे जिनका वर्णन किया जाता है, श्रेष्ठ पुरुषोके नमस्कारसे जो पूज्य हैं और जिन्होंने अपने वैभवसे अन्य सभाओको तिरस्कृत कर दिया है ॥ १० ॥

11-12) हे स्तुत्य ! हे दिव्यध्वनिरूप किरणोंसे शोभायमान सूर्य ! जो ज्ञानवान् पुरुष, विनाशको नष्ट करनेके लिए–अजर, अमर पद पानेके उद्देश्यसे, अविनाशी शोकरहित एव निर्बाध-प्रताप और केवलज्ञानसे सम्पन्न आपके लिए सम्यक् प्रकार शुद्ध भावोंसे नमस्कार करता है तथा सब कर्मोंको नष्ट करनेवाले आपके स्तवनमे तल्लीन होता है, वह दु खोको पाकर भी अन्तमे पुण्यस्वरूप-अविनाशी परमसुखको प्राप्त होता है ॥ ११-१२ ॥

13) हे भगवन् ! आपने विज्ञानवृद्धिकी प्राप्तिको रोकनेवाले इन ज्ञानावरणादि कर्मोंसे अपनी विशेष रक्षा की है–ज्ञानावरणादि कर्मोंको नष्ट कर केवलज्ञानादि विशेष गुणोको प्राप्त किया है तथा आप परिग्रहरहित–स्वतन्त्र हैं। इसलिए पूज्य और सुरक्षित है। एव आपने ज्ञानावरणादि कर्मोंके विस्तृत–अनादिकालिक सम्बन्धको नष्ट कर दिया है, अत आपकी विशालता-प्रभुता स्पष्ट है–आप तीनो लोकोके स्वामी है ॥ १३ ॥

14) हे भगवन् ! आपका यह मोक्षमार्ग उन्ही जीवोको प्राप्त हो सकता है जो कि पुण्यबन्धके सन्मुख हैं अथवा जिन्होंने पहले पुण्यबन्ध कर लिया है। समवसरणमे आपके चार मुख दिखाई देते हैं, आपका केवलज्ञान भी पूर्ण है–ससारके सब पदार्थोंको एक साथ जानता है। यद्यपि आप ममताभावसे–मोहपरिणामोसे रहित हैं तथापि ससार सम्बन्धी अनेक बडी-बडी व्याधियोको नष्ट कर देते हैं। हे प्रभो ! मेरे भी जन्म-मरणरूप रोगको नष्ट कर दीजिए ॥ १४ ॥

15) हे भगवन् ! आप स्वय माहात्म्यको प्राप्त हैं, आपका शरीर भी लक्ष्मीसे–अनुपम सौन्दर्य-से सहित है। अथवा आप कमलोपर विहार करते हैं और आपकी आज्ञा भव्यजीवोका हित करनेवाली है। हे प्रभो ! जो आपका गुणगान करता है, उसकी वाणीको महत्त्व प्राप्त होता है—उसकी वाणी अनेक अतिशयोसे पूर्ण होती है अत मै भी आपके चरणकमलोको–उनके गुणोको विस्तृत करता हूँ, उनकी स्तुति करता हूँ ॥ १५ ॥

16) उत्तम, अविनाशी और जरारहित हे अजित प्रभो ! आप क्षमा आदि गुणोसे वर्धमान हैं, साधुपुरुषोंके अज्ञानअन्धकारको नष्ट करनेवाले हैं, विजयी हैं और काम-क्रोध आदि शत्रुओसे अजित हैं–काम-क्रोध आदि दोषोसे रहित हैं। हे दयालु देव ! वह दिव्य तेज–केवलज्ञान–मुझे भी दीजिए ( जिसके प्रतापसे आप परमपूज्य उत्कृष्ट अवस्थाको प्राप्त हुए हो ) ॥ १६ ॥

17) समर्थ अथवा चतुर राजाओसे शोभित, केवलज्ञानसे सहित, और मोह-विकारसे शून्य, हे अजित देव ! आप आत्मीय जनोको बढाने वाले हैं–उन्नत पदपर पहुँचाने वाले है और महान् ऐश्वर्यसे सहित इन्द्र चक्रवर्ती आदि तथा काम-क्रोध आदि अन्तरङ्ग शत्रुओको जीतने वाले बडे-बडे मुनियोको अनुरञ्जित-आनन्दित करते हैं। हे प्रभो ! वह सम्यग्ज्ञान मुझे भी दीजिये जिसके प्रसादसे आप इस उत्कृष्ट दशाको प्राप्त हुए हो ॥ १७ ॥

18-19) जिनके पापबन्ध करानेवाली रागादिचेष्टाओका सर्वथा अभाव हो गया है और जिनकी अपार नयलक्ष्मीको भूमितलपर मिथ्यादृष्टि लोग प्राप्त नही हो सकते ऐसे इन्द्र, चक्रवर्ती आदि प्रधान पुरुषोंके नायक, अद्वितीय पूज्य, हे शभव जिनेन्द्र ! आप सबके स्वामी हैं–रक्षक हैं, अत अपने दिव्य तेजद्वारा मेरी भी रक्षा कीजिये। मेरा आचार पवित्र और उत्कृष्ट है। मै ससारके दु खोसे डरकर शरीरके साथ आपके समीप आया हूँ ॥ १८-१९ ॥

20) हे मोहरहित शभव जिनेन्द्र ! आप अपनी अभिमत विशाल लक्ष्मीसे ही अमेयात्मा—अनन्तज्ञानी हुए हो। अत आप मुझे भी उत्तम पुण्य या सुखसे सहित वह धाम–स्थान, तेज अथवा ज्ञान प्रदान कीजिये जिसका कभी अन्त न हो ॥ २० ॥

21) अज्ञानान्धकारसे रहित हे अभिनन्दन जिनेन्द्र ! जो आपको नमस्कार करते हैं, उनकी आप रक्षा करते है। आप मोहसे रहित है, वन्दनाके ईश्वर है—सबके वन्द्य है, अनन्त चतुष्टय तथा अष्ट प्रातिहार्यरूप लक्ष्मीसे सहित हैं, अज है—भावी भवग्रहणरूप जन्मसे रहित है—और नेता हैं–मोक्षमार्गके उपदेशक है, अत मेरी भी रक्षा कीजिए–मुझे भी ससारके दु खोसे बचाइए ॥ २१ ॥

22) समृद्धि-सम्पन्न, अनन्त ऋद्धियोसे सहित और अन्तरहित हे अभिनन्दन स्वामिन् ! आपको नमस्कार करनेवाला पुरुष ( आपके ही समान सबका ) ईश्वर हो जाता है। जो बडी-बडी ऋद्धियोके धारी हैं, वे आपके विषयमे अनम्र नही है–आपको अवश्य ही नमस्कार करते है और जो आपकी स्तुति कर नम्र हुए है वे कभी नष्ट नही होते—अवश्य ही अविनाशी मोक्ष-पदको प्राप्त होते है ॥ २२ ॥

23) हे अभिनन्दन जिन ! आप अनन्त-चतुष्टयरूप समृद्धिसे सुशोभित है। जो समृद्धिशाली पुरुष प्रसन्नचित्त होकर अपनी विभूतिके साथ आपकी पूजा करता है—आपको नमस्कार करता है—वह अवश्य ही अनन्त हो जाता है—जन्ममरणसे रहित सिद्ध हो जाता है ॥ २३ ॥

24) हे मधुरभाषी अभिनन्दन जिन ! आप केवलज्ञानादि गुणोंसे सम्पन्न हैं। आपको पाकर ससारमे कोई भी जीव नष्ट नही हुआ—आपके चरणकमलोका आश्रय पानेवाला प्रत्येक प्राणी अवश्य ही अविनाशी मोक्षपदको प्राप्त हो जाता है। ससारमे नष्ट वही हुआ है—जन्म-मरणके दु ख वही उठा रहा है—जिसने हृदयसे आपको नमस्कार नही किया। हे स्वामिन् ! जो आपको नमस्कार कर दुष्कर्मोंको नष्ट करता है वह अवश्य ही ज्ञानादि गुणोसे वर्धमान या सम्पन्न हो जाता है ॥ २४ ॥

25) हे सुमति जिनेन्द्र ! आप कर्मरूप शत्रुओको जीतनेवाले प्राणियोंके उपासनीय है। आप सदा उनका हित करनेवाले है। आपके द्वारा प्ररूपित आगम और आपकी चेष्टाएँ उत्तम हैं। आप अज हैं—जन्म-मरणकी व्यथासे रहित हैं, सबके स्वामी है। हे दानशील भगवन् ! मुझे भी मोक्षरूप कल्याण प्रदान कीजिए ॥ २५ ॥

26 ) हे विनाश और अविवेकसे रहित ! अथवा हे अविनाशी आर्जव धर्मसे सहित ! हे आर्य ! हे सर्वोत्तम ! हे अपरिमित-विशाल गौरवसे युक्त ! सुमतिदेव ! जिनका शरीर तपाये हुए सुवर्णके समान अत्यन्त गौरवर्ण है ऐसे आपके लिए मैं नमस्कार करता हूँ। आप मेरे जन्म-मरणके दु ख नष्ट कीजिए तथा ससारके दु खोसे मेरी रक्षा कीजिए ॥ २६ ॥

27 ) हे प्रभो ! आपके चरणकमल पूर्वसचित पापकर्मसे रहित हैं, आपत्तियोसे शून्य हैं, और अपरिमित लक्ष्मीके आधार हैं तथा आप स्वय भी अनुपम आभासे सहित हैं। सम्यग्ज्ञानके देनेवाले हे पद्मप्रभ जिनेन्द्र ! मेरे भी पापकर्म नष्ट कीजिए ॥ २७ ॥

28 ) हे विभो ! आप उत्तम कान्ति, भक्ति अथवा ज्ञानसे सम्पन्न जीवोंके देव हो—उनमें अत्यन्त श्रेष्ठ हो—अन्तरङ्ग और बहिरङ्ग शत्रुओसे अजेय हो, अनन्त पदार्थोंका निरूपण करनेवाले हो अथवा ज्ञान-दर्शनादि गुणोसे विस्तृत और सीमारहित हो। हे पद्मप्रभदेव ! मैं आपको अन्तरहित अविनश्वर मानकर बडी धृष्टतासे नमस्कार करता हूँ और बडी धृष्टतासे ही आपकी पूजा कर रहा हू ॥ २८ ॥

29) हे भगवन् सुपार्श्व ! आप, स्तुति करनेवाले और निन्दा करनेवाले दोनोंके विषयमे समान हैं। रागद्वेषसे रहित हैं। सबको पवित्र करनेवाले हैं—सबको हितका उपदेश देकर कर्मबन्धनसे छुटानेवाले हैं। अत आप एक असहाय ( दूसरे पक्षमे प्रधान ) होनेपर भी नेताकी तरह सबके द्वारा आश्रयणीय हैं—सेवनीय है ॥ २९ ॥

30) हे चन्द्रप्रभ जिनेन्द्र ! आप चन्द्रमा-जैसी प्रभासे सम्पन्न है, परन्तु चन्द्रमा और आपमे निम्नलिखित व्यतिरेक—विशेषताएँ हैं। आप सबके रक्षक हैं, सबको सुख देनेवाले है, परन्तु चन्द्रमा चकवा-चकवी आदिको दु ख देनेवाला है। आप अजेय है, किसीके द्वारा नही जीते जा सकते परन्तु चन्द्रमा राहुके द्वारा जीत लिया जाता है। आप तीनो लोको तथा अलोकमे भी प्रकाशमान रहते हैं, सब जगहके पदार्थोंको जानते हैं परन्तु चन्द्रमा सिर्फ पृथ्वी-मण्डलपर ही प्रकाशमान रहता है। आपकी शोभा अतिविस्तृत है, परन्तु चन्द्रमाकी शोभा सीमित है। आप क्षय-रहित है, किन्तु चन्द्रमा क्षयसहित है, कृष्णपक्षमे क्रम क्रमसे क्षीण होता जाता है। आप अमेय हैं, अपरिमित हैं अर्थात् आपके गुणोका कोई परिमाण नही है अथवा आप प्रमाणके विषय नही हैं, परन्तु चन्द्रमा मेय है, परिमित है, उसके १६ कलायें हैं तथा प्रमाणका विपय है, आप सूर्यमण्डलके दैदीप्यमान रहते हुए भी शोभायमान रहते हैं परन्तु चन्द्रमा सूर्यमण्डलके सामने शोभा-रहित हो जाता है ॥ ३० ॥

31) हे विभो ! आप चन्द्ररूप हैं, क्योकि जिस तरह चन्द्रमा उदय होते ही आकाशको प्रकाशित करता है उसी तरह आप भी केवलज्ञानके प्राप्त होनेपर-समस्त लोकाकाश और अलो-

काशको प्रकाशित करते है। चन्द्रमा जिस तरह हरिणके मनोहर चिह्नसे युक्त है उसी तरह आप भी मनोहर चिह्न जो 'अर्धचन्द्र' उससे युक्त है। चन्द्रमा जिस तरह सोलह कलाओका आलय है उसी तरह आप भी केवलज्ञान आदि अनेक कलाओके आलय-स्थान हैं। चन्द्रमा जिस तरह कुमुदो-नीलकमलोको विकसित करता हुआ उदित होता है उसी तरह आप भी कु-पृथिवी-गत समस्त जीवोंके आनन्दको वढाते हुए उदित हुए हैं-उत्पन्न हुए है और चन्द्रमा जिस प्रकार कमलाप्रिय है—(कमल + अप्रिय) कमलोका शत्रु है—उन्हे निमीलित कर देता है उसी प्रकार आप भी कमलाप्रिय हैं—केवलज्ञानादि लक्ष्मीके प्रिय हैं।

इस श्लोकमे विशेषण सादृश्यसे अष्टम तीर्थंकरको चन्द्रमा वतलाया गया है। श्लोकगत समस्त विशेषणोंसे जैसे अष्टम तीर्थंकर और चन्द्रमामे सादृश्य सिद्ध किया गया है वैसे ही उन दोनोमे वैसादृश्य—व्यतिरेक भी सिद्ध होता है। इस पक्षमे श्लोकका अर्थ इस प्रकार होगा-

हे भगवन् ! आप चन्द्रमाकी तरह शोभायमान हैं अवश्य, परन्तु आपमे उसकी अपेक्षा नीचे लिखी हुई विशेषताये हैं—चन्द्रमा सिर्फ आकाश-विवरको प्रकाशित करता हुआ उदित होता है, परन्तु आप अखिल विश्वको प्रकाशित करते हुए (द्रव्यार्थिकनयकी अपेक्षा) अनादि-कालसे उदित ही है। चन्द्रमाका चिह्न कृष्ण है-कलङ्करूप है, जिससे वह कलङ्की कहलाने लगा है परन्तु आपका चिह्न अर्धचन्द्र अत्यन्त मनोहर है अथवा आपके शरीरमे जो १००८ सामुद्रिक चिह्न हैं वे भी अत्यन्त सुन्दर है। चन्द्रमा कलालय है—अपनी कलाओका लय-विनाश लिये हुए है परन्तु आप केवलज्ञान आदि कलाओके आलय—घर हैं। चन्द्रमा कुमुद्-कुत्सित-वैपयिक मुद् हर्पको अथवा दुर्जन पुरुपोके हर्पको ( पक्षमे कुमुद पुष्पको ) वृद्धिगत करता है परन्तु आप उत्कृष्ट आत्मीय आनन्दको अथवा समस्त पृथ्वीगत-जीवधारियोंके आनन्दको वृद्धिगत करते है—वढाते हैं। चन्द्रमा उदित होकर अस्त हो जाता है परन्तु आप हमेशा उदित ही रहते हैं—आप कभी अस्तमित नही होते। चन्द्रमा कमलोको अप्रिय है—विरोधी है परन्तु आप कमलोंके अप्रिय नही हैं ( पक्षमे कमला—अनन्त चतुष्टयरूप लक्ष्मीके-प्रिय-पति हैं )। हे भगवन् ! इस तरह आप अनोखे चन्द्रमा है ॥ ३१ ॥

32) हे प्रभो ! आप चन्द्रमाके समान शोभायमान हैं अवश्य, परन्तु आपमे और उसमे भारी भेद है। आप केवलज्ञानरूप तेजके स्थान हैं—तेजस्वी है, परन्तु चन्द्रमा तेजसे रहित है। आप तिरोधानसे रहित है—ससारके किसी भौतिक पदार्थसे आपका आवरण नही होता, परन्तु चन्द्रमा मेघ आदिसे आवृत हो जाता है—छिपा लिया जाता है। आप विमल हैं—कर्ममल-कलङ्कसे रहित है परन्तु चन्द्रमा समल है—कलङ्कसे सहित है। आप अक्षय हैं—आपके केवलज्ञानादि गुणोका कभी नाश नही होता, परन्तु चन्द्रमा क्षय-सहित है—उदय होनेके वाद अस्त हो जाता है। आप अदोपाकर हैं—दोपोकी आकर (खानि) नही हैं। आपने क्षुधा तृपा आदि अठारह दोप नष्ट कर दिये हैं परन्तु चन्द्रमा ऐसा नही है, वह दोपाकर है अनेक दोपोकी खान है ( ससारी पुरुप जो ठहरा ) पक्षमे दोपा—रात्रिको करनेवाला है। आपने असर्वज्ञरूप ताराओको अस्तकर दिया है—आपके लोकालोकावभासी सर्वज्ञत्वके सामने ससार-के अन्य अल्पज्ञ—हरिहरादि-प्रभावरहित हो जाते हैं परन्तु चन्द्रमा अपनेसे हीनद्युति-ताराओको अस्त नही कर सकता। आप सकल हैं—सम्पूर्ण है अथवा केवलज्ञान, सद्वक्तृत्व आदि अनेक

कलाओसे सहित हैं—परन्तु चन्द्रमा विकल है—अपूर्ण है—कलाओंसे रहित है। आपका उदय महान् है—आप एक स्थानमें स्थित होते हुए भी अपने ज्ञानगुणसे ससारके समस्त पदार्थोंको प्रकाशित करते हैं—परन्तु चन्द्रमाका उदय सीमित है—वह चल फिरकर सिर्फ थोडेसे पदार्थों-को प्रकाशित कर पाता है ॥ ३२ ॥

33) हे भगवन्! जिस अत्यन्त दु ख देनेवाले मोहरूप अन्तरङ्ग और सघन अन्धकारको नष्ट करनेके लिए हजार किरणोको धारण करनेवाला सूर्य भी समर्थ नही है, उस अन्धकारको आप जडमूलसे नष्ट कर देते है ॥ ३३ ॥

34) हे भगवन्! सूर्यकी किरणोका समूह दुष्ट उलूकके लिए अन्धकार रूप परिणत होता हैं तथा सबको सन्ताप करनेवाला होता हैं परन्तु हमेशा प्रकाशमान रहनेवाला आपकी किरणो अथवा वचनोका समूह न तो किसीको अन्धकाररूप होता है और न किसीको सन्ताप देनेवाला होता है—आपके वचनोंसे सबका अज्ञान अथवा मोहरूप अन्धकार नष्ट हो जाता है और सबको आनन्द होता है। सूर्यका काल रात्रिसे व्यवहित है परन्तु आपका काल अव्यवहित है—आप दिन-रात—हर समय प्रकाशमान रहते हैं। सूर्यके समयका मेघ आदि प्रतिपक्षी पदार्थोंसे घात हो जाता है, मेघ वृक्ष आदि पदार्थ सूर्य तथा उसके प्रकाशको ढक लेते हैं परन्तु आपके समयका सिद्धान्त ( दर्शन ) का घात ससारके अन्य किन्ही भी प्रतिवादियोद्वारा नही हो सकता। आपका स्याद्वाद सिद्धान्त अजेय है। सूर्य दिनमे भास्वत्–प्रकाशमान रहता है परन्तु आप सदा प्रकाशमान रहते है। अतएव हे चन्द्रप्रभ जिनेन्द्र! आप सूर्यसे भी अधिक शोभायमान हैं ॥ ३४ ॥

35) सदा एक रूप रहनेवाले हे चन्द्रप्रभ जिनेन्द्र! आप ऊर्ध्व-मध्य-पाताल लोकरूप विशाल–अपरिमित–कमलवनको विकसित करनेके लिए सूर्य हैं तथा सबके प्रधान और प्रियबन्धु हैं, अत आपको नमस्कार हो ॥ ३५ ॥

36) हे चन्द्रप्रभ जिनेन्द्र! आपके चरणकमल सुन्दर समवसरणादि लक्ष्मी और नि श्रेयस आदि कल्याणको देनेवाले हैं, कान्तिसे बढे हुए हैं–कातिमान् हैं, अत्यन्त पवित्र है, अन्तरङ्ग-बहिरङ्ग लक्ष्मीको वरने वाले है, प्रक्षालित हैं अथवा इन्द्र, चक्रवर्ती, योगीन्द्र और विविध लक्ष्मीवान् पुरुषोंके द्वारा प्रक्षालित हैं, कल्याण रूप हैं और अत्यन्त शुद्ध है। अत उन्हे नमस्कार करता हूँ ॥ ३६ ॥

37-38) जो अन्तरङ्ग और बहिरङ्ग लक्ष्मीसे शोभायमान हैं, जो सबके द्वारा मेय–सेवनीय हैं और जो ( विश्वकी किसी अन्य शक्तिसे ) अपराजित है—जीते नही जा सके हैं, ऐसे अत्यन्त-श्रेष्ठ, जन्मरहित और सर्वप्रिय मोक्षलक्ष्मीके प्रसिद्ध नायक हे पुष्पदन्त जिनेन्द्र! आपके विषयमे की गई मन, वचन, कायकी छोटी-छोटी चेष्टाओसे—आपके चिन्तवन-स्तवन तथा नमस्कारसे–प्राणियोको जिस श्रेष्ठ पुण्यका बन्ध होता है वह मात्र अनुमानसे सभावित होनेपर भी स्तुतिके योग्य ठहरता है। हे प्रभो! आप मुझे भी वह मोक्षसुख दीजिये जिससे फिर कभी वह सुख दु:ख-बद्ध न हो—दुखको प्राप्त न हो ॥ ३७-३८ ॥

39) हे शोकका क्षय करनेवाले ! हे व्याधियोंसे रहित ! हे आत्मज्ञानियोमे श्रेष्ठ ! पुष्पदन्त भगवान् ! आपके विश्वप्रकाशी केवलज्ञानमे ये तीनो लोक गोष्पदके—कीचडमे चिह्नित हुए गायके खुरके—समान जान पडते है ॥ ३९ ॥

40) हे गम्भीरहृदय पुष्पदन्त भगवान् ! आपका यह पवित्र मत-आगम आस्वादन किये जाने-पर—श्रवण, पठन, चिन्तन आदि किये जानेपर—प्रत्येकको आपके भक्त और विद्वेषी दोनो प्राणियोको—ज्ञानवृद्धि एव प्रीतिका देने वाला है, क्योकि अमृत आस्वादन किये जाने पर किस वुद्धिमान् को अच्छा नही लगता ? भले ही वह उससे द्वेष रखता हो ॥ ४० ॥

41) हे प्राणिलोचन ! प्रभो ! यह आश्चर्यकी बात है कि आप पृथिवीके—पृथिवीगत प्राणियोंके पक्षमे—ज्ञानावरणादि कर्मपुद्गलोके—घातक होकर भी पालक है—रक्षक हैं—और शीतल–शीतगुण विशिष्ट—ठण्डे, पक्षमे—दशम तीर्थंकर शीतल होकर भी पावक–अग्नि, पक्षमें-पवित्र करनेवाले हैं ॥ ४१ ॥

42) हे भव्यजीवो ! तुम उस जिनेन्द्ररूपी क्षीरसमुद्रको प्राप्त कर यथेष्ट स्नान करो, कर्ममलको धोकर अपने आपको पवित्र बनाओ, जो कि तीनो लोकोमे श्रेष्ठ है, उत्सव अथवा तेजका स्थान है, विमल है, कर्ममल और कर्दम आदिसे रहित है, अत्यन्त है, विनाश-रहित और पार-रहित है, तथा गम्भीर है, धीरवीर और गहरा है ॥ ४२ ॥

43) हे तीर्थके आदिमे होनेवाले ! जरारहित ! श्रेयान्स भगवन् ! प्रयत्नपूर्वक समीपीकृत तथा मन, वचन, कायकी एकाग्रतासे की गई आपको पूजा सासारिक सन्तापको हरती है, पुण्यकी रक्षा करती है और अनेक कल्याण प्राप्त कराती है, अत आप ही जगत्के सर्वश्रेष्ठ नायक हैं ॥ ४३ ॥

44) हे सर्वज्ञ ! सर्वज्ञ अवस्था प्राप्त होनेपर आपमे कभी अज्ञान नही था, आपके शरीरपर कभी आभूषण न थे तथा आपत्ति, शारीरिक व्यथा, मानसिक व्यथा, तरह-तरहके वेष, छल-कपट, पाप, क्रोध, अपराध तथा जन्म आदि कभी नही थे इस कारण आप ही सबके नायक है ॥ ४४ ॥

45) हे प्रभो ! हर्षपूर्वक पुण्य प्रदान करनेके लिये हमेशा प्रकाशमान और विस्तृत आपके चरणकमलोके मनोहर सौन्दर्यको देखकर उनसे उसे लेनेके लिये ही मानो ये तीन लोकके जीव आपको नमस्कार करते हैं ॥ ४५ ॥

46-47) हे वीतराग ! हे सर्वज्ञ ! आप सुर, असुर, किन्नर आदि सभीके लिये आश्रयणीय है, सेव्य हैं, सभी आपका ध्यान करते है, आप सबका हित करने वाले हैं अत हिताभिलाषीजन सदा आपको घेरे रहते है, आपकी भक्ति वन्दना आदि किया करते हैं। आपकी शरणको प्राप्त हुए भक्त पुरुष भयको नष्ट कर, निर्भय हो, हर्षसे रोमाञ्चित हो जाते है। आप पराग—कषाय-रजसे-रहित है। ज्ञानवान्-श्रेष्ठ पुरुषोसे सहित है, पूज्य हैं तथा रागद्वेषरूप सग्रामसे आपका वेग नष्ट हो गया है, आप रागद्वेषसे रहित है। मै आपके दर्शन मात्रसे ही आरोग्यता और निर्भयताको प्राप्त हो गया हूँ। हे श्रेयान्स देव ! मेरी रक्षा कीजिये ॥ ४६-४७ ॥

48) हे प्रभो ! जब देवोने आपका अभिषेक किया और भवनवासी, व्यन्तर, ज्योतिष्क, मनुष्य, तिर्यञ्च आदि तीनो लोकोंके जीवोने आपकी सेवाकी तब ऐसा कौन होगा जो आपकी सेवा न करे ? हे वासुपूज्य ! आप मेरे विषयमे ईश्वरोंके ईश्वर है, मेरे लिए सर्वश्रेष्ठ ईश्वर आप ही हैं, अतः आप ही पूजनीय है। आप जैसे अर्हत्पुरुषसे भिन्न और कौन है जो मेरा स्वामी हो सके ॥ ४८ ॥

49) इन सर्वज्ञ वासुपूज्य स्वामीके चरणकमलोमे नमस्कार करनेवाला पुरुष निश्चयसे पुण्यवान् और उच्च होता हुआ अत्यन्त शोभायमान होता है। इनका शरीर यद्यपि एक मुखवाला है तथापि उसमे चारो ओरसे मुख दिखाई देते है—वह चतुर्मुख है तथा छाया-कान्तिसे (पक्षमे परछाईंसे ) रहित होकर भी अत्यन्त शोभायमान होता था ॥ ४९ ॥

50) हे भव्यजनो ! जो एक साथ सब पदार्थोंको जानते हैं, मगलरूप हैं, वुद्धिमानोंके पूज्य हैं, खेदरहित हैं, अनन्त शक्तिसे सहित हैं और इन्द्र, चक्रवर्ती आदि प्रधान पुरुष जिनकी सेवा करनेकी इच्छा करते हैं ऐसे अन्तरग वहिरग लक्ष्मीसे सहित इन विमलनाथ तीर्थंकरको पूजो तथा नमस्कार करो और उसके फलस्वरूप तत्क्षण उस कुशल अथवा सुखको बिना किसी रुकावटके प्राप्त करो जो कि वुद्धिमानोके द्वारा पूज्य है, परिश्रमसे रहित है और बड़े-बड़े पुरुष जिसकी निरन्तर चाह रखते हैं ॥ ५० ॥

51) जब कि पूजा और नमस्कार करनेसे भव्य पुरुषोको तत्क्षणमे अनेक कल्याण प्राप्त होते है—उनका ससार-भ्रमण तक रुक जाताहै, तब मैं भी अपने दु खोको नष्ट करने के उद्देश्यसे अत्यन्त हर्षित होता हुआ मृत्युरहित और समस्त अज्ञानको नष्ट करनेवाले उन विमलनाथ स्वामीकी शरणमे जाता हूँ उनकी पूजा और वन्दना करता हू जोकि सर्वोत्तम हैं, सर्वपूजित हैं, और परम अहिंसक हैं तथा मैं इसके विपरीत चतुर्गतिरूप ससारमें भ्रमण करनेवाला हूँ॥ ५१ ॥

52) हे पापरहित विमल जिनेन्द्र ! आप शरणमे आये हुये ससारी प्राणियोको विना किसी क्लेशके शरीर रहित अवस्था—सिद्धत्व पर्याय—प्राप्त करा देते हैं तथा आपको नमस्कार करनेसे प्राणी सबका स्वामी और नायक हो जाता है। अत हे भव्यजनो ! ऐसे इन विमल स्वामीको तुम भी नमस्कार करो ॥ ५२ ॥

53) हे प्रशसनीय क्षमासे युक्त ! हे अहकार-शून्य ! हे साधुपुरुषोकी पीडाको नष्ट करनेवाले ! हे कर्मशत्रुओके घातक ! हे सर्वश्रेष्ठ ! विमल स्वामिन् ! आप मुझे इस जन्ममरणरूप विनाशसे दूर कीजिए—मेरे जन्म-मरणके दु ख नष्ट कीजिए, जिससे मैं भी ( आपकी तरह ) उत्तम स्थानको—स्वात्मस्थितिरूप निर्वाणपदको—प्राप्त हो सकूँ ॥ ५३ ॥

54) हे अनुपम सौन्दर्यसे शोभायमान ! हे अष्ट महाप्रातिहार्यरूप विभूतिसे सम्पन्न ! हे सुर-असुरोंके द्वारा वन्दनीय ! हे उत्तम दिव्यध्वनिसे सहित ! हे इच्छित पदार्थोंके देने वाले ! हे अत्यन्त नम्र साधुपुरुषोंके रक्षक ! हे श्रेष्ठ ! हे क्षोभरहित ! समवसरण-समुद्रसे सयुक्त ! अनन्त-जिनेन्द्र ! मेरी रक्षा कीजिए—मुझे ससारके दु खोसे बचाइए ॥ ५४ ॥

55) एकान्तवादरूप समस्त असत्यको नष्ट करनेवाले ! सर्वश्रेष्ठ ! हे अनन्त जिनेन्द्र ! सिद्धपरमेष्ठीकी स्तुति करनेसे जिनके मुख पूज्य गिने जाते हैं और जो आपके चरणोमे नम्र रहते हैं, ऐसे इन्द्र, चक्रवर्ती आदि समस्त नायक-प्रधान पुरुष भी मोक्षप्राप्तिके लिए विना किसी क्लेशके—सहज स्वभावसे प्रेरित होकर—आपको नमस्कार करते हैं ॥ ५५ ॥

56) हे वाधा ( विनाश ) रहित ! हे इन्द्रियदमन अथवा क्षमासे वृद्ध ! हे पूज्य ! हे उत्तम क्षमा आदि धर्मोंके पूरक-धारक ! हे दिव्यध्वनिरूप ! धनसे सहित ! हे निर्दोष ! हे मोक्षरूप उत्तम सुखके देनेवाले धर्म भगवन् ! मेरे दु खको—जन्ममरणकी बाधाको नष्ट कीजिए ॥५६॥

57) हे नम्र-मनुष्योके रक्षक ! हे मत्कृत ( मेरे द्वारा की गई ) स्तुतिसे पूजित ! हे अविनाशी ! हे दुष्कर्मरूपी मलको नष्ट करनेवाले ! धर्म महाराज ! मेरी रक्षा कीजिए—मुझे ससारके दु खोसे बचाकर अविनाशी मोक्षपद प्रदान कीजिए। क्योकि आप महान् दाता हैं—सबसे बड़े दानी हैं और जन्म, जरा आदिको नष्ट करनेवाले हैं ॥ ५७ ॥

58) मै आपके उस अनुपम रूप-सौन्दर्यकी उपासना और स्तुति करता हूँ जो कि सब जीवोको आश्चर्य करनेवाला है, सदा उदयरूप रहता है, उत्तमताकी पराकाष्ठा है, आरूढ है, विनाशरहित है और मेरे मनरूपी दर्पणमे प्रतिबिम्बित हो रहा है ॥ ५८ ॥

59) हे भगवन् ! यदि कोई चाहे तो नावके द्वारा समुद्रोको पार कर सकता है, परन्तु स्तुतिरूप वचनोसे आपके गुणोको पार नही कर सकता, आपके गुण अनन्त हैं। यद्यपि यह निश्चित है तथापि भक्तपुरुष क्षणभरकी आपकी भक्तिसे अपने आपको पवित्र बना सकता है, आपकी भक्तिका माहात्म्य अचिन्त्य है ॥ ५९ ॥

60) हे नाथ ! जिस प्रकार पारस पत्थरके स्पर्शसे लोहा सुवर्णरूप होकर तेज धारण करता है और उसके फलस्वरूप अत्यन्त श्रेष्ठ हो जाता है उसी प्रकार भव्य पुरुष भी आपकी सेवासे आराधनासे अत्यन्त प्रत्यक्ष केवलज्ञानसे सहित होता हुआ विशुद्ध-सुस्थिर आत्मीय तेजको धारण कर लेता है तथा उसके वचन भी श्रेष्ठ हो जाते हैं ॥ ६० ॥

61) हे कल्प-समर्थ ! जहाँ सब अर्थों-प्रयोजनोकी सिद्धि-पूर्ति होती है ऐसी सर्वार्थसिद्धि नामक पृथिवीको पाकर गर्भ, जन्म आदि कल्याणकोसे सहित हो आप स्ववान्-आत्मवान् (पक्षमे धनवान्) हुए थे—उत्पन्न हुए थे तथा इसके बाद आपने अनन्तचतुष्टयरूप अपूर्व अर्थकी सिद्धिसे सहित होनेपर भी विहार किया था। ( हे भगवन् ! इन सब बातोसे स्पष्ट है कि 'परार्था हि सता चेष्टा'—सत्पुरुषोकी समस्त चेष्टाएँ परोपकारके लिए ही होती हैं ) ॥ ६१ ॥

62) हे देवोके देव ! यह पृथिवी आपके जन्म लेनेसे ही पूज्य मानी जाती है, इस विपयमे मुझे कुछ भी आश्चर्य नही है, क्योकि आपके जन्म लेनेसे पहले ही यह पृथ्वी रत्नवर्षा आदिके द्वारा धन्य गिनी जाने लगती है तथा लक्ष्मीसे सम्पन्न हो जाती है ॥ ६२ ॥

63) हे धीर ! हे स्थिर ! हे उदार ! आपके उत्पन्न होते ही सबसे पहले, समस्त देव और इन्द्रोने अद्भुत अन्यन्त उत्तुङ्ग एव शोभा-सम्पन्न मेरुपर्वतपर क्षीरसागरके जलसे आपका अभिषेक किया था यह आश्चर्यकी बात है ।। ६३ ।।

64) हे पूज्य ! अभिषेकके बाद इन्द्रोके समूहने जब आपके चरणकमलोको नमस्कार किया था, तब उनके मुकुटरूपी घटसे मनोहर किरणरूपी दुग्ध प्रकट हुआ था, उसमे आपके चरण-कमलोने मानो चिरकालतक स्नान किया था ।। ६४ ।।

65) हे भगवन् ! हम लोगोको अब तक सन्देह था कि मेरुपर्वतका ऐसा सुन्दर रूप कहाँसे आया ? क्या आपकी सगतिसे अथवा आपका वहाँ जन्माभिषेक होनेसे उसका वैसा सुन्दररूप हो गया ? या मूल्य देकर खरीदा गया अथवा किसी अन्य सुन्दर वस्तुका रूप उसमे सकीर्ण कर दिया गया—मिला दिया गया ? परन्तु अब हमे निश्चय हो गया कि मेरुका वह सुन्दररूप आपकी समतिसे आज्ञामात्रसे हो गया है, किसी दूसरी जगहसे नही आया है ।। ६५ ।।

66) हे भगवन् ! जिस भव्य जीवने आपको स्वामी मानकर अपने हृदयमे धारण किया है, वह पुण्यवान् क्यो न होगा ? अवश्य होगा । क्योकि मेरुपर्वत, आपके द्वारा अधिष्ठित होनेसे ही श्रीसम्पन्न और महान् हो गया था ।। ६६ ।।

67) हे प्रभो ! आप चक्रवर्ती हैं—राज्य अवस्थामे आपने चक्ररत्न हाथमे लेकर षट्खण्ड भरत क्षेत्रकी दिग्विजय की थी । इस क्रमसे आपके अविनाशी और महान् गुणरूपी मेरुपर्वतकी स्तुति करनेवाले कौन प्रसिद्ध पुरुष दिशा भूल हुए हैं, अर्थात् कोई भी नही ।। ६७ ।।

68) हे प्रभो ! यद्यपि आप समस्त परिग्रह और समस्त पृथिवी छोडकर दीक्षित हो गये थे तथापि आपने तीनो लोकोको अनुशासित किया था, लोकत्रयके समस्त प्राणी आपके उपदिष्ट मार्ग पर चलते थे । इसके अतिरिक्त आपने अशान्तिके कारणस्वरूप लोभको भी जीत लिया था, फिर भी आप लक्ष्मीवान् और विद्यावानोमे ईश्वर गिने जाते हैं ।। ६८ ।।

69) केवलज्ञानरूप शरीरसे आलिङ्गित तथा अनन्त बलसे सहित हे शान्ति जिनेन्द्र ! आपका यह परमौदारिक शरीर बडी महिमाको धारण करनेवाला है, क्षमारूप अलकारसे अलकृत है, सुन्दरताका स्थान है और शान्तिरूपता—सौम्यतारूप गौरवसे सहित है ।। ६९ ।।

70) हे स्वामिन् ! आप जिस समवसरणमे विराजमान हुए थे उसका विस्तार यद्यपि साढे चार योजनमात्र था तथापि उसमे भवनवासी व्यन्तर ज्योतिषी कल्पवासी मनुष्य तिर्यञ्च आदि तीनो लोकोके जीव पूर्णस्वके साथ बैठ जाते थे । और जो आपके समीप आकर आपका आश्रय लेते हैं, आपका ध्यान करते हैं वे शीघ्र ही आप जैसी उत्कृष्ट लक्ष्मीसे सुशोभित होते हैं आपके समान परमात्मपदको पा लेते हैं ।। ७० ।।

71) हे विद्वानोंके देव—सर्वश्रेष्ठ ज्ञाता—सर्वज्ञ ! आप अन्य समस्त प्राणियोंके रक्षक और स्वामी हैं। आपने जिन नौ निधियोको तुच्छ समझकर अनादरके साथ छोड दिया या वे निधिया आपको छोडनेके लिए असमर्थ होकर मानो भयसे ही दूर-दूर निवास कर रही है ॥ ७१ ॥

72) हे परिग्रहरहित भगवन् ! यद्यपि समस्तपतिभाव–सर्वस्वामित्व आपमे और सूर्यमे समानरूपसे प्रकाशमान है—जिस तरह आप समस्त जगत्के स्वामी है, उसीतरह सूर्य भी समस्त जगत्का स्वामी है, फिर भी आप सूर्यके स्वरूपसे सगत नही है, सूर्य आपकी बराबरी नही कर सकता, क्योकि आपने अपने कर्मशत्रुओको सर्वथा नष्ट कर दिया है। इसलिए आप अहीनभावेन सगत, उत्कृष्टतासे सहित हैं। परन्तु सूर्यके अन्धकार आदि शत्रु अब भी विद्यमान हैं, गुफा आदि तिरोहित स्थानो तथा रात्रिमे अब भी अन्धकार रहा आता है। इसलिए वह 'हीनभावेन सगत' अनुत्कृष्टतासे सगत है। सूर्य ज्योतिष्क-देवोमे सबसे उत्कृष्ट–इन्द्र नही, किन्तु प्रतीन्द्र है, इसलिए आप समस्त पतिभावकी अपेक्षा 'इनभावेन सगत'—सूर्यके समान होनेपर भी शत्रुसद्भाव तथा हीनभावकी अपेक्षा उसके समान नही है ॥ ७२ ॥

73) हे प्रभो ! द्रव्यार्थिक, पर्यायार्थिक अथवा नैगमादिक नय, नेवला, सर्प आदि प्राणी और वसन्त, ग्रीष्म आदि ऋतुएँ ये सब तथा इनके सिवाय और भी जो पृथिवीपर परस्पर विरोधी पदार्थ हैं, परस्परमे कभी नही मिलते, वे सब आपके प्रभावसे–माहात्म्यसे, एक साथ सगत हो गये थे, आपसके विरोधको भूलकर मिल गये थे तथा कितने ही अन्य कार्य देवोको ऋद्धिसे निष्पन्न किये गये थे ॥ ७३ ॥

74) हे भगवन् ! आप अनन्तज्ञान-दर्शन-सुख-वीर्यरूप अन्तरङ्ग विभूति तथा अष्ट प्रातिहार्यरूप बहिरङ्ग विभूतिसे विभूषित हैं, साथमे निरम्बर भी हैं अर्थात् इतने निर्धन हैं कि आपके पास एक वस्त्र भी नही है। अत. आपको सुशोभित कहनेमे कुछ आश्चर्यसा मालूम होता है, परन्तु यह निश्चित है कि आप जिस प्रसिद्ध सिहासनपर आरूढ होते है, वह अत्यन्त सुशोभित होने लगता है। अत आपके सुशोभित होनेमे कोई आश्चर्य नही है ॥ ७४ ॥

75) हे स्वामिन् ! हे अजेय ! आप अपराध-रहित हैं—निष्पाप हैं, कामकी बढती हुई महिमाको नष्ट करनेवाले है, तीनो लोकोंके स्वामी हैं और जन्ममरणरूप संसारको नष्ट करने वाले है, अत हे शान्ति भगवन् ! आपको नमस्कार हो ॥ ७५ ॥

76) हे भगवन् ! आप अनेक रोग तथा पापोको नाश करनेवाले हैं। आपने अज्ञानरूपी अन्धकारको नष्ट कर दिया है। आपकी बडी महिमा है। योगियोमे प्रसिद्ध गणधरादि देव आपकी पूजा करते हैं। आप खेद-स्वेद आदि दोषोको नष्ट करनेवाले हैं तथा अत्यन्त मृदुताको प्राप्त है। अतः आपको नमस्कार हो ॥ ७६ ॥

77) हे भगवन् ! आप पराभवको नष्ट करनेवाले हैं—आपका कोई पराभव नही कर सकता अथवा आपने आत्माका पराभव करनेवाले कर्मसमूहको नष्ट कर दिया है। आप नाशसे (मृत्युसे) रहित हैं, अलोकाकाश, चतुर्गतिभ्रमणके कारण कर्मपुञ्ज, तथा षड्द्रव्यात्मक पृथिवी-

लोकको जाननेवाले हैं, इन्द्रादिदेवो द्वारा प्रसिद्ध मेरुपर्वतपर की हुई पूजाको प्राप्त हैं और क्लेश, विनाश तथा जडताको नष्ट करनेवाले हैं। अत आपको नमस्कार हो ॥ ७७ ॥

78) दु खी मनुष्योकी वडी-बडी पीडाओको नष्ट करनेवाले तथा नय और प्रमाणोंके वचनरूप किरणोसे लोगोंके अज्ञानरूप अन्धकारको नष्ट करनेवाले शान्तिजिनके लिए प्रयत्नपूर्वक इन स्तोत्रोको कहता हूँ ॥ ७८ ॥

79) हे स्वसमान—अपने ही समान आप गर्थात् उपमासे रहित ! हे शोभमान ! हे निष्पाप ! भगवन् ! आप मुझे समृद्धिसम्पन्न—ज्ञानदर्शनादिरूप आत्मसम्पत्तिसे पूर्ण युक्त कीजिए। मैं आपके चरणोमे आनत हूँ। मेरा मानसिक उद्वेग यद्यपि नष्ट नही हुआ तथापि नष्टमानके समान हो रहा है। अत मुझे अपने ही समान समृद्ध कीजिए ॥ ७९ ॥

80) हे भगवन् ! इस लोकमे सिद्ध होकर आप दु खरूप समुद्रमे डूबी और डूबनेवाली सन्तोकी सन्ततिके उद्धारके लिए ही मानो लोकाग्र सस्थानपर चले गये॥ ८० ॥

81) हे अनिज ! हे जन्म-मरणरहित कुन्थु जिनेन्द्र ! आप अत्यन्त शुद्ध हैं। जो पुरुष आपको नमस्कार करता है, वह पृथिवी-लोकमे सब तरहके रोगोंसे रहित होता है और परलोकमे मुक्तिको प्राप्त करता है अथवा स्वर्गमे उत्पन्न होता है ॥ ८१ ॥

82) हे भगवन् ! आप सब जीवोको आश्रय देनेमे समर्थ हैं। इस लोकमे जो पुरुष आपको नमस्कार करता है, वह अत्यन्त हीन होनेपर भी अतिगुरु-श्रेष्ठ हो जाता है। जब यह बात है तब हे प्रभो ! ऐसा कौन मूर्ख अथवा नीतिज्ञ होगा जो आपको नमस्कार कर आपके आश्रय अथवा शरणमे आना न चाहेगा ॥ ८२ ॥

83) विनम्रो द्वारा प्राप्य, ज्ञानियोंके स्वामी, दु खोके दूर करनेवाले, पापविनाशक, अज्ञान-शून्य, जरारहित—कुन्थुजिनेन्द्र ! मैं अत्यन्त शान्त होता हुआ आपको वन्दना करता हूँ ॥८३॥

84) हे प्रभो ! आपकी दिव्यध्वनि समुद्रकी गर्जनाके समान अत्यन्त गम्भीर है। आप समस्त पदार्थोंके जाननेवाले है। पापोंके नाश करनेवाले हैं। ज्ञानादिगुणोंमे वृद्ध हैं। क्षय-रहित हैं। हे भगवन् ! आपकी क्षमा अपार और अविनाशी है। इसलिए आप मुझ वृद्धको भी प्रसन्न कीजिए, सुशोभित कीजिए तथा पालित कीजिए ॥ ८४ ॥

85) नरकादि कुगतियोको निवारण करनेवाले, भक्तपुरुषोंके रक्षक, इष्टफलोंके देनेवाले, शूर-वीर अरजिन ! आप महान्से भी महान् है, श्रेष्ठ हैं और आपकी दिव्यध्वनि उस तरह सब जगह अप्रतिहत है जिस तरह समस्त आकाशमे व्याप्त होनेवाले बादलोमे जल रहता है। हे प्रभो ! आप मेरी तथा अन्य जीवोकी रक्षा कीजिए ॥ ८५ ॥

86) हे त्रिलोकपति अरजिन ! आप विनाश-रहित हैं, इन्द्रोंके भी इन्द्र हैं, शान्तरूप हैं, चारु-रुचि पुरुष आपकी स्तुति करते है, आप आहाररहित हैं, अज हैं, वडे-बडे पुरुष आपको

नमस्कार करते हैं, आप सबके स्वामी हैं और बुढापा तथा व्याधियोंसे रहित है। अत आप मेरी रक्षा कीजिए ॥ ८६ ॥

87) हे प्रभो! आप व्रतोंके स्वामी हैं अथवा व्रतोंसे शोभायमान हैं, इन्द्र-अहमिन्द्र आदि भी आपको नमस्कार करते है, आप समस्त रोगोको नष्ट करनेवाले है, उत्तम शोभाके स्वामी हैं और अविनाशी है। हे नाथ! मोक्ष सुखको विस्तृत कीजिए और मेरी रक्षा कीजिए ॥ ८७ ॥

88) हे उत्कृष्ट नायक, इन्द्रोंके इन्द्र, मायारहित अथवा स्वपर-प्रकाशकज्ञानसयुक्त इन्द्रियदमनरूप सयमसे शोभायमान, सत्यवादिन्, क्रीडा, पीडा, बुढापा तथा अहङ्कारसे रहित अरस्वामिन्! मुझे एकमात्र सुख-शान्तिको ही प्राप्त कराइए—ससारके दु खोसे छुडाकर पूर्ण सुख-शान्ति प्रदान कीजिए ॥ ८८ ॥

89) हे अरजिन! आप समस्त प्राणियोकी रक्षा करनेवाले है, उत्कृष्ट लक्ष्मीसहित है, निर्भय हैं, स्थिर हैं, अगाध-बुद्धिके धारक है, जरा-मरणसे रहित है, शूरवीर है, श्रेष्ठ और अविनाशी ज्ञानादि-सम्पत्तिसे युक्त हैं तथा अक्षर हैं—विनाशरहित है। अत मेरी भी रक्षा कीजिए—मै ससार-परिभ्रमणसे निवृत्त होना चाहता हूँ ॥ ८९ ॥

90) जिन्होने भव्य-पुरुषोके जन्म मरण आदि रोग नष्ट कर दिये है, जो हर एक समय अनन्त पदार्थोको जानते रहते हैं, जिनकी स्तुति करनेसे साधुपुरुष तीर्थंकर जैसे सातिशय पुण्यकर्मको प्राप्त हो जाते हैं तथा जिनका आगम दिव्य ध्वनि और ज्ञान सबसे विशाल है ऐसे मल्लितीर्थंकरको प्राप्त होकर हे भव्यजनो! नमस्कारपूर्वक उनकी स्तुति करो ॥ ९० ॥

91) हे मुनिसुव्रत स्वामिन्! आप क्षयरहित हैं, कर्मरूप शत्रुओको जीतनेवाले हैं, अनन्त हैं—अपरिमित गुणोसे सुशोभित है, नाशरहित हैं अथवा आहाररहित हैं, केवलज्ञानरूप स्थानमे स्थित हैं और प्रणत पुरुषोको बढानेवाले है—समृद्ध करनेवाले हैं। हे प्रभो! हमारी भी यह ग्लानि और रागादिरूप पापपरिणति दूर कीजिए ॥ ९१ ॥

92) हे भगवन्! आप परम पवित्र हैं—राग आदि दोषोंसे रहित हैं, आपकी दिव्यध्वनि और आपका केवलज्ञानरूपी तेज अजेय है—इन्हे कोई नही जीत सकता। आप अत्यन्त श्रेष्ठ हैं, आपने छद्मस्थ अवस्थामे केवलज्ञान प्राप्त होनेके पहले—अनेक व्रतोको धारण किया था, आप क्षय रहित हैं, अनेक आश्चर्य-सहित हैं—ऋद्धियो और प्रातिहार्योंसे युक्त है—आपके समस्त पाप नष्ट हो गये हैं आप जिनेन्द्र हैं तथा सबके स्वामी हैं। हे मुनिसुव्रत भगवन्! हमारी भी सासारिक ग्लानि और पापपरिणतिको नष्ट कर दीजिए ॥ ९२ ॥

93) हे नमिजिन! आप अपरिमेय है—हमारे जैसे अल्पज्ञानियोंके द्वारा आपका वास्तविक रूप नही समझा जाता। आप सबके स्वामी हैं। आपका ज्ञान सब जीवोको प्रबोध करनेवाला है। आप किसीसे उसकी इच्छाके विरुद्ध नमस्कार नही कराते। आप वीतराग हैं और मोहरहित हैं। अत. आपको सदाकाल नमस्कार करता हूँ—हमेशा आपका ध्यान करता हुआ

आपकी स्तुति करता हूँ। प्रभो! मेरा—मुझ शरणागतका—भी सदा ध्यान रखिए—मै आपके समान पूर्णज्ञानी तथा मोहरहित होना चाहता हूँ ॥ ९३ ॥

94) प्रभो! जो आपको भक्ति-पूर्वक नमस्कार करता है, उसके आप सब रोग नष्ट कर देते है तथा जो ज्ञानादिलक्ष्मीसे रहित हैं—वस्तुत: निर्धन हैं—उनके भी समस्त सासारिक रोगोको नष्ट कर देते है। इसके सिवाय आप अत्यन्त सुन्दर हैं। हे नमिजिन! ज्ञान गुणको घातनेवाले तथा जीवके शुद्ध स्वरूपको नष्ट करनेवाले इन कर्मरूपी रोगोने मेरा समस्त प्रभुत्व अथवा स्वातन्त्र्य हर लिया है। अत आप मेरे हृदय-मन्दिरमे प्रवेश कीजिए, जिससे कि मेरी स्वतन्त्रता मुझे प्राप्त हो सके ॥ ९४ ॥

95) हे नमिजिन! आप पूज्य हैं, दयास्वरूप हैं अथवा दयासे शोभायमान हैं, अनेकान्तरूप सत्यवाणीके द्वारा ही आपका स्वरूप जाना जाता है। आपके उपदेशकी चर्चा मात्रसे समस्त भय नष्ट हो जाते है। आपने अनेकान्तके-परस्पर सापेक्ष नयवादके-द्वारा समस्त जगतको जीत लिया है। आपकी सब स्तुति करते हैं। विश्वकी कोई भी शक्ति आपको नही जीत सकती—आप अजेय हैं। इन्द्र, नरेन्द्र आदि असख्यात जीव आपको नमस्कार करते हैं। हे प्रभो! मेरे जन्म-मरणके दु खोको दूर कीजिए ॥ ९५ ॥

96) हे नमिजिन! आप भयरहित हो, महापुण्यवान् हो-तीर्थंकर नामकर्म-जैसी पुण्यप्रकृतिके उदयसे युक्त हो, पवित्र हो, दानशील हो, अत्यन्त उत्कृष्ट अनन्तचतुष्टयरूप लक्ष्मीसे सेवित हो, मुनियोंके स्वामी हो, केवलज्ञानरूपी शुद्धिसे अमेय हो—आपका केवलज्ञान मानरहित है-अनन्त है। आप अनन्तवीर्यसे सहित हैं, यह बात अत्यन्त स्पष्ट है। हे प्रभो! आपमे जो अनन्त आत्मीय सुख है, वह मुझे भी शीघ्र दीजिए ॥ ९६ ॥

97) मैं अहकार रहित, उत्कृष्ट एव सम्पूर्ण चारित्रके धारक, पूज्य और ज्ञानवान् मुनियोंके स्वामी भगवान् नेमिको मन-वचन-कायसे पुन पुन नमस्कार करता हुआ, उनकी निरन्तर स्तुति करता हूँ ॥ ९७ ॥

98) हे भगवन्! आपका यश अत्यन्त निर्मल है, आप अल्पज्ञानियोंके ज्ञानके अगोचर हैं—अल्पज्ञानी आपके वास्तविक रूपको नही समझ पाते, आप आर्य पुरुषोमे अत्यन्त श्रेष्ठ हैं, इन्द्र अहमिन्द्र आदि प्रधानजनोके भी स्वामी हैं, व्रतियो—मुनियोके नाथ हैं और बडे-बडे उत्कृष्ट पडितजन भी आपकी स्तुति करते हैं। हे प्रभो! मुझे वह सर्वोत्कृष्ट मोक्षरूप सुख ही प्रदान कीजिए जिसके आप नायक हैं—अन्य वैषयिक सुखकी मुझे इच्छा नही है ॥ ९८ ॥

99) हे पार्श्व प्रभो! आप कर्मरूप शत्रुओको जीतनेवाले हैं, सबके स्वामी हैं, आपके चरण-कमल अत्यन्त शोभायमान हैं, सर्वत्र विजयको देनेवाले हैं और कठिनसे कठिन पापोका क्षय करनेके लिए समर्थ हैं। हे भगवन्! आपके चरणकमल हमारे अज्ञानरूप अन्धकारको नष्ट करें ॥ ९९ ॥

100) हे पार्श्वजिन! आप ममतारहित हैं—पर पदार्थोंमे 'यह मेरा है और मैं इनका हूँ' ऐसा भाव नही रखते। आपका आगमरूपी अमृत अत्यन्त उत्कृष्ट है, आपका केवलज्ञान अत्यन्त

दिव्यध्वनिको धारण करनेवाले है और कर्मरूप शत्रुओको जीतनेवाले हैं। हे प्रभो ! मेरे हृदयमे विराजमान होकर मेरी रक्षा कीजिए ॥ १०८ ॥

109) हे श्रीवर्धमान ! अनेक भव्य जीवोने आपके विविध गुणोकी स्तुति की है, आप दु खोको नष्ट करनेवाले हैं, अन्तरहित है, आपने एकान्तवादरूप असत्यको नष्ट कर दिया है, गणधरादि देवोने आपकी कीर्तिको अत्यन्त विस्तृत किया है—आपके शासनका प्रचार कर आपका उज्ज्वल यश सब ओर फैलाया है। आप इन्द्र आदि उत्तम पुरुषोके नायक हैं, पूजित है और आपका मुख भी अत्यन्त प्रशसनीय है। हे पूज्य ! हम लोग सासारिक दु खोंसे पीडित है, अनेक व्याधियोंसे घिरे हुए हैं और आपके चरणोमे विनत हैं। आप हम लोगोको वह केवलज्ञानरूप महाविद्या प्रदान कीजिए जो कि जन्म-मरणको नष्ट करनेवाली है। हे प्रभो ! हमारे इन नये बँधनेवाले पापोको भी नष्ट कर दीजिए अर्थात् सवर और निर्जराकी पूर्ण कला सिखलाकर हमे शीघ्र बन्धन-मुक्त कीजिए ॥ १०९ ॥

110) हे भगवंन् ! जो आपको नमस्कार करते हैं, उनका ससार सम्बन्धी प्रचुर भय आपकी दिव्यध्वनिके माहात्म्यसे नष्ट हो जाता है। आप ज्ञानादिगुणोंसे हमेशा वढते ही रहते हैं, आपका गुणरूपी समुद्र बडा सुन्दर है। आप ससारी जीवोकी मुक्तिके कारण हो, कल्याणरूप हो। समस्तदेव आपके बंदी है—चारण हैं—सदा ही आपका गुणगान किया करते हैं। आप मनोवाछित वरोको देनेवाले हो। श्रेष्ठज्ञानी हो, बडे-बडे चतुर मनुष्य आपका स्तवन किया करते हैं, आप सर्वोत्कृष्ट हैं, ससारपरिभ्रमणको नष्ट करनेवाले हैं, पूज्य हैं, वन्दनीय हैं और पञ्च-परावर्तनरूप ससारसे रहित हैं। हे प्रभो ! भक्तिसे प्रणत होता हुआ मैं भी आपको नमस्कार करता हूँ ॥ ११० ॥

111) हे भगवन् ! आपका अज्ञान नष्ट हो गया है, आप कर्ममलसे रहित है, जैनशासन अथवा अप्रतिहत आज्ञाके स्वामी हैं, मूर्च्छादिक परिग्रहसे रहित हैं। आपका ज्ञान अत्यन्त शोभायमान है, आप अत्यन्त पवित्र हैं, प्रकाशमान हैं, नमस्कारके मुख्य स्वामी हैं—इन्द्रादि सब प्रधान पुरुष आपको ही नमस्कार करते हैं। आप रोगरहित हैं, सज्जनोंके अधिपति हैं, अन्तरहित हैं, रक्षक हैं, अथवा अनन्त प्राणियोके रक्षक हैं और उत्तम जिनेन्द्र है। हे प्रभो ! आप नम्र मनुष्योकी रक्षा करते हुए, काम-क्रोध आदि अन्तरङ्ग शत्रुओको नष्ट करते हुए, नमस्कार करनेवालोको समृद्ध-सम्पन्न करते हुए और मुझको पवित्र—रागद्वेषसे रहित—करते हुए चिरकाल तक हानिविहीन केवलज्ञान-लोचनसे युक्त रहे ॥ १११ ॥

112) हे अत्यन्त सुन्दर ! हे अनन्तगुणोके धारक ! हे ज्ञानावरणादि—कर्मसमूहसे रहित ! हे इन्द्रोके द्वारा पूज्य ! हे अविनाशी ! हे समवसरणादि लक्ष्मीके धारक ! हे रागरहित ! हे द्वेषसे दूर रहनेवाले ! हे शोभायमान ! हे उत्तमवाणीके धारक ! हे स्वामिन् ! हे श्रेष्ठ ऋद्धियोके नायक ! हे रक्षक ! हे जरारहित ! हे मानसिक व्यथाओको हरनेवाले ! हे क्षोभरहित ! हे विद्वानोमे श्रेष्ठ ! हे गुरो ! हे नित्य ! श्रीवर्द्धमान जिनेन्द्र ! आप अपने भक्त जनोको भयकर निष्ठुर और दुर्धर—कष्टसाध्य रोगोसे रक्षित करते हुए मुझ चिरस्नेहीकी भी रक्षा कीजिए ॥ ११२ ॥

113) हे देवाधिदेव ! बुद्धि वही है जो आपका स्मरण करे—मस्तक वही है जो आपके चरणोमे नत रहे, जन्म वही सफल और श्रेष्ठ है, जिसमे ससार परिभ्रमणको नष्ट करनेवाले आपके चरणोका आश्रय लिया गया हो, पवित्र वही है जो कि आपके मतमे अनुरक्त हो, वाणी वही है जो कि आपकी स्तुति करे, और बुद्धिमान् पडितजन वे ही हैं जो कि आपके दोनो चरणोमे नत रहे ॥ ११३ ॥

114) हे भगवन् ! मेरी श्रद्धा केवल आपके ही मतमे है, मै स्मरण भी आपका ही करता हूँ, पूजन भी आपका ही करता हूँ, मेरे हाथ भी आपको अजलि बाधनेके लिए ही हैं, मेरे कान भी आपकी कथा सुननेमे आसक्त है, मेरी आँखे केवल आपके रूपको देखती है, आपकी स्तुति करनेका ही मुझे व्यसन है और मेरा मस्तक भो आपको नमस्कार करनेमे तत्पर रहता है। हे केवलज्ञानके स्वामो ! इस तरह मैं आपकी सेवा करता हूँ। इसीलिए ससारमे मै तेजस्वी सुजन और पुण्यवान् ही हूँ ॥ ११४ ॥

115) जिनका स्तवन ससाररूप अटवीको नष्ट करनेके लिए अग्निके समान है, जिनका स्मरण दु खरूप समुद्रसे पार होनेके लिए नौकाके समान है, जिनके चरण भक्त पुरूषोंके लिए उत्कृष्ट निधीके समान है, जिनकी श्रेष्ठ प्रतिकृति सब कार्योकी सिद्धि करने वाली है और जिन्हे हर्ष-पूर्वक प्रणाम करनेवाले एव जिनका मङ्गलगान करनेवाले—नग्नाचार्यरूपसे - पक्षमे स्तुतिपाठक-चारण—रूपसे रहते हुए भी मेरी उन्नतिमे कुछ बाधा नही होती, वे देवोंके देव जिनेन्द्र भगवान् दानशील, कर्मशत्रुओपर विजय पानेवाले और सवके मनोरथो को पूर्ण करनेवाले हो ॥ ११५ ॥

116) जो इस समय परम पूज्य और विनाशरहित मोक्षस्थानको पाकर परम ऐश्वर्यका अनुभव कर रहे हैं, जिनको नमस्कार करने मात्रसे पूर्ण अनन्त सुख प्राप्त हो जाता है, जिनकी भक्तिसे यह जीव अधिक शान्तिको पाकर सम्यग्दर्शन, सम्यग्ज्ञान और सम्यक्चरित्ररूप मार्गके द्वारा स्वालयमे जाकर निवास करता है और इसके बडेसे बडे पाप नष्ट हो जाते है तथा सब रोग दूर हो जाते है। जो अपने पूजको—भक्तोंके लिए उत्तम भोग प्रदान करते है, वे देवाधि-देव जिनेन्द्र भगवान् मेरे लिए भी मोक्षरूप लक्ष्मी प्रदान करें ॥ ११६ ॥

## रत्नकरण्डकम्

1) जिन्होने अपनी आत्मासे सब पापोको नाश कर दिया है तथा जिनके ज्ञानमे अलोक सहित तीनो लोक दर्पणके समान प्रतिभाषित होते हैं, ऐसे श्रीवर्द्धमान स्वामीको मैं नमस्कार करता हूँ ॥ १ ॥

2) जो सब जीवो को ससारके दुखोंसे छुडाकर उत्तम सुखमें धारण करा दे, कर्मोंके नाश करनेवाले उस समीचीन धर्मका मैं उपदेश करता हूँ ॥ २ ॥

3) सम्यग्दर्शन, सम्यग्ज्ञान और सम्यक्चारित्रको धर्मके ईश्वर धर्म कहते हैं । यदि ये विपरीत होते हैं, तो ससारको बढानेवाले होते हैं ॥ ३ ॥

4) यथार्थ देव, शास्त्र और गुरुका तीन मूढता रहित, आठ अग सहित और आठ मद रहित श्रद्धान करना सम्यग्दर्शन है ॥ ४ ॥

5) आप्तको निश्चयसे दोष रहित, सर्वज्ञ और आगमेशी होना चहिए अन्यथा आप्तता नही हो सकती ॥ ५ ॥

6) जिसके भूख, प्यास, बुढापा, रोग, जन्म, मरण, भय, स्मय, राग, द्वेष, मोह, चिन्ता, आरति स्वेद, खेद, निद्रा, आश्चर्य और शोक, ये अठारह दोष नही होते है, वही आप्त कहा जाता है ॥ ६ ॥

7) वह आप्त परमेष्ठी, परज्योति, विराग, विमल, कृती, सर्वज्ञ, आदि-मध्य-अन्त रहित, सार्व और शास्ता आदि नामोंसे कहे जाते हैं ॥ ७ ॥

8) शास्ता रागके बिना, अपना प्रयोजन न होने पर भी जीवोको हितका उपदेश देते हैं । शिल्पि-के करस्पर्शसे बजता हुआ मृदग क्या अपेक्षा रखता है ॥ ८ ॥

9) जो आप्त अर्थात् अरहतदेवका कहा हुआ हो, कोई भी जिसका उलघन न कर सके, जिसमे प्रत्यक्ष व परोक्षसे किसी प्रकारका विरोध न आये, जो तत्त्वोका उपदेश करनेवाला हो, सबका भला करनेवाला हो और जो कुमार्गका नाश करने वाला हो उसको शास्त्र कहते हैं ॥ ९ ॥

10) जो विषयोकी आशासे रहित हो, आरम्भ रहित हो, परिग्रह रहित हो और ज्ञान, ध्यान तथा तपमे सदा लीन रहता हो, वही तपस्वी प्रशसनीय है ॥ १० ॥

11) तत्त्व यही हैं, इसी प्रकार हैं, अन्य नही हैं, और अन्य प्रकार भी नही है, इस प्रकार सन्मार्गमे तलवारके पानीके समान निश्चल श्रद्धान करना नि शकित अग है ॥ ११ ॥

12) कर्मके आधीन अत सहित दु खोंसे मिश्रित और पापबोज सुखमें अनास्थारूप श्रद्धान नि.कांक्षित अंग है ॥ १२ ॥

13) स्वभावसे अपवित्र किन्तु रत्नत्रय गुणसे पवित्र धर्मात्माके शरीरमे ग्लानि नही करना, उसके गुणोमे प्रीति करना सम्यग्दर्शनका तीसरा अग निर्विचिकित्सा है ॥१३॥

14) दु.खोके खोटे मार्गकी अथवा खोटे मार्गमे स्थित व्यक्तिकी न मनसे सराहना करना, न शरीरके हस्त, मुखाकृति आदि चेष्टाओसे उसकी प्रशसा करना और न वचनसे उसकी स्तुति गुणगान करना सम्यग्दर्शनका चौथा अमूढदृष्टि अग है ॥ १४ ॥

15) रत्नत्रयमार्ग स्वय शुद्ध-निर्दोष है, यदि उसमे अज्ञानी और असमर्थ जनोद्वारा कोई निन्दा आदि दोष लगाया जाय तो उसका निराकरण करना उपगूहन अग है ॥ १५ ॥

16) यदि कोई धर्मात्मा पुरुष धर्म श्रद्धासे अथवा धार्मिक आचरणसे डिग रहा हो तो धर्ममे प्रेम रखनेवाले ज्ञानी पुरुषोद्वारा उसे उसमे स्थिर करना स्थितिकरण अग है ॥ १६ ॥

17) अपने साधर्मी बन्धुओंके प्रति सद्भावपूर्वक निश्छलभावसे यथायोग्य आदरभाव रखना वात्सल्य अग है ॥ १७ ॥

18) अज्ञानरूपी अन्धकारके फैलावको शक्तिपूर्वक दूर करके जिनशासनकी महिमाको प्रकाशित करना प्रभावना अग है ॥ १८ ॥

19,20) इन आठ अगोका जिन्होने पालन किया और लोकमे प्रसिद्ध हुए उनमे प्रथम अगमे अजन चोर, द्वितीयमे अनन्तमति, तृतीयमे उद्दायन, चौथेमे रेवती, पाँचवेंमे जिनेन्द्रभक्त, छठेमे वारिषेण, सातवेंमे विष्णु और आठवेमे वज्र कुमार प्रसिद्ध हुए। इनकी कथाएँ आचार्य प्रभाचन्द्रने इसी ग्रन्थकी रत्नकरण्डकटीकामे दी है। उन्हे जानना चाहिए ॥ १९,२० ॥

21) इन अगोमेसे एक भी अग कम हो तो सम्यग्दर्शन जन्मकी परम्पराके छेदन-नाश करनेमे उसी प्रकार असमर्थ है जिस प्रकार एक अक्षरसे रहित मत्र सर्पादिद्वारा काटे गये पुरुषकी वेदनाको दूर करनेमे असमर्थ है ॥ २१ ॥

सम्यग्दर्शनको आरम्भमे उसका स्वरूप बतलाते हुए अमूढ—मूढतारहित कहा गया है। वे मूढताएँ तीन है–१ लोकमूढता, २ देवमूढता और ३ पाखण्डिमूढता। सबसे पहले लोकमूढताका स्वरूप आचार्य कहते है।

22) धर्मबुद्धिसे नदी, समुद्रमे स्नान करना, बालू—रेत तथा पत्थरोका स्तूपाकार ढेर लगाना, पर्वतसे गिरना और अग्नि जलाकर उसमे प्रवेश करना ये सब लोकमूढ है ॥ २२ ॥

23) वरकी चाहसे आशाके वशीभूत होकर राग-द्वेषसे मलिन देवताओंकी उपासना करना देवतामूढ है ॥ २३ ॥

24) परिग्रहसे युक्त, आरम्भसे सहित और हिंसामे रत तथा ससाररूपी भवरमे फसे पाखण्डियों—साधुओ (गुरुओ) का धर्म (कल्याण) बुद्धिसे आदर-सत्कार करना पाखण्डिमूढ है ॥२४॥

25) ज्ञान, प्रतिष्ठा, कुल, जाति, वल, सम्पत्ति, तपश्चर्या और शरीरसौन्दर्य इन आठका अभिमान करना मद कहा गया है जो इनका मद नही करता वह सम्यग्दृष्टि है ॥ २५ ॥

26) जो व्यक्ति उक्त आठ प्रकारके मदोमेसे किसी एकका भी मद करके दूसरे धर्मात्माओ का तिरस्कार करता है--उन्हे हीन समझता है। वह अपने धर्मका तिरस्कार करता है, क्योकि धर्म धर्मात्माओंके विना नही रहता ॥ २६ ॥

27) उक्त मदोको कैसे दूर करना चाहिए ? इस विषयमे ग्रन्थकार दिशाबोध करते हुए तीन कारिकाएँ प्रस्तुत करते हैं—यदि पाप-मिथ्यात्व नही रहा, तो अन्य वैभवसे कोई प्रयोजन नही और यदि पाप-मिथ्यात्वका आस्रव वना हुआ है तो अन्य वैभवके रहने पर भी उससे आत्म-हित नही हो सकता ॥ २७ ॥

28) चाण्डालका पुत्र होने पर भी यदि वह सम्यग्दर्शनसे सम्पन्न है और मिथ्यात्वसे रहित है तो उसे 'देव' कहा गया है, क्योकि वह राख से आच्छादित अ गारके छिपे हुए तेजके सदृश है ॥ २८ ॥

29) धर्म (सम्यग्दर्शन) के प्रभावसे कुत्ता भी देव हो जाता है और अधर्म (किल्विष-मिथ्यात्व) के प्रभावसे देव भी कुत्तेकी पर्यायको प्राप्त हो जाता है। वास्तवमे जीवोंके धर्म (सम्यग्दर्शन) से बढकर अन्य कोई सम्पदा नही है। इससे स्पष्ट है कि मिथ्यात्व सबसे बड़ा पाप है और उसका कारण है—मद। सम्यग्दृष्टि बननेके लिए और मिथ्यात्वरहित होनेकेलिए आठों प्रकारके मदोको दूर करना आवश्यक है ॥ २९ ॥

30) निर्दोष सम्यग्दर्शनके पालकोको यह भी आवश्यक है कि वे किसी भयसे, चाहसे, स्नेह (प्रसन्नता) से और लोभसे कुदेव, कुशास्त्र और कुलिंगियो (कुगुरुओ) को न प्रणाम (नमस्कार) करें और न उनकी विनय करें ॥ ३० ॥

31) सम्यग्दर्शनकी सम्यग्ज्ञान और सम्यक्चारित्रसे पूर्व साधना (उपासना) करना चाहिए, क्योकि सम्यग्दर्शन मोक्षके मार्गमें कर्णधार—खेवटिया है ॥ ३१ ॥

32) इतना ही नही, बल्कि सम्यग्दर्शनके होने पर ही सम्यग्ज्ञान और सम्यक्चारित्रकी उत्पत्ति, स्थिति, वृद्धि और फलप्राप्ति सभव है। और उसके न होने पर उनकी उसी प्रकार सम्भावना नही, जिस प्रकार बीजके अभावमे वृक्षकी उत्पत्ति, स्थिति, वृद्धि और फलका लगना असम्भव है ॥ ३२ ॥

33) मिथ्यात्व-रहित गृहस्थ मोक्षमार्गमे स्थित है किन्तु मिथ्यात्वसे युक्त साधु (अनगार) मोक्ष-मार्गमे स्थित नही है। इसलिए मोही-मिथ्यात्वी मुनिसे मोह (मिथ्यात्व) रहित गृहस्थ श्रेष्ठ है ॥ ३३ ॥

34) वास्तवमे सम्यक्त्व (सम्यक्दर्शन) के समान तीनो कालो और तीनो लोकोमे कोई वस्तु कल्याणकारी नही है और मिथ्यात्वके समान कोई अन्य वस्तु जीवोंके लिए अकल्याणकारी नही है ॥ ३४ ॥

35) सम्यग्दर्शनका माहात्म्य प्रकट करते हुए ग्रन्थकार कहते हैं कि जो सम्यग्दर्शनसे युक्त हैं वे व्रतरहित-अव्रती होकर भी नारकी, तिर्यञ्च, नपुसक और स्त्रीपर्यायको प्राप्त नही होते और न खोटे कुल, विकलाग, अल्पायु तथा दरिद्रपनेको प्राप्त होते है ॥ ३५ ॥

36) इसके विपरीत सम्यग्दृष्टि ऐसे मानवतिलक-पुरुषशिरोमणि होते है, जो ओज (उत्साह) से, तेज (प्रताप) से, विद्या (बुद्धि) से, वीर्य (बल) से, यश (कीर्ति) से, वृद्धि (उन्नति) से, जय (विजय) से और विभव (वैभव)-ऐश्वर्यसे युक्त होते हैं, महाकुल—लोकपूजित उत्तम कुलोमे जन्म लेते हैं तथा महार्थ—उत्तम कार्य करने वाले एव विपुल सम्पत्तिके स्वामी होते हैं ॥ ३६ ॥

37) इसके अतिरिक्त सम्यग्दृष्टि जिनेन्द्रके अनन्य भक्त होते हैं, आठ गुणोसे अणिमा, महिमा, लघिमा, गरिमा, प्राप्ति, ईशत्व, वशित्व, कामरूपित्व नामकी आठ दिव्यशक्तियोंसे तथा पुष्टिसे—अपने शरीरावयवोंके दिव्य सगठनसे सन्तुष्ट रहते हुए—सदा प्रसन्नताका अनुभव करते हुए और अतिशय शोभासे सम्पन्न होते हुए स्वर्गमे चिरकाल तक देव-देवाङ्गनाओ की सभामे आनन्दपूर्वक रहते हैं ॥ ३७ ॥

38) इतना ही नही- स्वर्गके भोगोको भोगकर सम्यग्दृष्टि नव निधियो और चौदह रत्नोंके स्वामी और सर्वभूमि-षट्खण्डपृथिवीके अधिपति होते हुए चक्र (सुदर्शन चक्र नामके आयुध-रत्नको प्रवर्तित करनेमे समर्थ होते हैं अर्थात् चक्रवर्ती सम्राट् होते हैं और उनके चरणोमे राजाओंके मुकुट झुकते हैं—मुकुटबद्ध मण्डलीक राजा उन्हे बड़ी विनयसे प्रणाम किया करते है ॥ ३८ ॥

39) सम्यग्दर्शनका और भी माहात्म्य बतलाते हुए ग्रन्थकार कहते है कि सम्यग्दृष्टि, जिन्होने सद्दृष्टिसे पदार्थोंका अच्छी तरह निर्णय किया है, धर्मचक्रके धारक तीर्थंकर भी होते हैं, जिनके चरण-कमल देवेन्द्रो, असुरेन्द्रो (धरणेन्द्रो), नरेन्द्रो (चक्रवर्तियो) तथा गणधर-मुनीन्द्रों द्वारा स्तुत किये जाते है और जो लौकिक जनोके लिए शरणदाता होते हैं ॥ ३९ ॥

40) सम्यग्दर्शनकी शरणको प्राप्त सम्यग्दृष्टि जीव अन्तत. ऐसे मोक्षको प्राप्त होते हैं; जो जरारहित है, रोगमुक्त है, क्षयरहित है, बाधाओ और कष्टो से रहित है, शोकमुक्त है, भय-रहित है, शकाओंसे शून्य है, असीम सुख एव ज्ञानके ऐश्वर्यसे युक्त है और द्रव्य एवं भाव दोनों प्रकारके कर्ममलोंसे रहित है ॥ ४० ॥

41) जिनेन्द्रकी भक्तिमे रत भव्य जीव (सम्यग्दृष्टि) अपरिमित देवेन्द्रोंके समूहकी महिमाको, पृथिवी-पतियो द्वारा प्रणम्य चक्रवर्तियोके चक्ररत्नको और सम्पूर्ण लोकको अपना उपासक बनाने वाले धर्मेन्द्रचक्र—तीर्थंकर पदको प्राप्त कर अन्तमें शिवपदको प्राप्त करता है ॥ ४१ ॥

42) न कम, न अधिक, विपर्ययसे रहित और बिना सन्देहके जो जैसाका तैसा यथार्थ ज्ञान होता है उसे शास्त्रज्ञोने सम्यग्ज्ञान कहा है ।। ४२ ।।

43) सम्यग्ज्ञान यहाँ मोक्ष-मार्गका प्रकरण होनेसे श्रुतज्ञान विवक्षित है । उसके चार भेद हैं—१ प्रथमानुयोग, २ करणानुयोग, ३ चरणानुयोग और ४ द्रव्यानुयोग । इनमे प्रथमानुयोग वह है जिसमे पुण्य और पापरूप अर्थका आख्यान—कथन किया जाता है, पुण्य पुरुषोका चरित और कथाएँ वर्णितकी जाती हैं तथा जो रत्नत्रय एव समाधिका निदान—कारण है ऐसा सम्यक् बोध प्रथमानुयोग को जानता है—बतलाता है ।। ४३ ।।

44) जो लोक-अलोकके विभागका, उत्सर्पिणी-अवसर्पिणी आदि युग परिवर्तनका और चारों गतियोका दर्पणकी तरह यथार्थ ज्ञान कराता है वह करणानुयोग है ।। ४४ ।।

45) गृहस्थो और गृहत्यागी मुनियोके चरित्रकी उत्पत्ति, वृद्धि और रक्षाका अग है अथवा इन तीनोका प्रकाशक जो सम्यग्ज्ञान है वह चरणानुयोगश्रुत है ।। ४५ ।।

46) जो जीव और अजीव इन दो समीचीन तत्त्वोको, पुण्य और पापको तथा बन्ध और मोक्षको अपने श्रुतज्ञानरूप प्रकाशकेद्वारा प्रकाशित करता है वह द्रव्यानुयोगश्रुतरूप दीपक है ।। ४६ ।।

47) दर्शनमोहरूप अन्धकारके हट जानेपर सम्यग्दर्शनके लाभपूर्वक जिसे सम्यग्ज्ञान प्राप्त होता है वह साधु-भव्यात्मा राग-द्वेषकी निवृत्तिके लिए चारित्र—हिंसादिकी निवृत्तिको स्वीकार करता है ।। ४७ ।।

48) वस्तुत हिंसादिकी निवृत्ति हो जानेपर ही राग-द्वेष की निवृत्ति होती है । जिसे धनादि अर्थ और वृत्ति—आजीविकाकी अपेक्षा नही है वह कौन पुरुष है जो राजाओकी सेवा-चाटुकारिता करेगा । अर्थात् वह उनकी सेवा नही करेगा । तात्पर्य यह कि हिंसा आदि पापोको छोड देनेपर राग-द्वेष सुतरा छूट जावेंगे । उन्हे छोडनेके लिए किसी अन्य उपायकी आवश्यकता नही ।। ४८ ।।

49) हिंसा, झूठ, चोरी, मैथुनसेवन और परिग्रह ये पाँच पापकी नालियाँ हैं—पापके अनेक द्वार हैं । इनसे विरक्त होना सम्यग्ज्ञानीका चारित्र है । अर्थात् इनसे विरत होना सम्यक्चारित्र है ।। ४९ ।।

50) वह चारित्र दो प्रकारका है—१. सकलचारित्र और २ विकलचारित्र । समस्त परिग्रहोंसे विरतो—साधुओके सकलचारित्र होता है—वे हिंसादि पापोका पूर्णतया त्याग कर देते हैं और जो परिग्रहो से युक्त सागार—गृहस्थ हैं उनका विकल—एकदेशचारित्र होता है । तात्पर्य यह कि पापोके त्यागका नाम सम्यक्चारित्र है और वह एक देश और सर्वदेश रूपसे किया जाता है । गृहत्यागी मुनि उन पापोका त्याग सर्वदेश (मन, वचन और काय) से करते

हैं। अतः उनका चारित्र सकलचारित्र कहा जाता है तथा गृहस्थ उन पापोका त्याग एकदेश ( मुख्यतया काय ) से करते है। अत उनका वह त्यागचारित्र विकलचारित्र कहा गया है ॥ ५० ॥

51) गृहस्थोका चारित्र तीन प्रकार का है—१ अणुव्रतरूप, २. गुणव्रतरूप और ३ शिक्षाव्रतरूप। इनमे अणुव्रतरूप चारित्र पाच तरहका, गुणव्रतरूप चारित्र तीन प्रकारका और शिक्षाव्रतरूप चार प्रकारका है। ऐसा क्रमश कहा गया है ॥ ५१ ॥

52) हिंसा, झूठ, चोरी, मैथुनसेवन और मूर्च्छा (ममत्व परिणामरूप परिग्रह) इन पाच स्थूल पापोंसे विरक्त होना अणुव्रत है। अर्थात् इन पाचो पापोका एकदेश त्याग करना अणुव्रत है ॥ ५२ ॥

53) इनका क्रमशः स्वरूप बतलाते हैं। सकल्पपूर्वक काय, वचन और मनरूप तीन योगो तथा कृत, कारित और अनुमोदन से जो त्रस (दो इन्द्रियसे लेकर पचेन्द्रिय) जीवोको नही मारता—उनका घात नही करता उसे ज्ञानी जनोने स्थूल हिंसासे विरमण—अहिंसाणुव्रत कहा है ॥ ५३ ॥

54) इसके पाच अतिचार—दोष हैं—१ उक्त त्रस जीवोके अगोका छेदन करना, २ रस्सी आदिसे एक स्थानपर बाधना, ३ दण्ड, चाबुक आदिसे उन्हे पीडा पहुँचाना, ४ शक्तिसे अधिक उनपर बोझ लादना, और उनके आहार-पानीको रोकदेना ये स्थूलहिंसात्यागव्रतके पांच दूषण हैं ॥ ५४ ॥

55) स्थूल झूठको न बोलना, न दूसरेसे बुलवाना तथा जो सत्य विपदाका निमित्त बने उसे भी न स्वय बोलना और न दूसरेसे बुलवाना उसे सन्तजन स्थूलमृषावादविरति—सत्याणुव्रत कहते हैं ॥ ५५ ॥

56) निन्दा करना, गोपनीय बातको प्रकट करना, यहाँकी वहाँ, वहाँकी यहाँ बातको कहना—चुगली करना, कपटपूर्ण लेखादि लिखना और धरोहरके अशको छिपाना ये पाच सत्याणुव्रतके अतिचार हैं ॥ ५६ ॥

57) किसी अन्यके रखे हुए, गिरे हुए, भूले हुए अथवा छूटे हुए द्रव्यको न स्वय ग्रहण करना और न उठाकर दूसरेको देना, उसे स्थूल चोरीसे विरतिव्रत—अचौर्याणुव्रत कहते है ॥ ५७ ॥

58) चोरीका उपाय बताना, चोरीके द्रव्यको लेना, दूसरोकी सम्पत्तिको हड़प जाना या नुकसान पहुँचाना, अनुचित लाभ उठानेकेलिए अधिक मूल्यकी वस्तु ( घृतादि ) मे कम मूल्यकी समान वस्तु ( तैलादि ) को मिलाना—मिलावट करना और लेने-देनेके मापो ( बाट, तराजू, गज, नापनेकी वस्तुओ ) को कम-बढ रखना ये पाच अचौर्याणुव्रतके पाच अतिचार ( दोष ) है ॥ ५८ ॥

59) जो पापके भयसे न स्वयं परायी स्त्रियोका सेवन करता है और न दूसरेको उनके सेवनकी प्रेरणा करता है वह परदार-निवृत्ति नामका चौथा अणुव्रत है। इसीका दूसरा नाम स्वदार-सन्तोष भी है ॥ ५९ ॥

60) अपने तथा स्वजनोसे भिन्न अन्योके पुत्र-पुत्रियोका विवाह कराना, कामसेवनके निर्दिष्ट अगोको छोडकर अन्य अंगोसे कामक्रीडा करना, भण्डपनेको लिए हुए काय-वचनकी चेष्टा करना, कामसेवनकी तीव्र लालसा रखना और पर पुरुषोंके साथ रमण करने वाली व्यभिचारिणी या वेश्या स्त्रियोके साथ काम-सेवन करना ये पाच ब्रह्मचर्याणुव्रतके अतिचार हैं ॥ ६० ॥

61) धन ( रुपया-पैसा, आभूषण आदि ) और धान्य ( अनाज आदि ) बाह्य परिग्रहका परिमाण करके उनसे अधिक पदार्थोमे निःस्पृह होना परिग्रह-परिमाणव्रत है। इसीका दूसरा नाम इच्छापरिमाण भी है ॥ ६१ ॥

62) अधिक लाभकी इच्छासे बहुत वाहन ( बैलगाड़ी, ट्रक, बस आदि ) चलाना, धन-धान्य आदिका अधिक सग्रह करना, दूसरोके लाभादिको देखकर अधिक आश्चर्य ( विषाद ) करना, और अधिक लाभकी लालसा रखना और लोभके वश किसी ( दास-दासी, घोड़ा, बैल आदि ) पर अधिक भार लादना ये पाच परिग्रह परिमाणव्रतके अतिचार हैं ॥ ६२ ॥

63) जो इन पाच अणुव्रतोको, जो निधिस्वरूप है, अतीचार-रहित ( उक्त अतिचारोको न लगाते हुए ) निर्दोष पालन करते हैं वे सुरलोकको प्राप्त होते हैं, [जहाँ जन्म लेते ही अवधिज्ञान, अणिमा-महिमा आदि आठ गुण ( ऋद्धिया ) और दिव्य ( रोगादि-रहित उत्तम ) शरीर ये सब उन्हे उपलब्ध होते हैं ॥ ६३ ॥

64) इन पांच अणुव्रतोंका पालन करनेसे मातङ्ग ( इस नामका एक चाण्डाल ) अहिंसाणुव्रतमे, धनदेव ( सेठ ) सत्याणुव्रतमे, वारिषेण ( राजकुमार ) अचौर्याणुव्रतमे, नीली ( इस नामकी एक वणिक पुत्री ) ब्रह्मचर्याणुव्रतमे और जय ( राजा ) परिग्रहपरिमाणव्रतमे प्रसिद्ध होकर उत्तम एवं विशेष पूजा-सम्मानादि प्रतिष्ठाको प्राप्त हुए हैं ॥ ६४ ॥

65) इसके विपरीत धनश्री ( सेठानी ) हिंसामे, सत्यघोष ( पुरोहित ) असत्यमे, तापस ( एक साधु ) चोरीमे, आरक्षक ( कोट्टपाल अब्रह्ममे और श्मश्रुनवनीत ( मूछोपर लगे मक्खनसे व्यापार करनेका अभिलाषी ) परिग्रहमे प्रसिद्ध होकर लोकनिन्दाको प्राप्त हुए ॥ ६५ ॥ इनकी कथाऐं इस ग्रन्थपर प्रभाचन्द्र द्वारा लिखी टीकामे द्रष्टव्य हैं।

66) श्रमणश्रेष्ठों ( श्रीजिनेन्द्रो ) ने मद्य, मास और मधु इन तीनके त्यागके साथ उपर्युक्त पांच अणुव्रतोको गृहस्थोके आठ मूलगुण कहे हैं। इन मूलगुणोका पालन उन्हे आवश्यक है ॥ ६६ ॥

67) सन्त जनोने दिग्व्रत, अनर्थदण्डव्रत और भोगोपभोगपरिमाण इन तीनको अणुव्रतोकी वृद्धि करनेसे गुणव्रत कहा है ॥ ६७ ॥

68) दशों दिशाओ-विदिशाओका आने जानेका परिमाण करके 'उससे बाहर नही जाऊगा' इस प्रकारका सूक्ष्म पापोंकी निवृत्तिके लिए, मरण पर्यन्तसकल्प-व्रत ग्रहण करना दिग्व्रत है ॥ ६८ ॥

69) इस व्रतमे दशो दिशाओंमे आनेजानेके लिए लोक-प्रसिद्ध समुद्र, नदी, वन, पर्वत, देश और योजनोकी मर्यादा कही गयी है ॥ ६९ ॥

70) जो गृहस्थ दिग्व्रत की मर्यादा के भीतर स्थूलपापविरतिरूप अणुव्रतोका पालन करता है उसके वे अणुव्रत ही मर्यादाके बाहर पाँचो पापोंके सर्वथा त्यागरूप महाव्रतपनेको प्राप्त होते हैं ॥ ७० ॥

71) ली हुई मर्यादाके बाहर दिग्व्रतधारीके प्रत्याख्यानावरणकषायके कृशहो जानेके कारण उसके चारित्रके घातक परिणाम अत्यन्त मन्द हो जाते हैं वे जानने मे नही आते फिर भी वे उसके परिणाम महाव्रत जैसे कहे गये है, क्योंकि वहाँ उसके न स्थूल पाप हैं और न सूक्ष्म—दोनों प्रकारके पापोंसे निवृत्ति रहती है ॥ ७१ ॥

72) प्रश्न उठता है कि महाव्रत किसे कहते हैं ? ग्रन्थकार उत्तर देते हैं कि हिंसा आदि पाचो पापोका मन, वचन, काय और कृत, कारित अनुमोदनासे त्याग कर देना महाव्रत है और वह महात्माओ-प्रमत्त सयत आदि गुणस्थानवर्ती मुनियोंके होता है ॥ ७२ ॥

73) इस व्रतके पाच अतिचार हैं–१. ऊपरकी दिशासम्बन्धी मर्यादाका उल्लघन, २. नीचेकी दिशा सम्बन्धी मर्यादाका उल्लघन, ३ दिशाओ-विदिशाओकी सीमाका उल्लघन, ४. क्षेत्रकी मर्यादाको बढा लेना तथा ५ की हुई मर्यादाओंको भूल जाना ये दिग्व्रतके पाच दोष हैं ॥ ७३ ॥

74) जो दिग्व्रतकी मर्यादाके भीतर निष्प्रयोजन पापमय प्रवृत्तियोंसे विरक्त होना उसे व्रत-धारियोमे अग्रणी तीर्थंकर आदिने अनर्थदण्डव्रत कहा है ॥ ७४ ॥

75) पापोपदेश, प्रमादचर्या, हिंसादान, अपध्यान और दुःश्रुति ये पाच भेद अनर्थदण्डके निष्पाप महानुभावोने बतलाये हैं। इनसे विरक्त होनेके कारण इस व्रतके पाच भेद हैं ॥ ७५ ॥

76) तिर्यंचोको क्लेश पहुँचाने वाले व्यापारकी, उनकी हिंसा करनेकी, उनके द्वारा खेती आदि आरम्भ करनेकी, उन्हे झासा देकर पकडने आदिकी कथाओके प्रसगको छेडना पापोपदेश नामका पहला अनर्थदण्ड है ॥ ७६ ॥

77) फरसा, तलवार, गेतो, कुदाली, अग्नि, हथियार, विष, सांकल आदि हिंसासाधनोको दूसरोंके लिए देना हिंसादान नामका दूसरा अनर्थदण्ड है ॥ ७७ ॥

78) द्वेषभावसे किसोको मारने-पीटने, बांधने, उसके अगोको छेदने आदिका और रागभावसे परस्त्री-परधन आदिका निरन्तर खोटा चिन्तन करना उसे जिन शासनके विशेषज्ञोने अपध्यान नामक तीसरा अनर्थदण्ड वतलाया है ॥ ७८ ॥

79) व्यर्थके आरम्भ, परिग्रह, साहस, मिथ्यात्व, द्वेष, राग, मान और कामके प्रतिपादनादि द्वारा चित्तको मलिन करनेवाले शास्त्रोका सुनना व पढना दुःश्रुति नामक चौथा अनर्थदण्ड है ॥ ७९ ॥

80) पृथिवी, जल, अग्नि तथा वायुके निरर्थक आरम्भको—विनाही प्रयोजन पृथ्वीके खोदने जलके बहाने, अग्निके जलाने, वायुके पखे आदिद्वारा उत्पन्न करने-ताडने-रोकनेको, व्यर्थ पेड-पौधे-टहनी-पत्ते आदिको तोडनेको और विना प्रयोजन इधर-उधर भ्रमण करने-कराने ( घूमने-घुमानेको ) प्रमादचर्या नामका पाचवा अनर्थदण्ड कहते हैं ॥ ८० ॥

81) राग-मिश्रित हसी-ठट्ठे और मजाक उडानेका भण्ड वचन बोलना, उक्त वचनके साथ शरीरकी कुचेष्टा करना, वहुत अधिक बोलना, वकवाद करना, भोगोपभोगकी सामग्रीको आवश्यकतासे अधिक जुटाना और प्रयोजनका विचार न करके कार्यको अधिक रूपमे कर डालना ये पांच अनर्थदण्डव्रतके अतीचार है ॥ ८१ ॥

82) दिग्व्रत और परिग्रह परिमाण व्रतमे ली हुई सीमाके भीतर भी प्रयोजन वाले पदार्थोंमे रहनेवाले रागो तथा आसक्तियोको कम करनेके लिए इन्द्रियोंके विषयोका अमुक काल तक सेवन करने और न करने का परिमाण करना भोगोपभोग परिमाणव्रत है ॥ ८२ ॥

83) प्रश्न उठता है कि भोग और उपभोग किसे कहते है ? इसका उत्तर देते हुए स्वामी समन्तभद्र कहते हैं कि पाचो इन्द्रियोके विषयोमे जिन्हें एक बार भोगकर छोड दिया जाता है उन्हें भोग और जिन्हें बार-बार भोगा जाता है उन्हे उपभोग कहते हैं। जैसे भोजन पानी आदि भोग है, क्योकि उन्हे एक बार ही भोगा जाता है। तथा वस्त्र, मकान आदि उपभोग हैं क्योकि उन्हे वार-वार भोगा जाता है—उन्हे उपयोगमे लिया जाता है ॥ ८३ ॥

84) त्रसजीवोकी हिंसाका परिहार करनेके लिए मधु और मासका तथा प्रमाद ( चित्तकी असावधानता, अपनेको भूल जाना, विवेकका नाश होना ) को दूर करनेके लिए मद्यका त्याग जिनेन्द्रकी शरणमे आये लोगोको कर देना चाहिए ॥ ८४ ॥

85) इसके सिवाय उन्हें कम सुख और अधिक हिंसा होनेके कारण मूली आदि, गीले-सचित्त अदरक आदि, मक्खन, नीमके फूल और केतकीके फूल इन सबका भी त्याग कर देना चाहिए ॥ ८५ ॥

86) इसके अतिरिक्त जो वस्तु प्रकृतिके प्रतिकूल है—हानिकारक है उसे भी वे त्याग दें तथा जो अनिष्ट न होते हुए भी अनुपसेव्य है—उनके सेवन योग्य नही है उसे भी छोड देना चाहिए। क्योकि योग्य विषयसे संकल्प (नियम) पूर्वक विरत होना व्रत है ॥ ८६ ॥

87) भोग और उपभोगकी वस्तुओका त्याग नियम और यम इन दो प्रकारसे किया जाता है। नियम तो कुछ कालकी मर्यादाको लिए हुए होता है और यम जीवन पर्यन्तके त्यागको लिए हुए होता है—धारण किया जाता है। ये नियम और यम दोनो व्यक्तिकी शक्ति और सुविधाको दृष्टिमे रखकर कहे गये हैं। व्यक्ति व्रती जीवन बनाकर आत्महित (रत्नत्रय-धारण) करे, यह ग्रन्थकारका शुभाशय है ॥ ८७ ॥

88-89) भोज्य पदार्थों, सवारीकी चीजो, सोनेके साधनो, स्नानके प्रकारो, शरीरमे रागवर्धक केसर-चन्दनादिके विलेपनो तथा मिस्सी-अजनादिके प्रयोगो, फूलोंके उपयोगो, ताम्बूलवर्गकी वस्तुओ, वस्त्राभूषणोंके प्रकारो, कामक्रीडाओ, सगीतो—नृत्य-वादित्रयुक्त गायनो और सामान्य गीतोमे आज अमुक समय तक दिनको, रात्रिको, पक्षभरके लिए, एक महीने तक, दो महीने तथा ऋतु विशेष पर्यन्त, दक्षिणायन, उत्तरायन अथवा छह माह पर्यन्त इत्यादि रूपसे कालकी मर्यादा करके उनका त्याग करना 'नियम' कहलाता है ॥ ८८, ८९ ॥

90) पचेन्द्रियोंके विषयरूपी विषसे उदासीन न होना, भोगो और उपभोगोको छोड देनेपर भी पुनः उनका बार-बार स्मरण करना, वर्तमान भोगोपभोगोमे अतिलालसा रखना, भावी भोगोपभोगोकी अतिगृद्धताके साथ आकाक्षा करना और भोगे जाने वाले भोगो और उपभोगोको अत्यासक्तिके साथ भोगना ये पाच भोगोपभोगपरिमाणव्रतके पाँच अतीचार हैं ॥ ९० ॥

## शिक्षाव्रत

91) देशावकाशिक, सामायिक, प्रोषधोपवास और वैयावृत्य ये चार शिक्षाव्रत कहे गये हैं ॥ ९१ ॥

92) दिग्व्रतमे परिमाण किये गये विशाल क्षेत्रका कालकी मर्यादाको लेकर जो प्रतिदिन सकोच करना—घटाना है वह अणुव्रतधारी श्रावकोका देशावकाशिक शिक्षाव्रत है ॥ ९२ ॥

93) किसी घर, किसी रमणीक उपवन आदि, किसी गाँव, किसी खेत, किसी नदी, किसी वन और कोश—चारकोश तक जाने-आनेकी सीमाको बांधना देशावकाशिक व्रतकी क्षेत्र-विषयक मर्यादा कही गयी है—स्मरणयोग्य है ॥ ९३ ॥

94) एक वर्ष, एक ऋतु, एक अयन, एक माह, चार माह, एक पक्ष, एक नक्षत्रके उदयकालको प्राज्ञोने देशावकाशिकव्रतकी काल-मर्यादा बतलाई है ॥ ९४ ॥

95) इस देशावकाशिक व्रतके धारण करनेसे सीमाओंके भीतर और बाहर दोनो ही क्षेत्रोमे स्थूल तथा सूक्ष्म पापोका त्याग हो जानेसे इस देशावकाशिकके द्वारा व्यक्ति महाव्रतोको साधता है—उनका उसे फल प्राप्त होता है ॥९५ ॥

96) देशावकाशिक व्रतमे स्वीकृत देश तथा कालकी मर्यादाके बाहर स्वय न जाकर वहाँ किसीको भेजकर कार्य करना, वहाँसे वस्तुओको मँगाना, मर्यादास्थलपर पहुँचकर आवाज

देना, अपना रूप दिखाना तथा ककण-पत्थर आदि फेंककर इशारा करना ये पाँच इस व्रतके अतीचार हैं ॥ ९६ ॥

97) अमुक कालकी समाप्ति पर्यन्त हिंसादि पाँचो पापोका सम्पूर्ण (मन, वचन, काय) रूपसे देशावकाशिक व्रतकी क्षेत्रमर्यादाके भीतर और बाहर सर्वत्र त्याग करना आगमके ज्ञाताओने दूसरा सामायिक शिक्षाव्रत कहा है ॥ ९७ ॥

98) सामायिकके कालकी मर्यादा बतलाते हुए ग्रन्थकार कहते हैं कि आगमके ज्ञाताओंने केशबन्धन, मुष्टिबधन, वस्त्रबन्धन, पर्यङ्कबन्धन और खडे होकर अथवा बैठकर कायोत्सर्ग (शरीरादिसे ममत्वत्याग) करना इनको सामायिकका समय कहा है अर्थात् इस प्रकारका अनुष्ठान (क्रियाविशेष) सामायिकव्रतका बाह्याचार है ॥ ९८ ॥

99) यह सामायिक कहाँ किया जाना चाहिए, इसे बतलाते हुए कहा है कि वनोमे मकानोमे तथा चैत्यालयोमे अथवा पर्वतकी गुफा आदिमे जो उपद्रव (बाधा) रहित एकान्त स्थान हो वहाँ इस सामायिकको प्रसन्न चित्तसे स्थिर होकर बढाना (करना) चाहिए ॥ ९९ ॥

100) सामायिकमे दृढता लानेके लिए आचार्यमहोदय कुछ महात्त्वपूर्ण निर्देश देते हुए कहते हैं कि उपवास या एकाशनके दिन व्यापार और मनकी व्यग्रतासे रहित होकर तथा अन्तरंगके विकल्पोको छोडकर इस सामायिकको दृढ करना चाहिए ॥ १०० ॥

101) इसकी क्या उपयोगिता है, इसे भी बतलाते है कि यह सामायिकव्रत अहिंसा आदि पाँचो अणुव्रतोका पूरक है। अतः इसे न केवल पर्व-दिनोमे, अपितु प्रतिदिन सावधान होकर और आलस्यका त्यागकर यथाविधि, जैसे भी हो, बढाना चाहिए—सचयन करना चाहिए ॥ १०१ ॥

102) इस सामायिक व्रतका महत्त्व बतलाते हुए ग्रन्थकार कहते हैं कि सामायिकमे सभी आरम्भो और परिग्रहोका अभाव रहता है—किंचिद् भी उनका सद्भाव नही रहता। अत. उस समय गृहस्थ. वस्त्रद्वारा उपसर्ग किये गये मुनिकी तरह मुनि-अवस्थाको प्राप्त होता है ॥ १०२ ॥

103) सामायिकमें जब गृहस्थ स्थित हो, उस समय वे मौन धारण करें और शीत, गर्मी, डास-मच्छर आदिकी बाधा तथा उपसर्गको भी निश्चलभावसे सहन करें ॥ १०३ ॥

104) सामायिकमे श्रावक इस प्रकार ध्यान करे—चिन्तन करें कि मैं चतुर्गति-भ्रमणरूप संसारमे चिरकालसे बस रहा हूँ, जो अशरण है—उसमे विनाशसे रक्षा करने वाला कोई नही है, अशुभ है, अनित्य है, दुःखरूप है, आत्मस्वरूप नही है और मोक्ष उससे विपरीत स्वरूप वाला है—वह शरणरूप, शुभरूप, नित्यरूप, सुखस्वरूप और आत्मस्वरूप है ॥ १०४ ॥

105) वचनका दोषयुक्त प्रयोग करना, शरीरका असत् प्रयोग करना, मनका अन्यथा प्रयोग करना--खोटा चिन्तन करना, अनादर (अनुत्साह) करना और सामायिककी विधि या पाठको भूल जाना ये पाँच सामायिक शिक्षाव्रतके अतीचार है ॥ १०५ ॥

106) चतुर्दशी और अष्टमीको सदिच्छापूर्वक चारो—अन्न, पान, खाद्य और लेह्यरूप आहारोका त्याग करना प्रोषधोपवास शिक्षाव्रत है ॥ १०६ ॥

107) उपवासके दिन पाँचो पापो, अलकरण, खेती आदि आरम्भो, इत्र फुलेल आदि गन्ध-द्रव्योंके लेपनादि, पुष्पोंके सूंघने, स्नान करने, आँखोमे अजन आंजने और सुँघनी आदि पदार्थोंका परिहारकर देना चाहिये ॥ १०७ ॥

108) उपवासके दिन क्या करना चाहिए, इसका भी आचार्य निर्देश करते हैं—उपवासके दिन आलस्यरहित होकर उपवास करने वालेको स्वय उत्कण्ठापूर्वक धर्मरूप अमृतको दोनो कानोसे पीना चाहिए और दूसरोको पिलाना चाहिए अर्थात् सुनना-सुनाना चाहिए। तथा स्वाध्याय और ध्यानमे रत रहना चाहिए ॥ १०८ ॥

109) ऊपर कहे 'प्रोषधोपवास' मे दो पद दिये गये हैं—१ प्रोषध और २ उपवास। इन दोनोके अर्थको बतलाते हुए आचार्य कहते हैं कि चारो प्रकारके आहारोका परित्याग-करना उपवास है और एक बार भोजन करना प्रोषध है तथा उपवास करके जो आरम्भ (भोजन-पारणा) का आचरण करना है वह प्रोषधोपवास है ॥ १०९ ॥

110) उपवासके दिन भूख-प्याससे पीडित होकर शीघ्रतादिवश जीव-जन्तुकी देख-भाल किये विना योग्य रीतिसे झाडे-पोछे जो किसी चीजका ग्रहण करना-उठाना, धरना और विछाना तथा उस दिनकी विधेय क्रियाओके प्रति अनुत्साह रखना और उन्हें भूल जाना या व्यतिक्रमसे करना ये पाँच प्रोषधोपवासव्रतके अतीचार हैं ॥ ११० ॥

111) सम्यग्दर्शन आदि गुणोके निधि, गृहत्यागी तपस्वी-साधुके लिए बदलेमे कुछ प्राप्त करने की इच्छाके बिना धर्मके निमित्त शक्ति पूर्वक जो आहार आदिका दान देना है उसे वैयावृत्य कहते हैं ॥ १११ ॥

112) केवल आहार आदिका दान देना ही वैयावृत्य नही है अपितु उनके गुणोमे अनुराग रखते हुए उनके कष्टो, रोगों और उपसर्गोको दूर करना, उनके पैरोको दबाना तथा और भी उनका जो और जितना उपकार है वह सब भी करना वैयावृत्य है ॥ ११२ ॥

113) दाता, दान और पात्र इन तीनोकी विशेषताओको बतलाते हुए ग्रन्थकार कहते है कि नवधा भक्ति[1] पूर्वक देय द्रव्य दान है, सप्तगुणोसे[2] सहित, मनशुद्धि, वचन शुद्धि और कायशुद्धि

१ पडिगहणमुच्चठाण पादोदकमच्चण च पणमं च ।
मणवयणकायसुद्धी एसणसुद्धी य णवविह पुण्ण ॥

२ श्रद्धा तुष्टिर्भक्तिर्विज्ञानमलुब्धता क्षमा शक्ति. ।
यस्यैते सप्तगुणास्तं दातार प्रशंसन्ति ॥

(शरीर शुद्धि) से युक्त व्यक्ति दाता होता है और पाँच अप सूनाओ[१] तथा खेती आदि आरम्भोका जिन्होने त्याग कर दिया है और पूर्ण सयम धारण कर लिया है वे उत्तम पात्र हैं ऐसे पात्रो को दिया गया आहारादि द्रव्य दान कहा गया है ॥ ११३ ॥

114) गृहत्यागी अतिथियो ( साधुओ ) की दानादिरूपसे की गयी पूजा-भक्ति घरके पच-सूनाओ एव आरम्भोसे उत्पन्न एव सचित गृहस्थोके पाप कर्मको उसी प्रकार दूर कर देती है जिस प्रकार जल वस्त्रादि मे लगे रुधिर—रक्तको धो डालता है ॥११४॥

115) ज्ञान-ध्यान-तपमे लवलीन मुनिजनो को प्रणाम—'नमोऽस्तु' करनेसे उच्च गोत्र, आहारादि दान देनेसे भोग, उपासना करनेसे लोक सम्मान, भक्तिसे सुन्दर रूप और स्तुतिसे यश की प्राप्ति होती है ॥११५॥

116) दानका महत्त्व बतलाते हुए आचार्य कहते हैं कि जैसे अल्प भी बडका बीज जमीनमे समयपर डाल देने पर बहुत छाया और मीठे बहुत फलोको देता है उसी प्रकार पात्रमे दिया गया अल्प भी दान गृहस्थोको बहुत विभव और स्वर्गादिके मीठे फलोको प्रदान करता है ॥११६॥

117) आहार, औषध, उपकरण ( पीछी, कमण्डलु, शास्त्र ) और आवास ( वसतिका आदि स्थान ) का तपस्वियोको दान देनेसे वैयावृत्यविज्ञ पुरुषोने चार प्रकारका कहा है ॥११७॥

118) उक्त चार प्रकारके वैयावृत्य ( दान ) मे प्रसिद्ध होनेवाले श्रीषेण, वृषभसेना, कौण्डेश और शूकरके दृष्टान्त क्रमशः जानना चाहिए। आहारदानमे श्रीषेण, औषधदानमे वृषभसेना, शास्त्रदानमे कौण्डेश और आवासदानमे शूकरकी कथाएँ प्रसिद्ध हैं ॥११८॥

119) इच्छित फलको देनेवाले और इच्छाओको नाश करनेवाले देवाधिदेव। श्री अरहन्तदेवके चरणोमे बडे आदर एव भक्तिके साथ नित्य पूजा करना चाहिए, जो सब दुःखोको हरनेवाली है ॥११९॥

120) राजगृह नगरमे हर्षोन्मत्त मेढकने एक फूलसे अर्हन्त देवके चरणोकी पूजाके माहात्म्यको सत्पुरुषोंके समक्ष प्रकट किया था। जिन-पूजाके करनेका कितना महत्त्व है, यह उसमे ढकने बतलाया ॥१२०॥

121) हरे ( सचित्त ) पत्र-पुष्पादिसे ढके आहार आदिको देना, हरे पत्रादिकपर रखकर आहारादिको देना, दान देनेमें अनादर ( अनुत्साह ) रखना, दानकी विधिको भूल जाना और दूसरे दाताओंसे ईर्ष्याभाव करना ये पाँच वैयावृत्य, अतिथिसविभाग व्रतके अतीचार हैं ॥१२१॥

---

१ खडनी पेषणी चुल्ली उदकुम्भी प्रमार्जनी।
पचसूना गृहस्थस्य तेन मोक्ष न गच्छति ॥
—टीकामें प्रभाचन्द्र

122) जिसके निवारणका कोई उपाय नही, ऐसे उपसर्ग, दुष्काल, बुढापा और रोगके उपस्थित होनेपर जीवनमे परिपालित धर्म ( श्रद्धा, ज्ञान और आचरण ) की रक्षाके लिए शरीरका विधिपूर्वक त्याग करना सल्लेखना ( समाधिमरण ) है ॥१२२॥

123) जीवनके अन्त समयमे समाधिमरणपूर्वक शरीर छोडना, इसे सर्वज्ञदेवने तपका फल कहा है। अत. अपनी जितनी शक्ति हो उसके अनुसार समाधिमरण ( सल्लेखना ) मे पूरा प्रयत्न करना चाहिए ॥१२३॥

124, 125) सल्लेखना लेनेवाले व्रतीके लिए आवश्यक निर्देश करते हुए आचार्य कहते हैं कि वह स्नेह ( प्रीति ), वैर ( द्वेषभाव ), सग ( सम्बन्ध ) और परिग्रह ( धन-धान्यादि बाह्य वस्तुओमे ममत्व परिणाम ) को छोडकर शुद्ध मनसे अपने रिश्तेदारो आदि और मित्रो पडोसियों आदिको प्रिय वचनोद्वारा स्वय क्षमा करे और उनसे भी अपनेको क्षमा करावे। इसके साथ ही स्वय किये, दूसरे से कराये और दूसरेको करते हुए देखकर उसका अनुमोदन किये समस्त पापोकी निश्छल भावसे आलोचना करके मरण पर्यन्तके लिए सम्पूर्ण महाव्रतोको आरोपित करे। वह गृहस्थ होता हुआ भी उनकी अपनेमे कल्पना करे ॥१२४, १२५॥

126) समाधिमरण ले लेनेपर वह शोक, भय, विषाद, क्लेश, कलुषता और द्वेष को भी छोडकर तथा बल और उत्साह को बढाकर अमृतोपम आगम वचनो ( स्मरणश्रवण चिन्तनादि ) द्वारा मनको प्रसन्न रखे ॥१२६॥

127-128) समाधिमरणकी विधि बतलाते हुए कहते है कि समाधिमरणमे क्रमश आहार (भोजन) को कम करते हुए वह पूर्णतया छूट जाये तो स्निग्ध दूध आदि पेयकी वृद्धि करे—उसे लेना शुरू करे। उसके बाद स्निग्ध पेयको भी छोडकर खरपान ( रूखे पेय-छाछ, काजी ) आदि लेवे और इसके पश्चात् उसे रूखे पेयका भी त्यागकर शक्ति-अनुसार उपवास करे और उपवास करते-करते अर्हन्तादि पचपरमेष्ठियोके ध्यानमे मनको लगाते हुए पूर्ण सावधानीसे—गृहीत व्रतोका निर्दोष पालन करते हुए शरीरको त्यागे ॥१२७-१२८॥

129) व्रतोकी तरह सल्लेखनाके भी अतीचार बतलाते हुए आचार्य कहते है—१ जीनेकी अभिलाषा, २ जल्दी मरने ( प्राणोको छूटने ) की इच्छा, ३ लोक-परलोकका भय, ४ मित्रो ( बन्धु-बान्धवो ) की स्मृति और ५ आगामी भोगोकी वाछा ये पाँच सल्लेखनाके अतीचार भगवान् जिनेन्द्रदेवने कहे हैं ॥१२९॥

130) जो उपर्युक्त प्रकारसे श्रद्धा और ज्ञानके साथ बारह व्रतोका पालन और अन्त समयमे सल्लेखना धारण करता है वह समस्त दुःखोसे छुटकारा पाता हुआ सुख-समुद्ररूप, जिसका कोई तट नही—अन्तरहित है और जो दुष्प्राप्य है, नि श्रेयस् ( मोक्ष ) तथा अभ्युदय ( स्वर्गादि ) को प्राप्त करता है ॥१३०॥

131) जो जन्मो ( देहान्तर प्राप्तियो ), जराओ ( वृद्धावस्थाओ ), आमयो ( आधि-व्याधि-रूप रोगो ), मरणो, शोको, दुःखो और भयो तथा राग-द्वेष-काम क्रोधादि विकारोसे रहित, सदैव स्थिर रहनेवाला शुद्ध सुखरूप निर्वाण है, उसे निःश्रेयस् कहते हैं ॥१३१॥

132) निःश्रेयस ( मोक्ष ) मे व्रतधारी और अन्त समयमे समाधिमरणपूर्वक मरण करनेवाले केवल ज्ञान, केवल दर्शन, अनन्तवीर्य, स्वास्थ्य, अनन्तसुख, सन्तोष और निर्विकारता इन गुणो-से युक्त होते हुए न्यूनाधिकतासे रहित अनन्तकाल तक सुखपूर्वक निवास करते हैं ॥१३२॥

133) सैकडो कल्पकाल बीत जाने पर भी निःश्रेयसको प्राप्त सिद्धजीवोके कोई काम-क्रोधादि विकार नही होता, यदि तीनो लोकोको भ्रमानेवाला कोई उपद्रव भी हो जाय तब उनके कोई विकार सम्भव नही है—वे अपने स्वरूपमे ही सदा अवस्थित रहते है ॥१३३॥

134) जो निःश्रेयस—निर्वाणको प्राप्त होते है वे कीट और कालिमासे रहित कान्तिवाले सुवर्ण-के समान देदीप्यमान होते हुए तीन लोकके चूडामणिकी शोभाको धारण करते हैं—सर्वश्रेष्ठ बन जाते हैं ॥१३४॥

135) निर्दोष व्रतोका पालन और समाधिपूर्वक हुआ मरण अभ्युदयको प्राप्त कराता है। वह अभ्युदय कैसा है, इसे आचार्य बतलाते है कि पूजा-सम्मान, धन, आज्ञाका स्वामित्व, बल, परिजन ( सेवकगण व बन्धुजन ) इच्छाओ और भोगोकी प्रचुरता जहाँ आश्चर्यकारी है और लोकको चमत्कृत करनेवाली है अर्थात् लौकिक उत्कर्षका अभ्युदय कहते हैं ॥१३५॥

136) श्रावकधर्मका सामान्य कथन करके उसका विशेष कथन करते हैं—भगवान् जिनेन्द्र-देवने श्रावकोके ग्यारह पद कहे हैं, जिन्हे उनकी ग्यारह प्रतिमाएँ कही जाती हैं। इनमे श्रावक उत्तरोत्तर क्रमश पूर्व गुणोके साथ अपने पदकी वृद्धि करते हुए ठहरते हैं—उनका पालन करते हैं ॥१३६॥

137) उन ग्यारह पदोका प्रतिपादन क्रमश किया जाता है। जो सम्यग्दर्शनसे शुद्ध है, ससार, शरीर और भोग इन तीनोसे उदासीन है—उनमे आसक्त नही है, पंचपरमेष्ठियोके चरणोकी शरणको प्राप्त है—इन्हीकी पूजा-उपासना-भक्ति सतत करता है और यथार्थ मार्गकी ओर प्रवृत्त है, वह दार्शनिक प्रथम पदका धारक श्रावक कहा जाता है ॥१३७॥

138) निरतिचार पाँचो अणुव्रतो और सप्तशीलो ( तीन गुण व्रतो और चार शिक्षाव्रतो ) को भी जो तीनो ( मिथ्यात्व, माया और निदान ) शल्योसे रहित होकर धारण करता है वह व्रतियोमे व्रतिक पदका धारी श्रावक माना गया है ॥१३८॥

139) जो चारो दिशाओमे क्रमश. तीन-तीन आवर्त और चार प्रणाम, दो आसन करनेवाला यथाजात मुनिकी तरह स्थित, तीनो योगोसे शुद्ध और तीनो ( प्रात., मध्याह्न और सायं ) कालोमे वन्दना ( जिनस्मरण ) करता है वह 'सामायिक' नामक तृतीय पदधारी ( प्रतिमा-धारी ) श्रावक है ॥१३९॥

140) जो प्रत्येक मासके चारो पर्व दिनो—दोनो अष्टमियो और दोनो चतुर्दशियोमे अपनी शक्तिको न छिपाकर, शुभ ध्यानमे रत हुआ एकाग्रताके साथ नियमसे प्रोषधोपवास करता है वह 'प्रोषधोपवास' नामक चतुर्थ पदका धारी ( प्रोषधपूर्वक अनशन करनेवाला ) श्रावक है। अर्थात् उसे चौथी प्रतिमाधारी श्रावक कहा गया है ॥१४०॥

141) जो दयालु श्रावक मूल ( जड ), फल, शाक, शाखा ( कोंपल ), गाठकन्द ( जमीन के अन्दर उत्पन्न होनेवाली गाजर मूली आदि वनस्पतियाँ ), फूल और बीज इन्हे कच्चे नही खाता वह सचित्तविरत पदका धारी—पाचवी प्रतिमाधारक श्रावक है ॥१४१॥

142) जो रात्रिमे अन्नसे बनी हुई चीजो, पेय पदार्थों, अन्न से भिन्न दूसरे खाने के पदार्थों—पेडा, बर्फी, मेवा, मुरब्बा, इलायची, लौंग, पान, सुपारी आदि और लेह्य–चाटकर खाए जाने वाले रबड़ी आदि पदार्थोंको नही खाता है वह जीवोंपर दया रखनेवाला 'रात्रिभुक्त-विरत' नामके छठे पदका धारक श्रावक कहा जाता है ॥१४२॥

143) जो श्रावक शरीरको मल ( रुधिर, रज, वीर्य आदि सात धातुओ ) से उत्पन्न होनेवाला, मलका जनक, मल-मूत्रादिको बहानेवाला, दुर्गन्धयुक्त, ग्लानिका उत्पादक देखता हुआ काम (मैथुन) से विरक्त होता है वह 'ब्रह्मचर्य' पदका धारी सातवी प्रतिमावाला श्रावक है ॥१४३॥

144) जो सेवा, खेती, व्यापार आदि आरम्भोसे, जो जीव हिंसाके कारण हैं, विरक्त होता है—उन्हे त्याग देता है वह 'आरम्भविरत' नामक पदका धारी अष्टम श्रावक है ॥१४४॥

145) जो बाह्य दश प्रकारके धन-धान्यादि परिग्रहोमे ममत्वका त्यागकर निर्मम भावमे लीन रहता हुआ सन्तोषपूर्वक आत्मामे स्थित रहता है वह रात दिन परिचयमे आनेवाले 'परिग्रहसे विरत' पदका धारक नवमी प्रतिमावाला श्रावक है ॥१४५॥

146) जो अपने परिवारजनोको खेती आदि आरम्भके विषयमे और धन-धान्यादि परिग्रहके रखनेमे तथा अन्य लौकिक न्यायालय आदिके कार्योंमे अनुमति—करने-करानेकी सलाह नही देता वह समबुद्धि रखनेवाला 'अनुमतिविरत' पदका धारी अर्थात् दशवी प्रतिमाका धारक श्रावक है ॥१४६॥

147) जो मुनि घरसे वनमे जाकर और गुरुके निकट व्रतोको ग्रहण कर अनशनादि तपोको तपता हुआ भिक्षावृत्तिपूर्वक आहार ग्रहण करता है वह वस्त्रखण्ड ( वस्त्रके एक टुकड़े ) का धारी उत्कृष्ट श्रावक है अर्थात् वह ग्यारहवे पदका धारक श्रावक कहा गया है ॥१४७॥

148) ग्रन्थका समापन करते हुए आचार्य कहते हैं कि पाप जीवका शत्रु ( अकल्याणकारी ) है और धर्म बन्धु ( कल्याणकारी–हितकारी ) है, ऐसा निश्चय करनेवाला आगमको जानता है—आगमके अनुसार यदि प्रवृत्ति करता है तो वह निश्चय ही अपने श्रेय ( हित ) का ज्ञाता है। तात्पर्य यह कि धर्म और अधर्मको जानकर धर्ममे प्रवृत्ति करना चाहिये और अधर्मसे निवृत्त होना चाहिए॥१४८॥

149) जिस भव्य जीवने अपने आत्माको निर्दोष ज्ञान, निर्दोष दर्शन और निर्दोष चारित्र अर्थात् सम्यग्दर्शन, सम्यग्ज्ञान और सम्यक्चारित्र इन तीन रत्नोका पिटारा बनाया है उसे तीनो लोकोमे समस्त पदार्थों अथवा प्रयोजनोकी सिद्धि उसी प्रकार हो जाती है जिस प्रकार पतिको चाहनेवाली कन्याको समस्त अर्थोंकी सिद्धि हो जाती है ॥१४९॥

150) ग्रन्थकार स्वामी समन्तभद्र समाप्ति-मंगलाचरण करते हुए कहते हैं कि जिनेन्द्रके चरण-कमलोको देखनेवाली दृष्टि-लक्ष्मी ( सम्यग्दर्शन सम्पत्ति ) सुख भूमि ( सुख उत्पन्न करने ) के रूपमे मुझे उसी प्रकार सुखी करे, जिस प्रकार सुख उत्पन्न करनेवाली कामिनी ( पतिव्रता पत्नी ) कामी ( पति ) को सुखी करती है, शुद्धशीलाके रूपमे उसी प्रकार मेरी रक्षा करे, जिस प्रकार शुद्धशीला माता पुत्रकी रक्षा-पालना करती है, और गुणभूषाके रूप मे उसी प्रकार मुझे पवित्र करे जिस प्रकार गुणभूषा कन्या कुल को पवित्र करती है—उसकी प्रतिष्ठा-को बढाती है ॥१५०॥

# स्वामिसमन्तभद्रकृता देवागमापरनामधेया आप्तमीमांसा

भट्टाकलङ्कदेवविरचिताप्तमीमांसाभाष्येण वसुनन्द्याचार्यकृतदेवागमवृत्त्या
पण्डितजुगलकिशोरमुख्तारकृतहिन्दीव्याख्यया चोपेता ।

SVĀMI SAMANTABHADRA'S DEVĀGAMA-ĀPTAMĪMĀMSĀ

with Āptamīmāmsābhāsya of Bhaṭṭa Akalaṅkadeva, Devāgamavṛtti
of Ācārya Vasunandi and Hindi exposition of
Pandita Jugalkishor Mukhtar.

स्वामिसमन्तभद्रकृता देवागमापरनामधेया आप्तमीमांसा ।

1) देवागमनभोयानचामरादिविभूतयः ।
मायाविष्वपि दृश्यन्ते नातस्त्वमसि नो महान् ॥ १ ॥

अकलङ्कदेवविरचितमाप्तमीमासाभाष्यम् ।

§ 1. उद्दीपीकृतधर्मतीर्थमचलज्योतिर्ज्वलत्केवला-
लोकालोकितलोकलोकमखिलैरिन्द्रादिभिर्वन्दितम् ।
वन्दित्वा परमार्हता समुदयं गा सप्तभङ्गीविधि
स्याद्वादामृतगर्भिणीं प्रतिहतैकान्तान्धकारोदयाम् ॥ १ ॥

तीर्थं सर्वपदार्थतत्त्वविषयस्याद्वादपुण्योदधे.
भव्यानामकलङ्कभावकृतये प्राभावि काले कलौ ।
येनाचार्यसमन्तभद्रयतिना तस्मै नमः संततं
कृत्वा विव्रियते स्तवो भगवता देवागमस्तत्कृति. ॥ २ ॥

देवागमेत्यादिमङ्गलपुरस्सरस्तवविषयपरमात्मगुणातिशयपरीक्षामुपक्षिपतैव स्वयं श्रद्धागुणज्ञतालक्षणं प्रयोजनमाक्षिप्तं लक्ष्यते, तदन्यतरापायेऽर्थस्यानुपपत्तेः। शास्त्रन्यायानुसारितया तथैवोपन्यासात् । आज्ञाप्रधाना हि त्रिदशागमादिकं परमेष्ठिनः परमात्मचिह्नं प्रतिपद्येरन्, नास्मदादयः, तादृशो मायाविष्वपि भावात्, इत्यागमाश्रय ॥ १ ॥

वसुनन्द्याचार्यकृता देवागमवृत्तिः ।

§ 1. सार्वं श्रीकुलभूषण क्षतरिपु सर्वार्थसंसाधन
सन्नीतेरकलङ्कभावविधृते. संस्कारक सत्पथम् ।
निष्णात नयसागरे यतिपतिं ज्ञानांशुसद्भास्कर
भेत्तार वसुपालभावतमसो वन्दामहे बुद्धये ॥ १ ॥

लक्ष्मीभृत्परम निरुक्तिनिरत निर्वाणसौख्यप्रदं
कुज्ञानातपवारणाय विधृत छत्रं यथा भासुरम् ।
सज्ज्ञानैर्नययुक्तिमौक्तिकफलै. सशोभमान पर
वन्दे तद्धतकालदोषममल सामन्तभद्र मतम् ॥ २ ॥

समीचीनासमीचीनोपदेशविशेषप्रतिपत्तये सकलदोषातीतानन्तचतुष्टयसमेतप्रकटिताशेषद्रव्यपर्यायसामान्यविशेषपरमात्मपरीक्षाभिधायकम्, असख्यातगुणश्रेणिकर्मनिर्जरणोपायम्, निराकृत[1]सामान्यापोहशब्दार्थगृहीतविद्वन्मन.सतोषकरम्, परमार्थभूतवाच्यवाचकसंबन्धम्, अनेकसूक्ष्मार्थप्रतिपादनचटुलम्, नि.श्रेयसाभ्युदयसुखफलम्, स्वभक्तिसंभारप्रेक्षापूर्वकारित्वलक्षणप्रयो-

1) 1, A, B –कृतविवक्षासामा– ।

जनवद् गुणस्तव कर्तुकामः श्रीमत्समन्तभद्राचार्यं सर्वज्ञ प्रत्यक्षीकृत्यैवमाचष्टे—हे भट्टारक, सस्तवो नाम माहात्म्यस्याधिक्यकथनम्, त्वदीय च माहात्म्यमतीन्द्रिय मम प्रत्यक्षागोचरम्, अत कथ मया स्तूयसे । अत आह भगवान्—ननु भो वत्स, यथान्ये देवागमादिहेतोर्मम माहात्म्यमवबुध्य स्तव कुर्वन्ति तथा त्व किमिति न कुरुषे । अत आह—अस्माद्धेतोर्न महान् भवान्[1] मा प्रति, व्यभिचारित्वादस्य हेतो , इति व्यभिचार दर्शयति—देवास्त्रिदशास्तेषा स्वर्गावतरण-जन्म-निष्क्रमण-केवलज्ञानोत्पत्ति-मुक्तिगमनस्थानेषु आगमनम् आगम अवतारो देवागम । नभसि गगने हेममयाम्भोजोपरि यान नभोयानम् । चामराणि वातायनानि तानि आदिर्यासा विभूतीना सपदा ताश्च ता विभूतयश्च चामरादिविभूतय. । आदिशब्देन अशोकवृक्षसुरदुन्दुभिसिंहासनादीनि परिगृह्यन्ते, एतेषा द्वन्द्व , विभूतय । मायाविष्वपि इन्द्रजालेष्वपि दृश्यन्ते उपलभ्यन्ते । न अतः न अस्मात् । त्वमसि त्व भवसि । न अस्माक महान् गुरु । किमुक्त भवति—देवागमादिहेतोर्नास्माक भवान्गुरुर्भवति, यतो देवागमादय पूरणादिष्वपि दृश्यन्ते । अतोऽनैकान्तिको हेतु. ॥ १ ॥

पं० जुगलकिशोरमुख्तारकृत हिन्दी-व्याख्या

§ 1 ( हे वीरजिन ! ) **देवोके आगमनके कारण**—स्वर्गादिकके देव आपके जन्मादिक कल्याणकोके अवसरपर आपके पास आते हैं इसलिए—**आकाशमे गमनके कारण**—गगनमे विना किसी विमानादिकी सहायताके आपका सहज-स्वभावसे विचरण होता है इस हेतुसे—**और चामरादि-विभूतियोके कारण**—चँवर, छत्र, सिंहासन, देवदुन्दुभि, पुष्पवृष्टि, अशोकवृक्ष, भामण्डल और दिव्यध्वनि-जैसे अष्ट प्रातिहार्योंका तथा समवसरणकी दूसरी विभूतियोका आपके अथवा आपके निमित्त प्रादुर्भाव होता है इसकी वजहसे—**आप हमारे**—मुझ-जैसे परीक्षाप्रधानियोके—**गुरु—पूज्य अथवा आप्तपुरुष नहीं हैं** —भले ही समाजके दूसरे लोग या *अन्य लौकिक जन इन देवागमनादि अतिशयोके कारण आपको गुरु, पूज्य अथवा आप्त* मानते हो, क्योकि ये अतिशय **मायावियोमे**—मस्करि, पूरणादि इन्द्रजालियोमे—**भी देखे जाते हैं** । इनके कारण ही यदि आप गुरु, पूज्य अथवा आप्त हो तो वे मायावी इन्द्रजालिये भी गुरु, पूज्य तथा आप्त ठहरते हैं, जब कि वे वसे नही हैं । अत उक्त कारण-कलाप व्यभिचार-दोषसे दूषित होनेके कारण अनैकान्तिक हेतु है, उससे आपकी गुरुता एव विशिष्टताको पृथक् रूपसे लक्षित नही किया जा सकता और न दूसरोंपर उसे स्थापित ही किया जा सकता है । ( यदि यह कहा जाय कि उन मायावियोमे ये अतिशय सच्चे नही होते– बनावटी होते हैं—और आपके साथ इनका सम्बन्ध सच्चा है तो इसका नियामक और निर्णायक कौन ? आगमको यदि नियामक और निर्णायक बतलाया जाय तो आगम उन मायावियोका भी है—वे अपने वचनरूप आगमके द्वारा उन अतिशयोको मायाचारजन्य होनेपर भी सत्य ही प्रतिपादित करते हैं। और यदि अपने ही आगम ( जैनागम ) को इस विषयमे प्रमाण माना जाय तो उक्त हेतु आगमाश्रित ठहरता है, और एक मात्र उसीके द्वारा दूसरोको यथार्थ वस्तुस्थितिका प्रत्यय एव विश्वास नही कराया जा सकता । अत उक्त कारण-कलापरूप हेतु आपकी महानता एवं आप्तताको व्यक्त करनेमे असमर्थ है और इसीसे मेरे जैसोके लिए एक प्रकारसे उपेक्षणीय है ) ॥ १ ॥

---

1) 1. A, B –भगवान् ।

2) **अध्यात्मं बहिरप्येष विग्रहादिमहोदय ।**
**दिव्यः सत्यो दिवौकस्स्वप्यस्ति रागादिमत्सु सः ॥ २ ॥**

§ 2 **बहिरन्तःशरीरादिमहोदयोऽपि पूरणादिष्वसंभवी व्यभिचारी, स्वर्गिषु भावादक्षीणकषायेषु। ततोऽपि न भवान् परमात्मेति स्तूयते ॥ २ ॥**

§ 2 अथ मतम् । अय तर्हि हेतुर्बहिरन्तरङ्गलक्षणो महोदय पूरणादिष्वसभवो, इत्ययमपि व्यभिचारी, तथैव प्रतिपादयति— आत्मनि अधि **अध्यात्मम्** । स अन्त' । क्षुत्पिपासाजरारुजापमृत्य्वाद्यभाव इत्यर्थ' । **बहिरपि** बाह्योऽपि । **एषः** प्रत्यक्षनिर्देश' । विग्रहो दिव्यशरीरमादिर्येषा निस्वेदत्व-निर्मलत्व-अच्छायत्वादीनाम्, तानि विग्रहादीनि तेषा तान्येव वा महोदय , विभूते पूर्वावस्थाया अतिरेकोऽतिशयो वा **विग्रहादिमहोदयः** अमानुषातिशय इत्यर्थ । दिवि भवो **दिव्यः** । **सत्यः** अवितथ: मायास्वरूपो न भवति । दिवि द्यौ दिवि ओक अवस्थान येषा ते दिवौकस नाकसदना , तेष्वपि **दिवौकस्स्वपि** । अथवा दिवाशब्दोऽय तेनैष्टव्य. । रागो लोभमायेत्यादिर्येषा द्वेषादीना ते रागादय , ते सन्ति येषा ते रागादिमन्त तेषु **रागादिमत्सु** अक्षीणकषायेष्विदयर्थ. । **स** महोदय इति । अय महोदयो यद्यपि समासेऽन्तर्भूतस्तथापि अध्यात्ममहोदय इति सबन्ध कर्त्तव्य , अन्त्यस्य श्रुतत्वात् । अथवा बहिर्विग्रहादिमहोदयः अध्यात्म च । किमुक्त भवति— योऽपि विग्रहादिमहादयो मायाविष्वसभवी हेतुत्वेनोपन्यस्त' सोऽपि व्यभिचारी स्वर्गिषु सभवात् ॥२॥

§ 2. **यह जो आपके शरीरादिका अन्तर्बाह्य महान् उदय है** —अन्तरगमे शरीर क्षुधा-तृषा-जरा-रोग-अपमृत्यु आदिके अभावको और बाह्यमे प्रभापूर्ण अनुपम सौन्दर्यके साथ गौर-वर्ण-रुधिरके सचार-सहित नि.स्वेदता, सुरभिता एव निर्मलताको लिये हुए है— **जो साथ ही दिव्य है**—अमानुषिक है— **तथा सत्य है** —मायादिरूप मिथ्या न होकर वास्तविक है और मायावियोमे नही पाया जाता—, ( उसके कारण यदि आपको महान्, पूज्य एव आप्तपुरुष माना जाय, तो यह हेतु भी व्यभिचार-दोषसे दूषित है, क्योकि ) **वह** ( विग्रहादि-महोदय ) **रागादिसे युक्त** —राग-द्वेष-काम-क्रोध-मान-माया-लोभादि कषायोसे अभिभूत— **स्वर्गके देवोमे भी पाया जाता है**—वही यदि महानता एव आप्तताका हेतु हो तो स्वर्गोक रागी, द्वेषी, कामी तथा क्रोधादि-कषाय-दोषोसे दूषित देव भी महान् पूज्य एव आप्त ठहरे, परन्तु वे वैसे नही है, अत. इस अन्तर्बाह्य-विग्रहादि-महोदय विशेषणके मायावियोमे न पाये जानेपर भी रागादिमान् देवोमे उसका सत्त्व होनेके कारण वह व्यावृत्ति-हेतुक नही रहता और इसलिए उससे भी आप-जैसे आप्त-पुरुषोका कोई पृथक् बोध नही हो सकता । (यदि यह कहा जाय कि घातिया कर्मोंका अभाव होनेपर जिस प्रकारका विग्रहादि-महोदय आपके प्रकट होता है उस प्रकारका विग्रहादि-महोदय रागादियुक्त देवोमे नही होता तो इसका क्या प्रमाण ? दोनोका विग्रहादि-महोदय अपने प्रत्यक्ष नही हे, जिससे तुलना की जा सके । यदि अपने ही आगमको इस विषयमे प्रमाण माना जाय तो यह हेतु भी आगमाश्रित ठहरता है और एक मात्र इसीसे दूसरोको यथार्थ वस्तु-स्थितिका प्रत्यय एव विश्वास नही कराया जा सकता । अत. यह विग्रहादि-महोदय हेतु भी आपकी महानता व्यक्त करनेमे असमर्थ होनेसे मेरे जैसोके लिए उपेक्षणीय है) ॥२॥

**3) तीर्थकृत्समयानां च परस्परविरोधतः[1] ।**
**सर्वेषामाप्तता नास्ति कश्चिदेव भवेद्गुरुः ॥ ३ ॥**

§ 3 न हि तीर्थंकरत्वमाप्तता साधयति शक्रादिष्वसंभवि, सुगतादिषु दर्शनात् । न च सर्वे सर्वदर्शिनः परस्परविरुद्धसमयाभिधायिनः । ततोऽनैकान्तिको हेतुः । अत एव न कश्चित् सर्वज्ञ इत्ययुक्तम्, श्रुतेरविशेषादप्रमाणतापत्ते.[2] । तथेष्टत्वाददोष , इत्येकेषामप्रामाणिकैवेष्टिः । न खलु प्रत्यक्ष सर्वज्ञप्रमाणान्तराभावविषयम्, अतिप्रसङ्गात् । नानुमानम्, असिद्धे. । प्रमाणतः सिद्ध नानात्मसिद्धं नाम, अन्यथा परस्यापि न सिद्धयेत् । तदिमे स्वयमेकेन प्रमाणेन सर्वं सर्वज्ञरहित पुरुषसमूह सविदन्त एवात्मान निरस्यन्तीति व्याहतमेतत् । तीर्थच्छेदसम्प्रदायाना तथा सर्वमवगतमिच्छतामाप्तता नास्ति, परस्परविरुद्धाभिधानात् । एकानेकप्रमाणवादिना स्वप्रमाव्यावृत्ते., अन्यथानैकान्तिकत्वात् । सर्वप्रमाण[3]विनिवृत्तेरितरथा सप्रतिपत्ते. । वागक्षबुद्धोच्छापुरुषत्वादिक क्वचिदनाविलज्ञान निराकरोति न पुनस्तत्प्रतिषेधवादिषु तथेति परमगहनमेतत् । तदित्थ सिद्ध [4]सुनिश्चितासभवद्बाधकप्रमाणत्वम् । तेन कः परमात्मा चिदेव लब्ध्युपयोगसस्काराणामावरणनिबन्धनानामत्यये भवभृता प्रभु. । न हि सर्वज्ञस्य निराकृतेः प्राक् सुनिश्चितासभवत्साधकप्रमाणत्व सिद्धम्, येन पर. प्रत्यवतिष्ठेत । नापि बाधकासंभवात् परं प्रत्यक्षादेरपि विश्वासनिबन्धनमस्ति, तत्प्रकृतेऽपि सिद्ध यदि तत्सत्ता न साधयेत् सर्वत्राप्यविशेषात् । तदभावे दर्शन नादर्शनमतिशेतेऽनाश्वासाद्विभ्रमवत् । साधकबाधकप्रमाणयोर्निर्णयाद्भावाभावयोरविप्रतिपत्तिरनिर्णयादरेका स्यात् । न खलु ज्ञस्वभावस्य कश्चिदगोचरोऽस्ति यन्न क्रमेत, तत्स्वभावान्तरप्रतिषेधात् । चेतनस्य सत. सवन्ध्यन्तर मोहोदयकारणकम्,[5] मदिरादिवत् । तदभावे साकल्येन विरतव्यामोह. सर्वं पश्यति, प्रत्यासत्तिविप्रकर्षयोरकिंचित्करत्वात् । अत एवाक्षानपेक्षा । अञ्जनादिसस्कृतचक्षुषो यथालोकानपेक्षा ॥ ३ ॥

§ 3 द्वयाहत्वोरनैकान्तिकत्व प्रदर्श्य अन्यैर्यस्तीर्थकरत्वेनोपन्यस्तस्तस्य हेतोरसाधकत्व सर्वासर्वज्ञत्व प्रदर्शयन्नाह—तीर्थं ससारनिस्तरणोपाय करोतीति तीर्थंकृत् । यतस्तीर्थंकृत् भवान्, अतः सर्वज्ञ., इत्ययमपि हेतुरनैकान्तिक., सुगतादिषु दर्शनात्, इत्यनुक्तोऽपि द्रष्टव्य । अस्मिन्नवसर वैनयिक. प्राह—इष्टमस्माक सर्वेषा सर्वज्ञत्वम् । अत आह—समयानां च परस्परविरोधतः अन्यान्यविसवादात्, सर्वेषामाप्तता नास्ति विश्वेषा सर्वज्ञत्व न भवति । अथवा तीर्थकरत्वात्सर्वज्ञो न भवति, सुगतादिषु दर्शनात् । अत सर्वे सर्वज्ञा. सन्तु, इत्येतत्सर्वमुक्त्वा पश्चादिदं वक्तव्य सर्वेषामाप्तता नास्ति । कुत., यतस्तीर्थकृता तत्समयाना च परस्परविरोधात् स्वरूपपदार्थविवाददर्शनात् । अत्रावसर सर्वज्ञाभाववादी प्राह— सत्य युक्तमेव न कश्चित् सर्वदर्शी, इति । अत आह—कश्चिदेव कोऽप्येव तेषा मध्ये भवेत् स्यात्, गुरु महान् स्वामी । किमुक्त स्यात्—न सर्वेषामाप्तता परस्परविरोधात्समयानामागमानाम् । एकोऽपि न भवति प्रमाणाभावात् । अत. केनचिदेव भवितव्यम् । एवमत्यन्ताभावाभाव कृत । यदि परस्परविरोधात्सर्वज्ञत्वभावो न भवति, तर्हि येषा सर्वज्ञविच्छेदकः सम्प्रदायस्तेषामाप्तता स्यात् । अत आह—तीर्थकृदित्यादि । तीर्थं सर्वज्ञ कृतन्ति छिन्दन्ति इति तीर्थंकृत समया आम्नायाः सम्प्रदाया येषा ते तीर्थकृत्स-

---

3) 1 A विरोधिन । 2 P —माणतोपत्ते । 3 A, B —णनिवृत्ते— ।
4. A, B सुनिर्णीतासभ— । 5. A, B —कारण ।

मयास्तेषाम्, अन्योऽन्यविरोधात् । सर्वं निरवशेषं अवगतं अगम्यावगमनं वा इच्छन्ति अभ्युपगच्छन्ति इति सर्वेष तेषा सर्वेषाम् आप्तता परमार्थवादित्वं नास्ति न विद्यते । अत कः आत्म-जीव चित् चेतनोऽचेतनो न भवति । एवकार अवधारणार्थ. । भव संसार यान्ति गच्छन्ति इति भवेत· तेषा भवेता शक्रचक्रधरादीनामित्यर्थ । गुरुर्नाथ. । भवेद्गुरुः भवेता गुरु । न च लब्धात्मस्वरूपाणाम् । किमुक्त भवति— तीर्थकृच्छेदकाम्नायानामपि सर्वमेकेन प्रमाणेन षड्भिरभ्युपगच्छतामाप्तता नास्ति, परस्परविरोधात् । अतो यतिपतिरेव स्यान्नान्य· ॥ ३ ॥

§ 3 ( यदि यह कहा जाय कि आप तीर्थंकर है— ससारसे पार उतरनेके उपायस्वरूप आगम-तीर्थके प्रवर्तक हैं— और इसलिए आप्त— सर्वज्ञ होनेसे महान् हैं, तो यह कहना भी समुचित प्रतीत नही होता, क्योकि तीर्थंकर तो दूसरे सुगतादिक भी कहलाते हैं और वे भी संसारसे पार उतरने अथवा निर्वृति प्राप्त करनेके उपायस्वरूप आगमतीर्थके प्रवर्तक माने जाते हैं, तब वे सब भी आप्त—सर्वज्ञ ठहरते हैं, अत तीर्थंकरत्व हेतु भी व्यभिचार-दोपसे दूषित है । और यदि सभी तीर्थंकरोको आप्त अथवा सर्वज्ञ माना जाय तो यह बात भी नही वनती, क्योकि ) **तीर्थंकरोके आगमोमें परस्पर विरोध पाया जाता है, जो कि सभीके आप्त होनेपर न होना चाहिए । अतः इस विरोधदोषके कारण सभी तीर्थंकरोके आप्तता** —निर्दोष-सर्वज्ञता— घटित नही होती । ( इसे ठीक मानकर यदि यह पूछा जाय कि क्या उन परस्पर-विरुद्ध आगमके प्ररूपक सभी तीर्थंकरोमे कोई एक भी आप्त नही है और यदि है तो वह कौन है ? इसका उत्तर इतना ही है कि ) **उनमे कोई तीर्थंकर आप्त अवश्य हो सकता है और वह वही पुरुष हो सकता है जो चित् ही हो** —चैतन्यके पूर्ण विकासको लिए हुए हो, अर्थात् जिसमे दोषो तथा आवरणोकी पूर्णत हानि होकर शुद्ध चैतन्य निखर आया हो ॥ ३ ॥

4 ) **दोषावरणयोर्हानिर्निःशेषास्त्यतिशायनात् ।**
**क्वचिद्यथा स्वहेतुभ्यो बहिरन्तर्मलक्षयः ॥ ४ ॥**

§ 4 **वचनसामर्थ्यादज्ञानादिर्दोष· स्वपरपरिणामहेतु । अत एव लौष्टादौ नि.शेषदोषावरणनिवृत्तेः सिद्धसाध्यता, इत्यसमीक्षिताभिधानम्, साध्यापरिज्ञानात् । दोषावरणयोर्हानि[1]-रतिशायनात् निश्शेषतायां साध्यायां बुद्धेरपि किं न परिक्षय· स्यात्, विशेषाभावात्, अतोऽनैकान्तिको हेतुः, इत्यशिक्षितलक्षितम्, चेतनादिगुणव्यावृत्तेः सर्वात्मना पृथिव्यादेरभिमतत्वात् । अदृश्यानुपलम्भादभावासिद्धिरित्ययुक्तम्, परचैतन्यनिवृत्तावारेकापत्तेः संस्कर्तृणा पातकित्वप्रसङ्गात् । बहुलमप्रत्यक्षस्यापि रोगादेर्विनिवृत्तिनिर्णयात् । व्यापारव्याहाराकारविशेषव्यावृत्तिसमयवशात्तादृशं लोको विवेचयति । व्यापारव्याहाराकारविशेषव्यावृत्तेरिति समयवशात्तत्सिद्धान्तविल्लोको विवेचयति । यदि पुनरयं निर्बन्ध सर्वत्र विप्रकर्षिणामभावासिद्धेः, तदा कृतकत्वधूमादेर्विनाशानलाभ्यां व्याप्तेरसिद्धेर्न कश्चिद्धेतुः । ततः शौद्धोदनिशिष्यकाणामनात्मनीनमेतत्, अनुमानोच्छेदप्रसङ्गात् । तथाहि, यस्य हानिरतिशयवती तस्य कुतश्चित्सर्वात्मना व्यावृत्तिर्यथा बुद्ध्यादिगुणस्याश्मन [2]। तथा च दोषादेर्हानिरतिशयवती कुतश्चिन्निवर्तयितुमर्हति सकलं कलङ्कमिति कथमकलङ्कसिद्धिर्न भवेत् । मणेर्मलादेर्व्यावृत्ति क्षय.,**

4) 1. A, B हानेरति- । 2. P –त्मन. ।

सतोऽत्यन्तविनाशानुपपत्तेः। तादृगात्मनोऽपि कर्मणा निवृत्तौ परिशुद्धिः। कर्मणोऽपि वैकल्यमात्मकैवल्यमस्त्येव ततो नातिप्रसज्यते। प्रतिपक्ष एवात्मनामागन्तुको मलः परिक्षयी स्वनिर्ह्रासनिमित्तविवर्द्धनवशात् ॥ ४ ॥

§ 4 पूर्वकारिकोपात्तमर्थं समर्थयन्सुपुष्कलहेतुमाह—दोष अज्ञानादि, कार्यरूपम्। आवरण कारणभूतं कर्म। अथवा मोहान्तराया दोषाः। ज्ञानदर्शनावरणे आवरणम्। तयोर्हानिर्विनाशो विश्लेषो दोषावरणयोर्हानिः। सिद्धसाधनतानिराकरणार्थं निःशेषा समस्ता समूलतलप्रहाणि इत्युक्तम्। अस्ति भवति। अतिशायनात् प्रकृष्यमाणाज्ञानहाने पूर्वावस्थातिरेकात्। क्वचित् कस्मिंश्चित्पुरुषविशेषे। यथा शब्दो दृष्टान्तप्रदर्शनफल। स्वस्य आत्मनो हेतव कारणानि ते तथाभूतास्तेभ्य स्वहेतुभ्यः। वहि किट्टकादिकम्, अभ्यन्तर कालिमादि[3] तच्च तन्मल च तस्य क्षयो विगम विश्लेष वहिरन्तर्मलक्षयः। एतदुक्त भवति—कस्मिंश्चिदतिशायनाद्दोपावरणयोर्हानिरस्ति। यथा धातुपाषाणस्य अन्तर्मलक्षय। स कश्चिद्भवत्येव गुरुरिति सवन्धः। एकत्र स्वहेतव सम्यग्दर्शनादय। अन्यत्र पिण्डीवन्धनप्रयोगादय। तथा एकत्र वहिर्मल शरीरेन्द्रियादिकम्। अन्तर्मल कर्म। अन्यत्र वहिर्मल किट्टकादिकम्। अन्तर्मल कालिमादि[4] ॥ ४ ॥

§ 4 (यदि यह कहा जाय कि ऐसा कोई भी पुरुष नही है जिसमे अज्ञान-रागादिक दोषो तथा उनके कारणभूत कर्म—आवरणोकी पूर्णत हानि सम्भव हो, तो यह भी ठीक नही है, क्योकि) दोषो तथा दोषोंके कारणोकी कहीं-कहीं सातिशय हानि देखनेमे आती है—अनेक पुरुषोमे अज्ञान तथा राग-द्वेष-काम-क्रोधादिक दोषोकी एवं उनके कारणोकी उत्तरोत्तर बहुत कमी पाई जाती है— और इसलिए किसी पुरुष-विशेषमे विरोधी कारणोको पाकर उनका पूर्णतः अभाव होना उसी प्रकार सम्भव है जिस प्रकार कि (सुवर्णादिकमे) मल-विरोधी कारणोको पाकर बाह्य और अन्तरंग मलका पूर्णतः क्षय हो जाता है—अर्थात् जिस प्रकार किट्टकालिमादि मलसे वद्ध हुआ सुवर्ण अग्निप्रयोगादिरूप योग्य साधनोको पाकर उस सारे वाहरी तथा भीतरी मलसे विहीन हुआ अपने शुद्ध सुवर्णरूपमे परिणत हो जाता है उसी प्रकार द्रव्य तथा भावरूप कर्ममलसे वद्ध हुआ भव्य जीव सम्यग्दर्शनादि योग्य साधनोंके वलपर उस कर्ममलको पूर्णरूपसे दूर करके अपने शुद्धात्मरूपमे परिणत हो जाता है। अत किसी पुरुषविशेषमे दोषो तथा उनके कारणोकी पूर्णत हानि होना असम्भव नही है। जिस पुरुषमें दोषो तथा आवरणोकी यह निःशेष हानि होती है वही पुरुष आप्त अथवा निर्दोष सर्वज्ञ एव लोकगुरु होता है ॥ ४ ॥

5) सूक्ष्मान्तरितदूरार्थाः प्रत्यक्षाः कस्यचिद्यथा।
अनुमेयत्वतोऽग्न्यादिरिति सर्वज्ञसंस्थितिः ॥ ५ ॥

§ 5 ननु निरस्तोपद्रव सन् आत्मा कथमकलङ्कोऽपि विप्रकर्षिणमर्थं प्रत्यक्षीकुर्यात्। स्वभावकालदेशविप्रकर्षिणामनुमेयत्वमसिद्धम्, इत्यनुमानमुत्सारयति। यावान् कश्चिद्भावः स सर्वः क्षणिकः, इत्यादिव्याप्तेरसिद्धौ प्रकृतोपसहारायोगात्। अविप्रकर्षिणामनुमितेरानर्थक्यात्। सत्त्वादेरनित्यत्वादिना व्याप्तिमिच्छता सिद्धमनुमेयत्वमनवयवेनेति न किंचिद्व्याहतं पश्यामः।

3, 4. A, B कालिकादि।

तेऽनुमेयाः, न कस्यचित् प्रत्यक्षाश्च स्युः, किं व्याहन्यते, इति समानमग्न्यादीनाम् । तथा चानुमानोच्छेदः स्यात् । तदभ्युपगमेऽस्वसंवेद्यविज्ञानव्यक्तिभिरध्यक्षं किं लक्षयेत् प्रमाणतया परमप्रमाणतयेति न किंचिदेतत् तथा नैतत्तया वायमभ्युपगन्तुमर्हति । तदेवं प्रमेयत्वसत्त्वादिर्यत्र हेतुलक्षणं पुष्णाति तं कथं चेतनः प्रतिषेद्धुमर्हति, संशयितुं वा । धर्मिण्यसिद्धसत्ताके भावाभावोभयधर्माणामसिद्धविरुद्धानैकान्तिकत्वात् कथं सकलविदि सत्त्वसिद्धिः, इति ब्रुवन्नपि देवानाप्रिय. तद्धर्मिस्वभाव न लक्षयति । शब्दानित्यत्वसाधनेऽपि कृतकत्वादावयं विकल्प' किं न स्यात् । विमत्यधिकरणभावापन्नविनाशधर्मिधर्मत्वे कार्यत्वादेरसंभवद्बाधकत्वादेरपि संदिग्धसद्भावधर्मिधर्मत्वं सिद्धं बोद्धव्यम् । यदि विप्रकृष्टार्थप्रत्यक्षत्वमर्हतः साध्यते पक्षदोषोऽप्रसिद्धविशेषणत्वम् । तत एव व्याप्तिर्न सिद्ध्येत् । अनर्हतश्चेत्, अनिष्टानुषङ्गोऽपि । कः पुन. सामान्यात्मा तदुभयव्यतिरेकेण, यस्य विवक्षितार्थप्रत्यक्षत्वम्, इत्येतद्विकल्पजालं शब्दनित्यत्वेऽपि समानम्, न केवल सूक्ष्मादिसाक्षात्करणस्य प्रतिषेधने संशीतौ वा । तदयमनुमानमुद्रां भिनत्ति । वर्णानां नित्यत्वमकृतकत्वादिना सर्वगतानां यदि साधयति, स्यादप्रसिद्धविशेषणः पक्षः, इतरथानिष्टानुषङ्ग । कीदृक् पुनः सामान्यं नाम यदुभयदोषप्रसङ्गपरिहाराय प्रकल्प्येत,[1] सर्वगतत्वसाधनेऽपि समानम् । अविवक्षितविशेषस्य पक्षीकरणे समः समाधिः,[2]इत्यलमप्रतिष्ठितमिथ्याविकल्पोघैः[3] ॥ ५ ॥

§ 5 ननु विध्वस्तदोषोऽप्यात्मा कथं विप्रकर्षिणमर्थं प्रत्यक्षीकुर्यात् ( इति ) साधनान्तरस्य बाधकाभावस्य भावनिरूपणमाह—सूक्ष्मा स्वभावविप्रकृष्टा । अन्तरिता कालविप्रकृष्टा. । दूराः देशविप्रकृष्टा । ते च ते अर्थाश्च सूक्ष्मान्तरितदूरार्थाः । तथा च स्वभावविप्रकृष्टा मन्त्रौषधिशक्तिचित्तादय । कालविप्रकृष्टा लाभालाभसुखदुःखग्रहोपरागादयः । देशविप्रकृष्टा मुष्टिस्थादिद्रव्यम्, हिमवन्मन्दरमकराकरादयश्च । प्रत्यक्षाः अध्यक्षाः प्रत्यक्षज्ञानगोचरा । कस्यचित् सामान्यकथनमेतत् अनिर्दिष्टनामधेयस्य । यथा दृष्टान्तप्रदर्शक । अनुमेया अनुमानगम्या. । अथवा अनुगत मेय मान येषा ते अनुमेया. प्रमेया इत्यर्थः । तेषा भावस्तस्मात् अनुमेयत्वतः । अग्निः पावकः आदिर्यस्यासौ अग्न्यादिः । इति एवमनेन प्रकारेण सर्वज्ञस्य विश्वदर्शिनःसस्थितिर्व्यवस्था सर्वज्ञसंस्थिति' सर्वज्ञास्तित्वमित्यर्थ. । भागासिद्धानैकान्तिकविरुद्धहेत्वाभासाभावात् । ये ये प्रमेयास्ते ते प्रत्यक्षाः । यथा अग्न्यादय' । प्रमेयाश्च स्वभावकालदेशविप्रकृष्टा अर्था कस्यचित्पुरुषविशेषस्य । तस्मात्तेऽपि प्रत्यक्षाः । अथवा ये अनुमानगम्यास्ते प्रत्यक्षाः कस्यचित् । यथा अग्न्यादय. । अनुमानगम्याश्च सूक्ष्मान्तरितदूरार्था । तस्मात्तेऽपि प्रत्यक्षा । सुनिश्चितासभवद्बाधकप्रमाणस्य समर्थनमेतत् ॥ ५ ॥

§ 5 ( यदि यह कहा जाय कि दोषो तथा आवरणोकी पूर्णत हानि होनेपर भी कोई मनुष्य अतीत-अनागतकाल-सम्बन्धी सब पदार्थोंको, अतिदूरवर्ती सारे वर्तमान पदार्थोंको और सम्पूर्ण सूक्ष्मपदार्थोको साक्षात् रूपसे नही जान सकता है, तो वह ठीक नही है; क्योंकि, ) सूक्ष्मपदार्थ—स्वभावविप्रकर्षि परमाणु आदिक—, अन्तरित पदार्थ—कालसे अन्तरको लिये हुए कालविप्रकर्षि रामरावणादिक—, और दूरवर्ती पदार्थ —क्षेत्रसे अन्तरको लिये हुए क्षेत्रविप्रकर्षि मेरु-हिमवानादिक—, अनुमेय ( अनुमानका अथवा प्रमाणका विपय ) होनेसे किसी-

5) 1. A, B —कल्पेत् । 2. B —अलम् । 3. P —घोपाघैः ।

न-किसीके प्रत्यक्ष जरूर हैं; जैसे अग्नि आदिक पदार्थ। जो अनुमान या प्रमाणका विषय हैं वे किसीके प्रत्यक्ष जरूर हैं। जिसके सूक्ष्म, अन्तरित और दूरवर्ती पदार्थ प्रत्यक्ष हैं वह सर्वज्ञ है। इस प्रकार सर्वज्ञकी सम्यक् स्थिति, व्यवस्था अथवा सिद्धि भले प्रकार सुघटित है। प्रमाणका विपय 'प्रमेय' कहलाता है। अनुमेयका अर्थ "अनुगत मेयं मान येषा ते अनुमेयाः प्रमेया इत्यर्थः" वसुनन्द्याचार्यके इस वाक्यानुसार 'प्रमेय' भी होता है और इस तरह अनुमेयत्व हेतुमे प्रमेयत्व हेतु भी गर्भित है ॥ ५ ॥

6) स त्वमेवासि निर्दोषो युक्तिशास्त्राविरोधिवाक् ।
अविरोधो यदिष्टं ते प्रसिद्धेन न बाध्यते ॥ ६ ॥

§ 6 विप्रकर्ष्यपि भिन्नलक्षणसबन्धित्वादिना कस्यचित्प्रत्यक्षम् । सोऽत्र भवान्नर्हन्नेव, अन्येषा न्यायागमविरुद्धभाषित्वात् । विचित्राभिसंधितया[1] व्यापारव्यहारादिसाङ्कर्येण क्वचिदप्यतिशयानिर्णये कैमर्थक्याद्विशेषेष्टि, ज्ञानवतोऽपि विसवादात्, क्व पुनराश्वासं लभेमहि। न चैववादिनः किंचिदनुमान नाम, निरभिसधोनामपि बहुल कार्यस्वभावानियमोपलम्भात्। सति काष्ठादिसामग्रीविशेषे क्वचिदुपलब्धस्य तदभावे प्रायशोऽनुपलब्धस्य मण्यादिकारणकलापेऽपि सभवात्। यज्जातीयो यतः सप्रेक्षितस्तज्जातीयात्ताहगिति दुर्लभनियमताया धूमधूमकेत्वादीनामपि व्याप्यव्यापकभाव कथमिव निर्णीयेत। वृक्षः शिंशपात्वात्, इति लताचूतादेरपि क्वचिदेव दर्शनात्, प्रेक्षावता किमिव निश्शङ्कं चेत. स्यात्। तदेतदवृष्टसशयैकान्तवादिना विदग्धमर्कटकानामिव स्वलाङ्गूलभक्षणम्। यत्नतः परीक्षितं कार्यं कारण नातिवर्तते, इति चेत् स्तुतम्। ततोऽयं प्रतिपत्तुरपराधो नानुमानस्य, इत्यनुकूलमाचरति। तदेव तत्सुनिश्चितासंभवद्बाधकप्रमाणत्वमर्हत्येव सकलज्ञत्वं साधयति, नान्यत्र, इत्यविरोध इत्यादिना स्पष्टयति। तत्रेष्ट मत शासनमुपचर्यते,[2] निराकृतवाचोऽपि क्वचिदविप्रतिषेधात्। नियमाभ्युपगमे सुषुप्त्यादावपि निरभिप्रायप्रवृत्तिर्न स्यात्। प्रतिसंविदिताकारेच्छा तदा संभवन्ती पुन. स्मर्येत वाञ्छान्तरवत्। ततश्चैतन्यकरणपाटवयोरेव साधकतमत्वं सहकारिकारणान्तर न वै नियतमपेक्षणीय नक्तचरादे सस्कृतचक्षुषो वानपेक्षितालोकसन्निधे रूपोपलम्भात्। न चैव सवित्करणपाटवयोरप्यभावे,विवक्षामात्रात्कस्यचिद् वचनप्रवृत्तिः प्रसज्यते, सवित्करणवैकल्ये यथाविवक्ष वाग्वृत्तेरभावात्। न च दोषजातिस्तद्धेतुर्यतस्ता वाणीं नातिवर्तेत, तत्प्रकर्षाप्रकर्षानुविधानाभावात्, बुद्ध्यादिवत्। प्रमाणत. सिद्ध प्रसिद्धम्। तदेव कस्यचिद्बाधनं युक्तम्। विशेषणमेतत्परमतापेक्षम्। अप्रसिद्धेनाप्यनित्यत्वाद्येकान्तधर्मेण बाधा अकल्पनात्। नर्ते प्रमाणात्प्रतिबन्धसिद्धेरभ्युपगमात्। न खलु परेषा प्रत्यक्षं अग्निधूमयो. क्षणभङ्गसद्भावयोर्वा साकल्येन व्याप्ति प्रति समर्थम्, अविचारकत्वात्, सन्निहितविषयत्वाच्च। न चानुमानम्,अनवस्थानुषङ्गात्। परोक्षान्तर्भाविना नस्तर्केण सबन्धो व्यवतिष्ठेत। तदप्रमाणत्वे न लैङ्गिक समारोपव्यच्छेदाविशेषात्। अधिगमोऽपि व्यवसायात्मैव, तदनुपपत्तौ सतोऽपि दर्शनस्य साधनान्तरापेक्षया सनिधानाभेदात्, सुषुप्तचैतन्यवत् ॥ ६ ॥

§ 6 विगतकर्मकलङ्कोऽपि विप्रकृष्टार्थदर्शी सामान्येन यः प्ररूपित. स क इति विशेष दर्शयन्नाह—स पूर्वप्रक्रान्तपरामर्शी। त्वमेव भवानेव नान्य। अन्ययोगव्यवच्छेदफल एवकार.।

6) 1 P –सबन्धितया। 2 P –मित्युवचर्य ।

असि भवसि। निर्दोषः अविद्यारागादिविरहित क्षुधादिविरहितो वा अनन्तज्ञानादिसंबन्धेन इत्यर्थ । कुत एतत्। युक्तिशास्त्राविरोधिवाक् यत । युक्तिः अनुमान न्यायः तत्सहचरित-मध्यक्षमपि। शास्त्रम् आगम' स्याद्वाद । ताभ्या अविरोधिनी अविसवादिनी वाक् वाणी वचनं यस्यासौ युक्तिशास्त्राविरोधिवाक्। बहिर्व्याप्तिमन्तरेणान्तर्व्याप्त्यसिद्धम्। यतः इयमेवान्यत्रापि प्रधाना। ननु वचनस्याविरोध. कुत., यावता यत्र वचन तत्र विरोधो दृश्यते। अत आह—अविरोधः अविसवाद यत् यस्मात्। इष्टं मत प्रवचनम्। कुतो वीतरागस्य इच्छा। उपचारेण, सयोगिध्यानवत्। इष्टशब्दस्यापि जहत्स्वार्थे वृत्तित्वात् कुशलशब्दवत्। ते तव। प्रसिद्धेन पर-मतापेक्ष विशेषणमेतत् अनेकान्तवस्तुत्वेन। अथवा व्यवहिताव्यवहितप्रसिद्धलक्षणवता प्रमाणेन। न बाध्यते अन्यथा न क्रियते, तेनैव स्वरूपेण दृश्यते, इत्यर्थं । किमुक्त भवति— यो निर्दोषो विप्रकृष्टदर्शी स च त्वमेव भवसि। न्यायागमाविसवादिवचनम्। यत. अविरोधोऽपि, तव मत न बाध्यते प्रसिद्धेन यस्मात्॥ ६॥

§ 6 ( हे वीर जिन ! ) वह **निर्दोष** —अज्ञान तथा रागादिदोपोसे रहित वीतराग और सर्वज्ञ— **आप ही हैं; क्योकि आप युक्ति-शास्त्राऽविरोधिवाक् हैं** —आपका वचन ( किसी भी तत्त्वविषयमे ) युक्ति और शास्त्रके विरोधको लिये हुए नही है। **और यह अविरोध इस तरहसे लक्षित होता है कि आपका जो इष्ट है**—मोक्षादितत्त्वरूप अभिमत– अनेकान्तशासन है— **वह प्रसिद्धसे** —प्रमाणसे अथवा पर-प्रसिद्ध एकान्तसे— **बाधित नही है;** जब कि दूसरोका (कपिल-सुगतादिकका ) जो सर्वथा नित्यवाद-अनित्यवादादिरूप एकान्त अभिमत (इष्ट) है वह प्रत्यक्ष प्रमाणसे ही नही किन्तु पर-प्रसिद्ध अनेकान्तसे भी बाधित है और इसलिए उन सर्वथा एकान्त-मतोके नायकोमेसे कोई भी युक्ति-शास्त्राविरोधिवाक् न होनेसे निर्दोष एव सर्वज्ञ नही है ॥६॥

7) **त्वन्मतामृतबाह्यानां सर्वथैकान्तवादिनाम् ।**
**आप्ताभिमानदग्धानां स्वेष्टं दृष्टेन बाध्यते ॥ ७ ॥**

§ 7 **न हि किंचिद्रूपान्तरविकल सदसन्नित्यानित्याद्येकान्तरूपं सवेदनमन्यद्वा संपश्यामो यथा प्रतिज्ञायते, चित्रज्ञानवत्कथंचिदसंकीर्णविशेषैकात्मनः सुखादिचैतन्यस्य वर्णसस्थानाद्यात्मनः स्कन्धस्य च प्रेक्षणात्। सामान्यविशेषैकात्मन. सवित्तिरेकान्तस्यानुपलब्धिर्वा सर्वतः सिद्धा चक्षुरादिमतामनार्हतकल्पनामस्तंगमयति, इति किं नः प्रमाणान्तरेण। न हि दृष्टाज्ज्येष्ठं गरिष्ठ-मिष्टं तदभावे प्रमाणान्तराप्रवृत्तेः, समारोपविच्छेदविशेषात् अन्वयव्यतिरेकयोः स्वभावभेद-प्रदर्शनार्थत्वाच्च। अनेकान्तैकान्तयोरुपलम्भानुपलम्भयोरेकत्वप्रदर्शनार्थंतावदुभयमाह मतान्तर-प्रतिक्षेपार्थं[1]वा। यदाह—साधर्म्यवैधर्म्ययोरन्यतरेणार्थगतावुभयप्रतिपादन पक्षादिवचन वा निग्रहस्थानमिति, न तद्युक्तम्, साधनसामर्थ्येन विपक्षव्यावृत्तिलक्षणेन पक्ष प्रसाधयतः केवल वचनाधिक्योपलम्भछलेन पराजयाधिकरणप्राप्ति. स्वय निराकृतपक्षेण प्रतिपक्षिणा लक्षणीयेति। प्रतिज्ञानुपयोगे[2] शास्त्रादिष्वपि नाभिधीयेत, विशेषाभावात्। यत्सत्तत्सर्वं क्षणिकम्, यथा घटः, संश्च शब्दः, इति त्रिलक्षण हेतुमभिधाय यदि समर्थ्यते, कथमिव सन्धामतिशेते। तावतार्थ-प्रतिपत्तौ समर्थनं वा निगमनादिकम्, यतः पराजयो न भवेत्। सत्त्वमात्रेण नश्वरत्वसिद्धावुत्प-त्तिमत्त्वकृतकत्वादिवचनमतिरिक्तविशेषणोपादानात् कृतकत्वप्रयत्नानन्तरीयकत्वादिषु च**

7) 1. P –शेपा–। 2 P –नुयोगि–।

§ 114 **इस प्रकार** ( 'देवागम' नामके स्वोक्त दश-परिच्छेदात्मक शास्त्रमे ) **यह आप्त-मीमासा**—सर्वज्ञ-विशेष-परीक्षा—**हित चाहने वालोके**—मुख्यत मोक्ष और उसका कारण सम्यग्दर्शनादिरूप रत्नत्रयके अभिलाषी भव्यजीवोके—**सम्यक् उपदेश और मिथ्या उपदेशके-अर्थ-विशेषकी प्रतिपत्तिके लिये**- उपादेय तथा हेयरूपसे श्रद्धान, ज्ञान और समाचरणकी प्राप्तिके लिए—**की गई है** ॥ ११४ ॥

**इति देवागमाप्तमीमासायां दशमः परिच्छेद.** ॥

**अनुवादकीय अन्त्य-मगल**

यस्य सच्छासन लोके स्याद्वादाऽमोघ-लाञ्छनम् ।
सर्वभूत-दयोपेत दम-त्याग-समाधिभृत् ॥ १ ॥

नय-प्रमाण-सम्पुष्ट सर्व-बाधा-विवर्जितम् ।
सार्वमन्यैरजय्य च त वीर प्रणिदध्महे ॥ २ ॥

जिनका समीचीन शासन इस लोकमे स्याद्वादरूप अमोघ लक्षणसे लक्षित है—सर्वथा एकान्तवादरूप न होकर अनेकान्तवादात्मक है, इसीसे कभी असफल न होनेवाला है—सर्व-प्राणियोकी दयासे युक्त है, इन्द्रिय-दमन परिग्रह-त्यजन और ध्यान-समाधिकी तत्परताको लिये तथा उनकी शिक्षाओंसे परिपूर्ण है, नयो तथा प्रमाणोंसे भले प्रकार पुष्ट है, सर्वबाधाओंसे विवर्जित है, सबके हितरूप है और अन्य समस्त एकान्त-शासनोके द्वारा अजेय है—कोई भी उसे जीत नही सकता—उन श्रीवीर भगवान्‌को मैं नतमस्तक होता हूँ ।

यद्भक्तिभावनिरता मुनयोऽकलकविद्यादिनन्दजिनसेनसुवादिराजा ।
गायन्ति दिव्यवचनै सुयशासि यस्य भूयाच्छ्रियै स युगवीरसमन्तभद्र ॥ ३॥

जिनकी भक्तिमे लीन हुए अकलकदेव, विद्यानन्दस्वामी, भगवज्जिनसेन और वादिराज प्रमुख जैसे महामुनि अपने दिव्यवचनो-द्वारा जिनके सुयशोका गान करते हैं वे युगवीर—इस युगके प्रधान पुरुष—श्री समन्तभद्र स्वामी हमारी श्रीवृद्धिके लिए निमित्तभूत होवें—उनके प्रसादसे अथवा प्रसन्नतापूर्वक आराधनसे हमे निजश्रीकी—आत्मीय लक्ष्मी-ज्योति, शोभा, सम्पत्ति-विभूति, शक्ति-सरस्वती और सिद्धि-समृद्धिकी—अधिकाधिक प्राप्ति होवे । 'श्री' शब्द उन सभी अर्थोंमे प्रयुक्त होता है जिन्हे 'निजश्री' की व्याख्यामे व्यक्त किया गया है और जो यहाँ विवक्षित है ॥

**इति श्रीनिरवद्यस्याद्वादविद्याधिपति-सकलतार्किकचक्रचूडामणि-श्रद्धागुणज्ञतादिसातिशयगुणगण-विभूषित-सिद्धसारस्वत-स्वामिसमन्तभद्राचार्यप्रणीत सम्यग्मिथ्योपदेशार्थविशेषप्रतिपत्तिरूप देवागमाऽपरनामाऽऽप्तमीमांसाशास्त्र युगवीर-जुगलकिशोर-मुख्तारविरचित-स्पष्टार्थादियुक्ताऽनुवादसमन्वित**

**समाप्तम्** ॥

❀